# ऋग्वेद

(सायण-भाष्यावलम्बी सरल हिंदी भावार्थ सहित)



सम्पादक—

श्रीराम शर्मा आचार्य

गायत्री तपोभूमि, मथुरा।

प्रथम संस्करण ] १९६० [ मूल्य ७ रुपया

# भूमिका

"वेद ही समस्त धर्मों का मूल है"—यह घोषणा अब से हजारों वर्ष पहले ऋषि-महर्षियों ने की थी और आज सब प्रकार की वैज्ञानिक उन्नति कर लेने पर भी हम उस प्राचीन सत्य से इनकार नहीं कर सकते। वेदों का ज्ञान नित्य है और उसे ईश्वरीय प्रेरणा से उन ज्ञानी जनों ने प्रकट किया है जो काम, क्रोध, लोभ, मोह आदि पर पूर्ण विजय प्राप्त करके मनुष्यमात्र को आत्मवत् देखते थे और इसलिए जो कुछ वे कहते थे उसमें मानवमात्र ही नहीं समस्त सृष्टि के कल्याण और सुख की भावना सन्निहित रहती थी। उन्होंने जो उपदेश दिये हैं, जीवन का जो मार्ग प्रदर्शित किया है, आचार-विचार, व्यवहार के जो नियम बतलाये हैं वे सब त्रिकालबाधित सत्य सिद्धान्तों पर आधारित हैं। उन्होंने समाज और व्यक्तियों के आचरण और पारस्परिक सम्बन्धों के लिए जो विधान बनाया है उसके मूल तत्व अपरिवर्तनीय हैं और जब कभी मनुष्य उन तत्वों से दूर हटता है अथवा उनके विपरीत चलने लगता है, तभी संसार के ऊपर कष्ट और नाश की काली घटायें छा जाती हैं। वेदों के नियम स्वाभाविक और प्राकृतिक हैं, और वे पूर्णतया परमात्मा के आदेशों के आधार पर निश्चित किये गये हैं, इसलिये वे किसी भी दशा में मनुष्य के लिए हानिकर सिद्ध नहीं होते। इसके विपरीत जो धर्म-ग्रन्थ या धर्म-प्रचारक केवल अपने समुदाय या समाज के हित का ध्यान रखकर उपदेश देते हैं और नियम बनाते हैं, उनमें स्वार्थ की भावना किसी न किसी रूप में सन्निहित हो जाती है और उसका अन्तिम परिणाम राग-द्वेष की उत्पत्ति होता है जिससे लोगों को कष्ट सहन करना पड़ता है। कहना नहीं होगा कि संसार के अन्य सभी धर्म एक-एक विशेष सम्प्रदाय या समुदाय के हितों की दृष्टि से बनाये गये हैं, इसलिए मनुष्यमात्र के लिए एक समान उपयोगी सिद्ध नहीं हो सकते। इतना ही नहीं उनके

द्वारा प्रायः बड़े-बड़े वैमनस्यों और कलह की उत्पत्ति होते भी हम देख चुके हैं। पर वेदों में कहीं एक विशेष धर्म या सम्प्रदाय को दृष्टिगोचर रखकर उपदेश नहीं दिया गया है, वरन स्थान-स्थान पर प्राणीमात्र के कल्याण और हित-साधन का ही उपदेश दिया है। यही कारण है कि वेद अनादि काल से एक ही रूप में चले आये हैं और उनकी शिक्षायें निरन्तर एक सी कल्याणकारी रही हैं।

पर यह देख कर प्रत्येक धर्माभिमानी के मन में एक प्रकार के खेद का भाव उदय होगा कि इतना महत्त्वपूर्ण होने पर भी वेद का प्रचार नाममात्र को ही है। ईसाइयों की "बाइबिल" की प्रतिवर्ष कई करोड़ प्रतियाँ बिक जाती हैं और संसार की डेढ़-दो सौ भाषाओं में उसके अनुवाद करके घोर जंगलों तथा बर्फिस्तानों और रेगिस्तानों के मुट्ठी-भर निवासियों तक उसका सन्देश पहुँचाया जा रहा है। कुरान का प्रचार भी कम नहीं है और प्रत्येक धार्मिक मुसलमान अपना यह कर्तव्य समझता है कि कुरान को नित्य पढ़े और उसे पास रखे। एक लेखक ने तो लिखा है कि कुरान के ऊपर गीता से भी अधिक संख्या में भाष्य हो चुके हैं। कुरान का अनुवाद भी संसार की समस्त प्रमुख भाषाओं में हो चुका है और उसका सर्वत्र प्रचार है। पर वेदों के सम्बन्ध में हमको संकोचपूर्वक स्वीकार करना पड़ता है कि उनका जैसा होना चाहिए वैसा प्रचार तो दूर रहा, अधिकांश हिन्दुओं ने आज तक वेदों के दर्शन भी नहीं किये। विदेशी लेखकों ने वेदों पर कि[illegible] जमाने में बड़ी खोजबीन की थी और उनके विषय में सैकड़ों पुस[illegible] लिखी थीं, पर वह सब आलोचनात्मक साहित्य है, जिनमें से अ[illegible] लेखकों ने वेदों के अर्थ का अनर्थ करके उनको बदनाम करने की की है। हम विदेशी और विधर्मी लोगों से यह आशा भी नहीं सकते कि वे धार्मिक श्रद्धा के साथ वेदों का अध्ययन या पाठ [illegible] उन्होंने किसी भी दृष्टिकोण से वेदों की चर्चा को "सभ्य-सं[illegible] फैला दिया और उनकी ओर विद्वानों का ध्यान आकर्पित क[illegible] [illegible] ही उनके लिये बहुत है और वे हमारे धन्यवाद के पात्र

प्रश्न तो यह है कि वेदों की संस्कृति के नीचे पले हुए हम हिन्दुओं ने उनके प्रचारार्थ क्या किया? यह सत्य है कि वेदों की मूल संहितायें कई जगह छप चुकी हैं और उनका पूरा या अधूरा हिन्दी अनुवाद भी दो-चार जगह से प्रकाशित किया गया है, पर इनमें से अधिकांश पुस्तकें बीसियों वर्षों तक पड़ी रहकर अब अप्राप्य हो चुकी हैं। न उनके प्रचार का यथोचित उद्योग किया गया और न पुनर्मुद्रण की कोई व्यवस्था हो सकी। पुस्तकालयों में भी जहाँ जो पुस्तक पड़ी है उसे शायद ही कभी कोई खोलकर देखता हो। इस दुरवस्था का एक-मात्र कारण यही है कि न तो जनता को किसी ने वेदों का महत्व ठीक ढङ्ग से समझाने का प्रयत्न किया और न उनको सुलभ रूप में उनके पास पहुँचाने की व्यवस्था की गई। इसलिए सब प्रकार से मनुष्य-मात्र के लिये बहुमूल्य और कल्याणकारी होने पर भी वेद एक छिपे हुए खजाने की तरह अभी तक अधिकांश में अज्ञात जैसी अवस्था में ही पड़े हुए हैं।

## वेदों के भाष्य

इसमें सन्देह नहीं कि उपर्युक्त अवस्था का एक कारण वेदों के अर्थ की दुरूहता और उसके सम्बन्ध में फैला हुआ मतभेद भी है। आज की बात छोड़ दीजिये हजारों वर्ष पूर्व भी विद्वानों में वेदार्थ के विषय में वाद-विवाद हुआ करता था और उनके सम्बन्ध में कई प्रकार के मत प्रचलित थे। सांख्य, योग, न्याय, वैशेषिक, मीमांसा आदि सभी दर्शन शास्त्रों में वेद के सम्बन्ध में भिन्न-भिन्न मत प्रकट किये गये हैं। कोई उनके ज्ञान को ही नित्य मानता है और कोई शब्दों को भी नित्य कहता है। मीमांसा दर्शन के कर्ता जैमिनि ने तो वेदों के प्रत्येक शब्द और उनके अर्थ को अनादि और अटल रूप से निश्चित बतलाया है।

यही कारण है कि अब तक वेदों पर अनेक भाष्य किये गये हैं और उनमें काफी मतभेद है। प्राचीन ग्रन्थों में, भट्ट अ,

भरत स्वामी, वेंकट माधव, उद्गीथ, स्कन्द स्वामी, नारायण, रावण, मुद्गल, महीधर, उव्वट आदि कितने ही भाष्यकारों के नाम मिलते हैं। पर न तो उनके कोई प्रामाणिक ग्रन्थ मिलते हैं और न यही कहा जा सकता है कि उन्होंने चारों वेदों पर विस्तारयुक्त भाष्य लिखा था। ऐसी दशा में प्राचीन समय के विद्वानों में केवल एक सायणाचार्य ऐसे हैं जिनके चारों वेदों के भाष्य पूर्णरूप में मिलते हैं और जिनका आधार लेकर ही देश-विदेश के विद्वानों ने आधुनिक वेद-सम्बन्धी साहित्य की रचना की है। सायण भाष्य पर्याप्त विस्तृत है और उसमें सर्वत्र प्राचीन परम्परा के अनुकूल अर्थ किया गया है। वेदों के प्राचीन भाष्यकार स्कन्द स्वामी, भट्ट भास्कर आदि के मत का भी उन्होंने खयाल रखा है और बीच-बीच में उनके भाष्यों से अपने भाष्य का समर्थन किया है।

आजकल कुछ लोग यह आक्षेप करने लगे हैं कि सायण को वेदार्थ की कुंजी स्वरूप पाणिनि की अष्टाध्यायी और यास्क के निरुक्त आदि का ज्ञान न था और इसलिए उन्होंने केवल पौराणिक कथाओं के अनुकूल ही वेद-भाष्य कर दिया है। पर यह विचार निराधार है। अभी हाल में आर्य समाज के एक माननीय विद्वान् तथा नेता पं० गंगाप्रसाद जी उपाध्याय ने अपनी "सायण और दयानन्द" नामक पुस्तक में इस विषय पर विचार करते हुए लिखा है—

"साधारण आर्यसमाजी समझता है कि सायणाचार्य पाणिनि की अष्टाध्यायी और यास्क के निरुक्त से परिचित नहीं थे और न उन्होंने वेद भाष्य का आधार इन प्राचीन ग्रन्थों को माना है। उन्होंने केवल पौराणिक आख्यायिकाओं के आधार पर ही मन्त्रों का भाष्य कर दिया है। पर जिन्होंने सायण भाष्य का अवलोकन किया है, वे जानते हैं कि सर्व साधारण की यह धारणा निराधार है। सायण के भाष्य में पाणिनि के सूत्रों तथा यास्क के वचनों की भरमार है। सायण की इन प्राचीन मौलिक ग्रन्थों पर श्रद्धा है। इस विषय में सायण भाष्य में वेद के समझने के लिए पर्याप्त सामग्री विद्यमान है।"

## वेदार्थ की शैली

हमने अपने इस संस्करण में वेद मन्त्रों का जो संक्षिप्त अर्थ दिया है वह सायण भाष्य के आधार पर ही है। सायण ने सर्व साधारण के समझने लायक अधिकांश मन्त्रों का अर्थ आधिभौतिक दृष्टि से ही किया है। क्योंकि बहुसंख्यक जनता द्वारा वेदों का उपयोग विविध प्रकार के काम्य-यज्ञों के लिए ही होने लगा था, और लोग इसी आधिभौतिक दृष्टि से किये गये अर्थ को स्वाभाविक मानने लगे थे। तो भी सायण ने जहाँ उचित प्रसङ्ग समझा है वहाँ मन्त्रों का अर्थ आधिदैविक और आध्यात्मिक दृष्टि से भी किया है। हमने भी यथाशक्ति इसी शैली का अनुकरण किया है और आशा है कि इसके द्वारा पाठकों को वेद मन्त्रों के स्थूल अर्थ का सामान्य बोध हो सकेगा।

पर साथ ही हम यह भी कह देना चाहते हैं कि वेदार्थ अत्यन्त गूढ़ विषय है और वह इतने संक्षेप में स्पष्ट रूप से कदापि प्रकट नहीं किया जा सकता। वेद के अधिकांश मन्त्रों के अधिभौतिक, आधिदैविक और आध्यात्मिक अर्थ होते हैं जिनको हम स्थूल, सूक्ष्म और कारणरूप भी कह सकते हैं। स्थूल में बाह्य क्रियाकाण्ड, पूजा, उपासना, प्रार्थना, शिक्षा आदि का समावेश होता है। सूक्ष्म से प्रत्येक पदार्थ या कार्य के वैज्ञानिक रहस्य प्रकट होते हैं और उनको शक्ति रूप में परिणित करके सांसारिक उन्नति के नये-नये मार्गों का ज्ञान होता है। तीसरा कारण रूप अर्थ सबसे अधिक गूढ़ है, क्योंकि बिना आत्म-ज्ञान के वह भली प्रकार हृदयंगम नहीं हो सकता। हर तरह के शाप, वरदान, अणिमा, महिमा, लघिमा आदि अष्टसिद्धियाँ आदि कारण शक्ति के अन्तर्गत आती हैं। इस प्रकार वेदार्थ का जितना अधिक विस्तार किया जायगा उतने ही उसके नये-नये और गूढ़ रहस्य प्रकाशित होते चले जायेंगे। पर प्रस्तुत ग्रन्थ में इसके लिये कोई साधन नहीं है। अत्यन्त संक्षिप्त भावार्थ देने पर भी यह चार हजार पृष्ठ के लगभग होगया है। यदि वेदमन्त्रों के अधिदैविक और आध्यात्मिक दृष्टि से अर्थ किये जाँय और उनका विस्तारपूर्वक स्पष्टीकरण किया जाय तो इससे दस, बीस

थ भी पर्याप्त नहीं हो सकता। यदि पाठकों ने इस प्रथम प्रयत्न
ाहा और इससे लाभ उठाया तो समय आने पर विस्तृत भाष्य
करने का भी प्रयत्न किया जायगा।

## वैदिक स्वर-चिन्ह

वेद की ऋचाओं में अक्षरों के ऊपर और नीचे कई प्रकार की
ड़ी और आड़ी रेखायें देकर उनके अनुसार उन अक्षरों के उच्च,
ध्यम और मन्द स्वर में बोलने के नियम बनाये गये हैं। इनको "स्वर"
कहा जाता है। इनके मुख्य भेद तीन माने गये हैं, अर्थात उदात्त,
अनुदात्त और स्वरित। पर इनमें से भी प्रत्येक स्वर अधिक अथवा
न्यून रूप में बोला जा सकता है इसलिये प्रत्येक के दो भेद हो जाते
हैं, जैसे उदात्त, उदात्ततर, अनुदात्त, अनुदात्ततर, स्वरित, स्वरितोदात्त।
इनके अतिरिक्त एक स्वर और माना गया है—'एक श्रुति', जिसमें तीनों
स्वरों का तिरोभाव हो जाता है। इस प्रकार सब मिला कर सात स्वर
माने गये। इनकी व्याख्या महाभाष्यकार महामुनि पतंजलि ने इस
प्रकार की है :—

"स्वयं राजन्त इति स्वराः। आयामो दारुण्यमणुता खस्येतुच्चैः
कराणि शब्दस्य। आयामो गात्राणां निग्रहः, दारुण्यं स्वरस्य दारुणता
रूक्षता, अणुता कण्ठस्य, कण्ठस्य संवृतता, उच्चैः कराणि शब्दस्य।

"अन्वव सर्गो गात्राणां शिथिलता, मार्दवं, स्वरस्य मृदुत
स्निग्धता, उरुता खस्य महत्ता कण्ठस्येति नीचैः कराणि शब्दस्य।"

"त्रैस्वर्य्येणाधीमहे, त्रिप्रकारै रज्भिरधीमहे, कैश्चिदुदात्तगु
कैश्चिदनुदात्तगुणै, कैश्चिदुभयगुणैः। तद्यथा शुक्लगुणः शुक्लः, कृ
गुणः कृष्णः, य इदानीमुभयगुणः स तृतीयामाख्यां लभते, क
इति वा, सारङ्ग इति वा।"

अर्थात् "जो बिना दूसरे की सहायता के स्वयं ही प्रका
अथवा प्रकट हैं वे स्वर कहे जाते हैं। अंगों का रोकना, वा
रूखा करना अथवा उच्च स्वर से बोलना, कण्ठ को भी कुछ रो

ये सब बातें शब्द के "उदात्त" करने वाली होती हैं अर्थात् उदात्त स्वर इन्हीं नियमों के अनुकूल बोला जाता है।

"शरीर के अङ्गों या गात्रों का ढीलापन, स्वर की कोमलता, कण्ठ को फैला देना, ये सब बातें शब्द को 'अनुदात्त' करने वाली हैं। इस प्रकार हम सब तीन प्रकार के स्वरों से बोलते हैं, अर्थात् कहीं उदात्त, कहीं अनुदात्त और कहीं उदात्तानुदात्त अर्थात् स्वरित। जैसे श्वेत और काले रंग अलग-अलग होते हैं, परन्तु इन दोनों को मिला देने से जो रंग पैदा होता है उसका नाम तीसरा ही होता है, अर्थात् खाकी अथवा आसमानी इसी प्रकार उदात्त और अनुदात्त के गुण अलग-अलग हैं पर इन दोनों के मिला देने से एक तीसरा ही स्वर पैदा हो जाता है, जिसे "स्वरित" कहते हैं।"

"एक श्रुति" में भी उदात्त और अनुदात्त दोनों का सम्मिश्रण होता है, इसलिए "स्वरित" और "एक श्रुति" का भेद करने में कठिनाई पड़ती है। इस सम्बन्ध में प्राचीन व्याख्याकारों ने यह मत प्रकट किया है कि 'स्वरित' में उदात्त और अनुदात्त का सम्मिश्रण इस प्रकार होता है जैसे काठ और लाख का जोड़। ये दोनों एक दिखाई पड़ने पर भी अलग-अलग दिखलाये जा सकते हैं, और अनुभव किये जा सकते हैं। पर एक श्रुति में दोनों प्रकार के स्वरों का मेल इस प्रकार होता है जैसे दूध और पानी का, जिनको न अलग-अलग किया जा सकता है, न अनुभव में लाया जा सकता है।

इन सात भेदों में भी एक दूसरे का संयोग होने से कई प्रकार के भेद पैदा होते हैं, जिनके लिए स्वर चिन्हों में कुछ परिवर्तन किया जाता है। "स्वरित" के ही नौ भेद बतलाये गये हैं :—

(१) संहितज (२) जात्य (३) अभिनिहित (४) क्षैत्र (५) प्रश्लिष्ट (६) तैरोव्यञ्जन (७) वैवृत्त अथवा पादवृत्त (८) तैरो विराम (९) प्रतिहित।

कई प्राचीन ग्रन्थों में स्वरों के अठारह भेद लिखे हैं और कहते हैं कि आरम्भिक काल में लोग उन सबका स्पष्ट उच्चारण कर लेते थे।

-जैसे लोगों के रहन-सहन में कृत्रिमता आती गई और उनका
ान प्राकृतिक फल, मूल आदि के बजाय तरह-तरह के स्वादिष्ट
न और पकवान होने लगे, वैसे-वैसे ही उनके कण्ठ-स्वर में भी
वर्तन होने लगा। इसके फल से विभिन्न प्रकार की सूक्ष्म ध्वनियों
निकालने में उनको कठिनाई होने लगी। तब स्वरों की संख्या सात
र्दी गई। फिर जब इनका उच्चारण भी लोग ठीक-ठीक करने में
असमर्थ होगये तब स्वर संख्या घटाते-घटाते तीन ही रह गई। पर
वर्तमान समय में इनको भी शुद्ध रूप से उच्चारण कर सकें ऐसे वेद-
पाठी इने-गिने रह गये हैं। इसलिये अब हाथ को ऊपर नीचे करके
ही स्वरों का बोध कराया जाता है।

स्वरों के लिये जिन चिन्हों का प्रयोग किया जाता है उनके
सम्बन्ध में भी बड़ा मतभेद दृष्टिगोचर होता है। साधारणतया अनु-
दात्त के लिये अक्षर के नीचे आड़ी लकीर देने तथा स्वरित के लिये
अक्षर के ऊपर खड़ी रेखा बनाने का नियम है। उदात्त का कोई चिन्ह
नहीं, उसका इन्हीं दो स्वरों की स्थिति के आधार पर उच्चारण किया
जाता है। पर ये चिन्ह भी प्रत्येक स्थान में एक से नहीं हैं। भिन्न-भिन्न
वैदिक शाखा वालों ने उनमें बड़ा अन्तर कर रखा है जिससे साधारण
पाठक को बड़ा भ्रम हो जाता है। इस विषय में स्वर-शास्त्र की खो
करने वाले एक विद्वान् श्री युधिष्ठिर मीमांसक ने अपनी पुस्त
में लिखा है :—

"वैदिक वाङ्मय के जितने ग्रन्थ उपलब्ध होते हैं उनमें उद
अनुदात्त और स्वरित स्वरों का अंकन ( संकेत अथवा चिन्ह )
प्रकार का नहीं है। उनमें परस्पर अत्यन्त वैलक्षण्य है। एक ग्र
जो स्वरित का चिन्ह देखा जाता है, वही दूसरे ग्रन्थ में उद
चिन्ह माना जाता है। इसी प्रकार किसी ग्रन्थ में जो अनुद
चिन्ह है, वह अन्य ग्रन्थ में उदात्त का चिन्ह हो जाता है
संहिता" का स्वराङ्कन प्रकार सबसे विलक्षण है। उसके पा
संहिता के स्वरांकन से भी पूर्णतया मेल नह

इसलिए वेद के विद्यार्थी को पदे-पदे सन्देह और कठिनाई उपस्थित होती है ।"

इन बातों के अतिरिक्त स्वर-चिन्ह युक्त छपी वेद की पुस्तकों में एक नई कठिनाई प्रेस-सम्बन्धी हमारे अनुभव में आई है। इनके कारण एक साधारण पाठक के लिये मन्त्रों के पढ़ने में असुविधा होती है और अनेक बार वे गलती कर जाते हैं। प्रेस के कर्मचारी अक्षरों के ऊपर लगी छोटी रेखा को प्रायः अनुस्वार का चिन्ह समझ कर वैसा ही कम्पोज कर देते हैं। इसी प्रकार जिस अक्षर के नीचे 'अनुदात्त' की आड़ी रेखा लगाई गई है और उसमें 'छोटे उ' की मात्रा भी लगी हो तो वह भी प्रायः निगाह से ओझल हो जाती है।

इन कारणों से हमने इस संस्करण में स्वर चिन्हों का प्रयोग नहीं किया है। इनकी आवश्यकता सस्वर वेद पाठ करने में होती है, और इस कार्य के लिये कई स्थानों में मूल संहिता की पुस्तकें छपी हैं। हमारा मुख्य उद्देश्य वेदों के पठन पाठन को प्रेरणा देने का है, जिससे साधारण लोग भी हिन्दू-धर्म के इस "मूल" को स्वयं पढ़ सकें और उसका साधारण तात्पर्य समझ सकें। इस प्रकार "स्वरों" का परित्याग कोई नवीन बात नहीं है। अब से लगभग तीस वर्ष पूर्व बिहार की एक धार्मिक संस्था की तरफ से "ऋग्वेद" का भाष्य आठ खण्डों में प्रकाशित किया गया था, जिसके लेखक "भारतधर्म महामण्डल" के महोपदेशक पं० रामगोविन्द वेदान्तशास्त्री थे। उन्होंने अप्रामाणिक जानकर उसमें स्वरों का प्रयोग नहीं किया था। इसी प्रकार अभी कुछ वर्ष पूर्व अहमदाबाद के परमहंस परिव्राजक श्री भगवदाचार्य ने सामवेद संहिता का भाष्य प्रकाशित कराया था। उसमें "स्वरों" को छोड़ दिया गया था। स्वामी जी ने स्पष्ट रूप से लिखा था कि "मैं वेदों के स्वरों को अनियंत्रित मानता हूँ। तभी "अनन्ता वै वेदाः" की उक्ति सार्थक हो सकती है। स्वर मेरे साथ चल नहीं सकते।" प्राचीन काल के विद्वानों ने भी उपनिषद् आदि ग्रन्थों में जहाँ वेद-मन्त्रों के उद्धरण दिये हैं वहाँ स्वर चिन्ह नहीं लगाये हैं। इसका सबसे स्पष्ट उदाहरण तो

"ईशावास्योपनिषद्" है जो पूर्णतः "यजुर्वेद" के अन्तिम अध्याय की प्रतिलिपि है और जिसे सर्वत्र बिना स्वर चिन्हों के लिखा व छापा गया है ।

## वेदों के ऋषि, देवता और छन्द

वेद के प्रत्येक मन्त्र का कोई न कोई ऋषि माना गया है । अनेक लोग ऋषियों और देवताओं का एकीकरण करने की चेष्टा किया करते हैं, पर "ऋग्वेद" के अध्ययन से स्पष्ट प्रकट होता है कि उसकी ऋचाएँ अवश्य ही कुछ प्रधान ऋषियों और उनके वंशजों द्वारा प्रकट की गई हैं । 'ऋग्वेद' में दस मण्डल हैं, इनमें से पहले और दसवें सबसे बड़े हैं, इनमें से प्रत्येक में १६१ सूक्त हैं और ये दोनों मिलकर इस वेद के एक तिहाई भाग के बराबर हैं । इन दोनों मण्डलों में विविध ऋषियों द्वारा प्रकट किये गये सूक्तों का संग्रह किया गया है । अधिकांश सूक्त एक-एक ऋषि के ही हैं, कहीं-कहीं ऐसे सूक्त भी मिलते हैं जिनके दृष्टा एक से अधिक ऋषि हैं । इन दो मंडलों के सिवाय दो से सात तक के मंडलों में तो प्रायः एक ही ऋषि के द्वारा प्रकट किये गये सूक्त दिये गये हैं, अगर दो-चार नाम और हैं तो वह उनके ही वंश वालों के हैं । इस प्रकार द्वितीय मंडल में गृत्समद, तीसरे में विश्वामित्र, चौथे में वामदेव, पाँचवें में अत्रि, छठे में भरद्वाज, तथा सातवें में वसिष्ठ के सूक्तों का संग्रह है । आठवें में यद्यपि और भी बहुत से ऋषियों के सूक्त हैं, पर उसमें कण्व ऋषि के वंश की प्रधानता दिखलाई पड़ती है । नौवें मंडल में भी अनेक ऋषियों का संग्रह ही है । इसका अर्थ यह नहीं समझ लेना चाहिए कि अन्य ऋषि जिनके सूक्त कम संख्या में हैं वे किसी भी दृष्टि से न्यून महत्व रखते हैं । इस प्रकार केवल ऋग्वेद के ऋषियों की संख्या लगभग ३०० है । अन्य वेदों के मंत्रों के रचियता भी लगभग ये ही हैं, यजुर्वेद और अथर्ववेद में इनके अतिरिक्त बहुत थोड़े नये नाम मिलते हैं । हमने प्रत्येक सूक्त पर उसके ऋषि का नाम दिया है, तो

भी यहाँ हम ऋषियों की नामावली देते हैं जिससे पाठकों को इस विषय का सम्यक परिचय प्राप्त हो सकेगा :—

मधुच्छन्दा, जेत, मेधातिथि, शुनःशेप, हिरण्यस्तूप, कण्व, सव्य, नोध, पाराशर, गोतम, कुत्स, कश्यप, ऋज्रास्व, कक्षिवान्, परुच्छेप, दीर्घतमस, अगस्त्य, सोमहूति, कूर्म, ऋषभ, उत्कल, देवश्रवा, देवव्रत, प्रजापति, बुध, गविष्ठ, कुमार, ईश, सुतम्भरा, धरुण, पुरु, विश्वसाम, द्युम्न, विश्वचर्षणि, वसुयु, विश्ववर, बभ्रु, अवस्यु, पृथु, वसु, प्रतिरथ, प्रतिभानु, पुरुमीढ, गोपवन, सप्तवध्रि, विरूप, उपणाकाव्य, कृष्ण, विश्वक, नृमेध, अपाला, श्रुतकक्ष, सुकक्ष, बिन्दु, पूतदक्ष, जमदग्नि, नेम, प्रस्कण्व, त्रित, पर्वत नारद, त्रिशिरा, हविर्धान आङ्गि, शंख, दमन, मथित, विमद, वसुक्र, ऐलूष, मौजवान, धानाक, अभितपा, घोष, विश्ववारा, वत्सप्रि, सप्तगुः, वैकुण्ठ, बृहदुक्थो, गोपायन, मानव, प्लात, वसुकर्ण, अयास्य, सुमित्र, बृहस्पति, गौरिवीति, जरत्कर्ण, स्यूमरश्मि, सौचीक, विश्वकर्मा, सूर्या सवित्री, पायु, रेणु, नारायण, अरुण, शार्यात, ताक्ष्य अर्बुद, वरु, भिषग्, मुद्गल, अष्टक, भूतांश, पणयोऽसुर, सरमा, अष्टादंष्ट्र, उपस्तुत, भिक्षुः, बृहद्दिव, चित्रमह, कुशिक, विहव्य, सुकीर्ति, शकपूत, मान्धाता, अङ्ग, श्रद्धा कामायनी, यमी, शिरम्बिठ, केतु, भुवन, चक्षु, शची पौलोमी, रक्षोहा, कपोत, अनिल, शबर, संवर्त, ध्रुव, पतंग, अरिष्टनेमि, जय, प्रथ, उलो, सुपर्ण, देवला, श्यावाश्व, रहूगण, भृगु कर्णश्रुत, अम्बरीष, च्यवन, उर्वशि, द्रोण, राम, घर्म, रातहव्य, सुहोत्र, शुनहोत्र, नर, गर्ग, कश्यप, नाभाग, त्रिशोक, आदि-आदि ।

× × ×

वैदिक देवताओं की सूची भी काफी लम्बी है । 'ऋग्वेद' में तो परमात्मा की शक्ति के विभिन्न अङ्ग रूप प्रकृति की संचालक शक्तियों की ही अधिकांश में स्तुति और प्रार्थना की गई है, पर अथर्ववेद में जहाँ औषधियों, जड़ी बूटियों, व्याधियों के निवारण के अन्य उपायों अथवा आध्यात्मिक विषयों का वर्णन किया है वहाँ

अधिष्ठात्री शक्ति को देवता मानकर उसी का नाम दिया गया है। यजुर्वेद और सामवेद में प्रायः सभी देवता ऋग्वेद के ही हैं। नीचे ऋग्वेद के देवताओं की सूची दी जाती है :—

अग्नि, वायु, इन्द्र, वरुण, अश्विनीकुमार, विश्वेदेव, मरुत, सोम, ब्रह्मणस्पति, अर्यमा, आदित्य, सविता, त्वष्टा, सरस्वती, द्यावा-पृथिवी, ऋभुगण, सूर्य, रुद्र, विष्णु, उषा, वैश्वानर, ऋतु, दक्षिणा, पूषा, इन्द्राणी, वरुणाणी, अग्नपेयि, सिन्धु, स्वनय, बृहस्पति, वाक्, काल, रति, अन्न, वनस्पति, राका, सिनीवाली, आयलयत, कपिञ्जल, यूप, पर्वत, उच्चैश्रवस, क्षेत्रपति, सीता, पर्जन्य, धेनु, प्रस्तोक, पृश्णि, वास्तोष्पत्ति, सोमयनमान, पितृ, मृत्यु, धाता, वैकुण्ठ, आत्मा, निर्ऋति, ज्ञान, श्रद्धा, शचि, तार्क्ष्य, आदि।

अथर्ववेद में इनमें से सभी मुख्य-मुख्य देवताओं के स्तोत्रों के अतिरिक्त इन देवताओं के नाम भी मिलते हैं :—

वाचस्पति, आपः, असुर, यक्ष्म नाशनम, विद्युत, योपित, आसुरी वनस्पति, यातुधान, मधुवनस्पति, हिरण्यम्, गन्धर्व और अप्सरायें, जङ्गिडमणि, चन्द्र, पाश्निपर्णी, पशु, दम्पती पशुपति, पर्णमणि, अश्वत्थ, हरिण, अष्टका, शाला, गोष्ठ, योनि, यामिनी, काम, सांमनस्य, व्याघ्र, वृषभ, शंखमणि, रोहिणी वनस्पति, दिशायें, अपामार्ग, . और शव मन्यु, ब्रह्मौदन, जातवेदः, लाक्षा, तक्म नाशनम्, सर्प-वेपनाशनम, ब्रह्मगवी, दुन्दुभि, गर्भ, कृत्या प्रतिहरणम्, ईर्ष्या विनाशम, यक्ष्मा, शमी, अघ्न्या, अर्क (मदार), वाजी (अश्व), कासा (खाँसी), मेधा, पिप्पली, भग, स्मर, वज्र, दुःस्वप्न नाशनम, इडा, अक्षि, मन, कुहू, अरिनाशनम्, सुखम्, अमावास्या, पौर्णमासी, प्रश्न, वेदी, भेषज, विराट, अध्यात्म, व्रात्य, अतिथि, विद्या, ब्रह्मचारी, शतौदन, आञ्जनम आदि, आदि।

"अथर्ववेद" का मुख्य विषय अध्यात्म तथा ब्रह्मज्ञान के साथ-साथ जीवन के विविध विषयों का ज्ञान प्रदान करना है। उसमें विविध प्रकार की व्याधियों को हटाने के लिये औषधियों और मन्त्र-तन्त्र का

विधान है, और इन्हीं सबको उसमें देवता मान लिया गया है। अनजान व्यक्ति औषधियों तथा शारीरिक और मानसिक व्याधियों के निवारण के उपायों को देव-श्रेणी में देखकर आश्चर्य करते हैं पर जैसा हम ऊपर लिख चुके हैं प्रत्येक पदार्थ और विधान के जड़ और चेतन दो विभाग होते हैं। आत्मज्ञानी पुरुष मुख्यतः प्रत्येक पदार्थ में चेतन शक्ति को ही देखता है, क्योंकि वास्तविक कार्य और प्रभाव इसी का होता है। इसी तत्व को लक्ष्य करके एक विद्वान् ने लिखा है :—

"अभी भी यहाँ के या किसी भी अन्य देश के महात्मा ऐसा ही अनुभव करते हैं और जड़ पदार्थों से भी बातें करते है। जो 'आत्मवत् सर्व भूतेषु' को जीवन में ढाल देते हैं वे पशु, पक्षी, पत्थर, मिट्टी से भी बातचीत करते हैं। भला जो वैद्य अपनी औषधियों से बातें करना नहीं जानता, वह भेषज का मर्म क्या जानेगा? जो वीर अपनी तलवार से बातें नहीं करता, वह भी कोई वीर है? सचाई तो यह है कि अपने में चेतन का जितना अधिक विकास होगा, मनुष्य उतना ही जड़ वस्तुओं से चेतनवत् व्यवहार करेगा। इसके विपरीत जिसमें चेतनतत्व का विकास नहीं हुआ है, जिसके मन, मस्तिष्क और प्राण जड़ानुगत हैं, वह तो मनुष्य को भी जड़ समझेगा और जड़ की ही तरह उसके साथ मनमाना जघन्य व्यवहार करेगा। महात्माओं और जड़वादी मनुष्यों का यह भेद प्रतिदिन प्रत्यक्ष देखा सुना जाता है। फलतः वेद मन्त्रों का चेतनानुगत होना उनकी अत्युच्च अध्यात्म-भूमिका का परिचायक है।"

वैदिक ऋषि भली प्रकार जानते थे कि शरीर की शक्ति से मन की शक्ति अनेक गुनी प्रबल है और उसकी अपेक्षा आत्मा की शक्ति बहुत अधिक प्रभावशाली है। इसलिये उन्होंने सभी मनुष्यों को मानसिक शक्ति के विकास करने और सांसारिक कार्यों में इसका उपयोग करने का मार्ग दिखलाया है, और इसमें सन्देह नहीं कि आज भी वे ही मनुष्य वास्तविक सफलता प्राप्त करते हैं। जिनको

शक्ति प्रबल है और उसी के द्वारा वे अन्य मनुष्यों को अभिभूत करके अपना अनुगामी बना सकते हैं।

+ + +

वैदिक छन्दों का ज्ञान बड़ा महत्वपूर्ण है। सभी वैदिक मन्त्र छन्दों में हैं और जब तक छन्दों का ज्ञान नहीं होता तब तक उनको शुद्ध रूप से पढ़ा नहीं जा सकता और न यथोचित फल प्राप्त किया जा सकता है। वेदमन्त्रों में जिन छन्दों का व्यवहार किया गया है वे मध्यकाल के संस्कृत काव्यों के छन्दों से बहुत भिन्न हैं। वेदों का अनुष्टुप छन्द तो बाद के संस्कृत ग्रन्थों में भी दिखलाई पड़ता है, पर अन्य छन्द वेद के सिवाय अन्यत्र काम में नहीं आये हैं। संस्कृत के मध्यकालीन और आधुनिक छन्द प्रायः चार चरणों के होते हैं, पर वेदों में तीन चरणों के छन्दों की बहुतायत है। जैसे इन छन्दों के नाम भिन्न हैं उसी प्रकार इन छन्दों का पिङ्गलशास्त्र भी अन्य ग्रन्थों के छन्दों से भिन्न है। वैदिक पिङ्गल के मुख्य छन्द ये हैं :—

(१) गायत्री (२) उष्णिक् (३) अनुष्टुप् (४) बृहती (५) पंक्ति (६) त्रिष्टुप् (७) जगती। ये क्रमशः एक दूसरे से अधिक चरणों के होते हैं। इनमें से प्रत्येक के सात भेद हैं (१) आर्षी (२) दैवी (३) आसुरी (४) प्राजापत्या (५) याजुषी (६) साम्नी (७) आर्च्ची (८) ब्राह्मी। इस प्रकार ५६ भेद तो मुख्य छन्दों के ही हो जाते हैं। इनके अतिरिक्त शक्वरी, अष्टिः, ककुभ, कृतिः, धृतिः, प्रकृति, प्रगाथा, अभिसारिणी आदि नाम के छन्द भी पाये जाते हैं। फिर इनमें से दो-दो और तीन-तीन छन्दों का सम्मिलन करके जो छन्द लिखे गये हैं उनकी गिनती सैकड़ों तक पहुँचती है। उदाहरणार्थ कुछ नाम यहाँ दिये जाते हैं :—

भुरिक् त्रिष्टुप्, परानुष्टुप त्रिष्टुप्, पुरोबार्हत त्रिष्टुप्, त्रिपदा भुरिगार्ची गायत्री, सम विषमा गायत्री, पञ्चपदानुष्टुब्गर्भा जगती, त्रिष्टुब् बृहती गर्भाति जगती, विपरीत पाद लक्ष्मा पंक्ति, षटपदा ककुम्मती शक्वरी, पुरोति जगता जगती, पुरस्ताद विराड बृहती,

हतीगर्भा त्रिष्टुप, उष्णिग् बृहतीगर्भा परात्रिष्टुप पट्पदाऽति जगती, मध्ये ज्योतिरुष्णिग्गर्भा त्रिष्टुप, विषम पादलक्ष्मा त्रिपदा महाबृहती, चतुष्पदा उष्णिक्, आस्तार पंक्ति, सप्तपदा विराट शक्वरी, पिपीलक मध्या निचृद गायत्री, चतुष्पदा पुरः शक्वरा भुरिग् जगती, आदि आदि ।

सच पूछा जाय तो जिस प्रकार वेदों को अनन्त बतलाया गया है, उसी प्रकार उनके देवता, छन्द आदि सभी अनंत हैं। "अनन्ता वै वेदाः" यह वाक्य इसी तथ्य को दृष्टि में रखकर कहा गया है ।

## वेदों का विषय

वेदों का मूल वर्ण्य विषय "सृष्टि-विज्ञान" या सृष्टि विद्या है । सृष्टि का प्रारम्भ कैसे हुआ, इसका विस्तार किस प्रकार हुआ, इसके संचालन के नियम क्या हैं, इस विधान में मनुष्य का क्या स्थान और कर्तव्य हैं—ये ही मुख्य विषय हैं जिनको वेदों में भिन्न-भिन्न विधियों से, तरह-तरह के संकेतों, प्रतीकों, रूपकों, काव्यालंकारों द्वारा समझाया गया है। क्योंकि इन विषयों का ज्ञान छोटे बड़े, विद्वान् मूर्ख सभी के लिए आवश्यक और उपयोगी है, इसलिए उन त्रिकालदर्शी ऋषियों ने मानव-जीवन के लिये महत्त्व के सभी विषयों को ऐसे ढङ्ग से प्रकट किया है कि जिस प्रकार एक विद्वान उसमें से चमत्कारी सूक्ष्म और अध्यात्म तत्वों को ढूँढ़ लेता है, उसी प्रकार एक विद्या-विहीन अपढ़ व्यक्ति भी अपने जीवन को सफल और सुखमय बनाने वाली बातों की जानकारी प्राप्त कर सकता है। इस सम्बन्ध में वेदों के महत्व पर प्रकाश डालते हुए एक प्रसिद्ध विद्वान ने हाल ही में कहा था :—

"वेद सृष्टि विद्या का दूसरा नाम है । सृष्टि की रहस्यमयी प्रक्रिया की व्याख्या वेद की नाना विद्याओं के रूप में उपलब्ध होती है। इन विद्याओं का अपरिमित विस्तार है । जैसे सृष्टि अनन्त है, वैसे ही वेद विद्या भी अन्तहीन है। विराट और अणु इन

में अर्वाचीन विज्ञान की यही तथ्यात्मक स्वीकृति है कि इन दोनों की रहस्यमयी रचना का वारापार नहीं। हमारे ऋषियों ने भी अनगिनती वर्ष पूर्व यही कहा था कि "अणो रणीयान महतो महीयान" इन दोनों का मूल कोई अनन्त अव्यक्त अक्षर तत्व है। अणु (सबसे छोटा) और महत् (सबसे बड़ा) दोनों में उसी की महिमा प्रकट हो रही है। वह अव्यक्त पुरुष स्वयं महत्मात्मा या अनन्त है। यह विश्व विराट्, अनादि और अनन्त है, इसका स्रोत अविनाशी है। देश और काल, अथवा नाम और रूप के परिवर्तनशील स्वस्तिक में इसका नित्य नया रूप प्रकट हो रहा है। इस प्रकार ऋषि और वैज्ञानिक दोनों ही विश्व के रहस्य की व्याख्या करते हैं। पर ऋषियों का दर्शन इस ध्रुव विश्वास से भरा हुआ है कि यह व्यक्त विश्व किसी अव्यक्त मूल स्रोत से उद्गत हुआ है। वह अव्यक्त मूल इस व्यक्त की सृष्टि करके इसी में अनुप्रविष्ट हो रहा है—समाया हुआ है।"

## दैवतवाद

वेदों में अनेक देवताओं की स्तुतियाँ और प्रार्थनाएँ मिलती हैं। वैदिक ऋषियों के मतानुसार प्रत्येक जड़ अथवा भौतिक पदार्थ का एक चेतन आत्मा भी होता है वही उसका देवता है। इस दृष्टि से वैदिक सृष्टि विद्या दो भागों में विभाजित है, एक देव तत्व जिसे शक्ति-तत्व भी कह सकते हैं और दूसरा 'भूत' अथवा स्थूल पदार्थ। बिना देवता अथवा शक्ति के किसी 'भूत' या भौतिक पदार्थ की स्वतन्त्र सत्ता सम्भव नहीं। जिस प्रकार मृत शरीर में भी नेत्र रहते हैं, पर वे इस कारण नहीं देख सकते कि उनकी चेतन शक्ति पृथक् हो गई है, इसी प्रकार बिना देव-तत्व के केवल जड़-पदार्थ निर्जीव है। इस बात को जो व्यक्ति नहीं समझते वे इस बात पर सन्देह प्रकट करते हैं कि वेदों में अग्नि, पानी, वनस्पति, औषधि, सूर्य वायु चमस आदि सब पदार्थों की मनुष्यों के समान स्तुति क्यों की है और उनसे धन, सौभाग्य, वरदान आदि की याचना करते क

क्या परिणाम हो सकता है ? इसका स्पष्टीकरण करते हुए एक प्राचीनता के पोषक लेखक ने कहा है :—

"ऋषियों ने जिन प्राकृत शक्तियों की स्तुति वा प्रशंसा की है वह उनके स्थूल रूप की नहीं है, प्रत्युत उनकी शासिका अथवा अधिष्ठात्री चेतन शक्ति की है। इस चेतन शक्ति को वे परमात्मा से पृथक नहीं मानते थे। परमात्म रूप ही मानते थे। उन्होंने 'ऋग्वेद' के प्रथम मन्त्र में ही अग्नि की स्तुति की है, परन्तु अग्नि को परमात्मा से भिन्न मानकर नहीं। वे स्थूल अग्नि के रूप को जानते हुए भी सूक्ष्म अग्नि-परमात्म-शक्ति-रूप के स्तोता और प्रशंसक थे। वे मरणशील, (नाशवान) अग्नि में व्याप्त अमरता के उपासक थे। वेद में कहा गया है-"अपश्यमहं महतो महित्वम मर्त्यस्य विक्षु" (मं० १०-७१-१) अर्थात "मरणशील मनुष्यों में मैंने अमर अग्नि की महिमा को देखा।" इसी तरह 'इन्द्र' में भी वे परमात्म शक्ति को देखते थे। कहा गया है कि "जो सृष्टिकर्ताओं के भी सृष्टिकर्ता हैं, मैं उनकी स्तुति करता हूँ (मं० १०-१२८-७)। जितने देवता हैं उन सबको वे उसी प्रकार परमात्म रूप समझते थे जिस प्रकार एक ही सूत्र में माला के समस्त दाने ओत-प्रोत रहते हैं और सब मिलकर केवल एक माला ही समझे जाते हैं।"

वास्तविक बात यही है कि वैदिक ऋषिगण अध्यात्मवादी थे और सर्वदा चैतन्य जगत में ही विचरण किया करते थे। वे अपने को किसी दशा में केवल हाड़-मांस का पुतला समझने को तैयार न थे। इसलिये उन्होंने अपने सांसारिक जीवन को पूर्णतया आधिदैविक और आध्यात्मिक रंग में रँग दिया था और वे सर्वत्र और सदैव अपने को देवशक्तियों के से घिरा हुआ अनुभव करते थे। वे उन शक्तियों से भौतिक मनुष्यों की तरह ही बातचीत और व्यवहार करते और उनको भी अपने जीवन और समाज का एक अविच्छिन्न अंग मानते थे। इसका परिणाम यह होता था कि संसार में रहते और उसके सब व्यवहारों को करते हुए भी उनकी भावनायें बहुत

धरातल पर रहती थीं और इसी के फलस्वरूप वे जीवन के परम
को देख सकने में समर्थ होते थे। यही कारण था कि सब देव-
ों के एक ही विराट शक्ति के अंश होने पर भी वे उनसे पृथक-
क शक्तियों के रूप में भी लाभ उठा सकते थे।

## वैदिक समन्वयवाद

उपर्युक्त विवेचन से वेदकालीन ऋषियों की समन्वयवादी प्रवृत्ति पर प्रकाश पड़ता है। समन्वयवाद भारतीय संस्कृति का एक बहुत बड़ा गुण है और यही कारण है जहाँ संसार की अन्य संस्कृतियाँ एक-दो हजार वर्षों के भीतर ही लोप होगईं, वर्तमान भारतीय संस्कृति, विदेशी इतिहासज्ञों के हिसाब से भी, कम से कम आठ-दस हजार वर्ष पुरानी अवश्य हो चुकी है। इसमें सन्देह नहीं कि इसका अग्र प्रधानता वैदिक आदर्शों को ही है। मनुष्य की आध्यात्मिक प्रगति के लिए जिन तीन बातों अर्थात ज्ञान, उपासना और कर्म की आवश्य-कता होती है, उनका पूर्ण समन्वय वेदों में पाया जाता है। विद्वानों ने 'ऋग्वेद' को ज्ञान, 'यजुर्वेद' को कर्म 'सामवेद' को उपासना और 'अथर्ववेद' का अध्यात्म का विवेचन करने वाला माना है, पर स्वयं वेदों में स्थान-स्थान पर यही घोषणा की गई है कि चारों वेद औ उनका ज्ञान एक ही है :—

तस्माद् यज्ञात सर्वहुत ऋचः सामानि जज्ञिरे।
छन्दांसि जज्ञिरे तस्माद् यजुस्तस्माद् जायत ॥ ऋ० १०।६

अर्थात् ऋक्, यजु, साम, अथर्व चारों वेद एक ही ईश्व ज्ञान से प्रादुर्भूत हुए हैं, उनमें किसी प्रकार का अन्तर करना अ भेदभाव प्रकट करना अनुचित और अनावश्यक है। पर मनुष्य प्रायः स्वार्थ बुद्धि की प्रधानता रहती है, जिसके कारण वे दाल चावल की खिचड़ी अलग पकाकर मतभेद और फूट क बो देते हैं। यही कारण था कि बाद में इसी देश में ऐसे वि विद्वान् पैदा होगये जिन्होंने वेद की इस समन्वयवादी

मूलाधार ज्ञान, उपासना और कर्म में से केवल एक को पकड़ कर दूसरे की निन्दा करनी आरम्भ करदी। शंकराचार्य जैसे महान् व्यक्ति भी लोगों को ऐसा ही उपदेश देने लगे कि इन तीनों में "ज्ञान ही उद्धार का मार्ग है, कर्म बन्धन में डालने वाला है। इसलिये ज्ञानी व्यक्ति को कभी कर्म नहीं करना चाहिए।" इधर उपासना का डंका पीटने वालों ने भक्ति को ही सर्वश्रेष्ठ बतला कर ज्ञान और कर्म की उपेक्षा करने की प्रेरणा दी। गीताकार ने वेदों के आदर्श पर ज्ञान कर्म और उपासना के समन्वय का उपदेश दिया, पर इन प्रतिद्वन्द्वी मनोवृत्ति के आचार्यों ने उसके भी बीसियों तरह के भाष्य अपने-अपने सिद्धान्त का पोषण करने वाले बनाकर तैयार कर दिये। इसी सम्प्रदायवाद ने भारतीय समाज में फूट और निर्बलता को उत्पन्न किया, जिसका अंतिम परिणाम देश का पतन और विदेशियों की पराधीनता के रूप में प्रकट हुआ। यदि समाज को संगठित, शक्तिशाली और कार्यक्षम बनाना है तो इसके लिए सर्वश्रेष्ठ आदर्श वेदों का समन्वयवाद ही है, जिसका सारांश स्वयं 'वेद' ने इन स्पष्ट शब्दों में प्रकट कर दिया है—

सङ्गच्छध्वं सं वदध्वं सं वो मनांसि जानताम्।
देवा भागं यथापूर्वे सञ्जानाना उपासते॥
समानी व आकूतिः समाना हृदयानि वः।
समानमस्तु वो मनो यथा वः सुसहासति॥ ऋ० १०।१९१।२

इसका आशय यह है कि 'सब मनुष्य भली प्रकार मिलकर और प्रेमपूर्वक आपस में वार्तालाप करें, सबके मनों में एक समान भाव हों और वे अविरोधी ज्ञान प्राप्त करें। जिस प्रकार विद्वान् लोग सदा से ईश्वरीय ज्ञान प्राप्त करते हुए [illegible] है, उसी प्रकार तुम भी ज्ञान और उपासना में [illegible] रहो। सब लोगों के संकल्प, निश्चय, अभिप्राय एक से हों, सबके हृदयों में समानता का भाव हो, सबके मनों में [illegible] पूर्वक अच्छी तरह से [illegible]।'

"[illegible]

आदेश असंदिग्ध रूप से दिया है :—

संज्ञानन्नं स्वेभिः संज्ञान मरणेभिः ।
संज्ञान माश्विना युवमिहास्मासु नि यच्छताम् ॥
सं जानामहै मनसा सं चिकित्वा मा युत्स्महि मनसा दैव्येन ।
मा घोषा उत्थुर्बहुले विनहिते मेषुः पप्तदिन्द्रस्याहन्यागते ॥

अर्थात्—"सब लोग एक मत हों, प्रतिकूल बातें करने वाले भी परस्पर में अनुकूल हो जायें। हे सर्व शक्तिमान परमात्मा! अपने पराये, दोनों प्रकार के मनुष्यों की समान मनोवृत्तियाँ हों। हम अपने मन को दूसरे के मन के साथ जोड़ें और मिलकर सत्कार्य करें।"

पाठकों को अनेक मंत्र इसके विपरीत भी मिलेंगे, जिनमें शत्रुओं के नाश की, उनका धन और पशु छीन लेने की, उनकी हर तरह से दुर्गति की बात कही गई है। विशेष रूप से 'अथर्ववेद' में तो 'शत्रु नाश' के अनेक मंत्र, तन्त्र और गूढ़ उपायों का वर्णन किया गया है। पर वहाँ उनका आशय विशेष परिस्थिति और विशेष व्यक्तियों से ही है। उनको सार्वजनिक रूप से ग्रहण करने और प्रचार करने की बात नहीं है। जैसे अन्यायी और अत्याचारी कौरवों के साथ युद्ध करने का समर्थन सबसे अधिक भगवान कृष्ण ने किया और युद्ध-काल में स्वयं तरह-तरह की गुप्त योजनाओं, चालाकियों और असत्यपूर्ण दिखलाई पड़ने वाली युक्तियों से भी काम निकाला, उसी प्रकार वेद में धर्म विरुद्ध आचरण करने वाले शत्रुओं, यातुधानों, राक्षसों के विरुद्ध ही प्राय: शत्रु-भाव के उद्‌गार प्रकट किये गये हैं। अन्यथा संसार के सामान्य मनुष्यों को वेद भगवान का उपदेश समन्वय, सहयोग, संगठन, न्याय और सत्य के अनुकूल आचरण का ही है।

## वेद और पशुहिंसा

अनेक लोग वेदों में पशुहिंसा होने का आक्षेप करते हैं। कुछ भाष्यकारों ने वैदिक सूक्तों का अर्थ करते हुए, पशुओं के मांस आदि से आहुति देने की बात लिखी है। पर जब हम मूल संहिताओं पर

विचार करते हैं तो यही मानना पड़ता है कि वेदों ने तो हिंसा के बजाय अहिंसा का ही उपदेश दिया है और असहाय प्राणियों, पशुओं की रक्षा को परम धर्म माना है। इसलिये अगर किसी भाष्यकार ने अथवा किसी शाखा वालों ने वैदिक मन्त्रों का पशुहिंसात्मक अर्थ किया है तो इसका कारण उसका व्यक्तिगत या साम्प्रदायिक विचार ही रहा होगा। जिस प्रकार वर्तमान समय में हम भगवद्गीता के ज्ञान, भक्ति, कर्म, वैराग्य, हिंसा, अहिंसा के समर्थक विभिन्न भाष्य देख रहे हैं उसी प्रकार वेदों के भी लोगों ने स्वमतानुयायी अलग-अलग तरह के भाष्य बनाये थे। मध्यकाल में भारत में तांत्रिक सम्प्रदायों का बड़ा जोर रहा था और ये बलिदान आदि को अपने धर्म का अङ्ग मानते थे। उन्होंने अपने सम्प्रदाय के समर्थन के लिये वेद मन्त्रों के वैसे ही अर्थ कर दिये हैं। प्राचीन काल में सायण को वेदानुयायी लिखा है, पर वह कदाचित् वाममार्गी भी था, इसलिये जहाँ वेद में सर्वत्र घृत, सोम, जौ, तिल आदि की आहुति देने को बतलाया है, वहाँ मेघनाद आदि राक्षसों के लिये रामायण में सदैव पशु अंगों द्वारा ही हवन करने की बात लिखी है। ऐसे व्यक्तियों को 'अथर्ववेद' में एक स्थान पर साफ शब्दों में 'मूर्ख' और 'निन्दनीय' लिखा है :—

मुग्धा देवा उत शुनायजन्तोत गोरङ्गैः पुरुधायजन्त ।
य इमं यज्ञं मनसा चिकेत प्रणो वोचस्तमिहेह ब्रवः ॥

( काण्ड ७-५-५ )

"अविवेकशील और मूढ़ यजमान पशु अंगों से हवन करते हैं, यह निश्चय ही मूर्खतापूर्ण और निन्दनीय है। अपने से आत्मयज्ञ को करने वाले महापुरुष को बतलाइये। वे ही परमात्मा के सत्य स्वरूप का उपदेश करने योग्य हो सकते हैं।"

यज्ञ-विषय का विशेष रूप से विवेचन करने वाले "यजुर्वेद" में कहा है :—

पशुभिः पशूनाप्नोति पुरोडाशैर्हवींष्या ।
छन्दोभिः सामिधेनीर्याज्याभिर्वषट्कारान् ॥ (अध्याय१९-२०)

"पशुओं द्वारा पशुओं अर्थात् पशुत्व को प्राप्त होता है। पुरोडाशों से हवियों ( अन्नादि ) को प्राप्त होता है। इसी प्रकार छन्दों (वेद मंत्र) से छन्द को, सामधेनियों (समिधा आदि) से सामधेनियां को, याज्यों से याज्यों को और वषटकारों से वषट्कारों को प्राप्त होता है।"

एक अन्य स्थान पर कहा गया है :—

पशून् पाहि, गां मा हिंसी, अजां मा हिंसी ।
आविं मा हिंसी, इमं मा हिंसी द्विपादं पशुं ॥
मा हिंसी रेक शफं पशुं, मा हिंस्यात सर्वाभूतानि ॥

"पशुओं की रक्षा करो, गाय को मत मारो, बकरी को मत मारो, भेड़ को मत मारो, दो पैर वाले (मनुष्य पक्षी आदि) को मत मारो, एक खुर वाले पशुओं (घोड़ा, गधा आदि) को मत मारो, किसी भी प्राणी को हिंसा मत करो।"

"ऋग्वेद" में गौ की उपयोगिता बतला कर उसकी रक्षा का इन शब्दों में आदेश दिया है :—

सूयवसाद् भगवती हि भूया अथोवयं भगवन्तः स्याम ।
अद्धि तृणमघ्न्ये विश्वदानीं पिब शुद्धमुदकमाचरन्ती ॥
( मंडल १-१६४-४० )

हे अघ्न्ये (हिंसा के अयोग्य) भाग्यवती धेनु ! तू तृण ( घास ) सेवन करने वाली है। हमको भी भाग्यशाली बना। तू घास खाती हुई निर्मल जल पीने वाली हो।"

यः पौरषेयेण क्रविषा समङ्क्ते यो अश्व्ये न पशुना यातुधानः ।
यो अघ्न्यायाः भरति क्षीर मग्ने तेषां शीर्षाणि हरसापि वृश्च ॥
( ऋ० मंडल १०-८७-१६ )

"जो राक्षस मनुष्य का, घोड़े का और गाय का मांस खाता है, तथा दूध की चोरी करता हो उसके शिर को कुचल देना चाहिए।"

'अथर्ववेद' ( काण्ड १२ सूक्त ५ ) में गौहिंसक की दुर्गति

का ऐसा भीषण और रोमांचकारी चित्र खींचा है, कि उसे पढ़कर पापी से भी पापी व्यक्ति का दिल काँप जाता है । सर्वोपयोगी गौ आदि पशुओं के घातक का सर्वस्व नाश हो जाता है और उसे तीन लोकों में कहीं भी टिकने के लिये स्थान नहीं मिलता ।

वेदों में स्थान-स्थान पर इस प्रकार के सैकड़ों स्पष्ट आदेश होते हुए और प्राणीमात्र को आत्मवत् देखने का उपदेश होने पर भी यह कहना कि वेद ने 'यज्ञ' जैसे समाज के आधार-स्वरूप परम पवित्र कृत्य में हिंसा का विधान किया है, विवेक के विरुद्ध बात है । इस विषय में अनेक लोगों को भ्रम होने का यह भी कारण है कि वेद-भाषा में एक-एक शब्द के अनेक अर्थ लिये जाते हैं, अर्थात् उसके शब्द बहुत व्यापक आशय रखने वाले होते हैं । उदाहरणार्थ गौ या गावः (गौ) शब्द का प्रयोग केवल गाय (पशु) के लिए नहीं किया गया है, पर उससे उत्पन्न घी, दूध, दही, गोबर, गोमूत्र, बछड़ा, बछिया आदि सबके लिये प्रयोग में आ सकता है । इसी प्रकार 'अज' का अर्थ बकरा, पुराना अन्न और अजन्मा अर्थात् आत्मा भी माना गया है । इसके सिवा विशेष उद्देश्यों की पूर्ति के लिये तरह-तरह की जड़ी-बूटियों से हवन करने का भी विधान है और आयुर्वेद के ग्रन्थों में बहुसंख्यक जड़ी-बूटियों के ऐसे नाम दिये गये हैं जिनका अर्थ पशु भी होता है । जैसे ऋषभकन्द नाम की औषधि का नाम केवल वृषभ (बैल) लिखा है । अश्वगंधा का उल्लेख 'अश्व' (घोड़े) के नाम से ही किया गया है । इसी प्रकार कुत्ता घास के लिए 'श्वान' महिषाक्ष या गुग्गुल के लिये 'महिष', वाराहीकन्द के लिए 'वाराह', मूषाकर्णी के लिए 'मूषक' आदि शब्द लिख दिये गये हैं । फलों और औषधियों के गूदे के लिए 'मांस' शब्द लिखा है । 'भाव प्रकाश' में एक स्थान पर आम के 'मांस, अस्थि मज्जा' का जिक्र किया गया है । ऐसे कारणों से भी प्राचीन ग्रन्थों के अनेक वाक्यों के अर्थ करने में हिंसा की बात गलती से कह दी जाती है । इस विवेचन से हम इसी निष्कर्ष पर पहुँचते हैं कि वेदों का मूल उद्देश्य हिंसा का नहीं हो

सकता। उनके मन्त्रों का जहाँ कहीं हिंसात्मक अर्थ किया गया है वह या तो हिंसावादी सम्प्रदायों द्वारा शब्दों की खींचातानी करके निकाला गया है, या शब्दों के अर्थ में भ्रम हो जाने के कारण उत्पन्न हो गया है। वास्तव में वेदों ने प्राणीमात्र पर करुणा, दया और उनके हित करने का ही आदेश दिया है।

## चरित्र और नीति

चरित्र और नीति के सम्बन्ध में वेदों का आदर्श बहुत ऊँचा है। यह ठीक है कि उस समय भी ऋषियों, महात्माओं और सज्जन पुरुषों के साथ राक्षस, दस्यु, तस्कर, चोर, घातक आदि दुष्कर्म करने वाले व्यक्ति पाये जाते थे, पर वेद में सर्वत्र उनकी निन्दा पाई जाती है और उनको समाज का 'शत्रु' मान कर उनके नाश की प्रार्थना की गई है। वैदिक काल में सभी धार्मिक व्यक्तियों का दृढ़ विश्वास रहता था कि देवगण सदैव उनके आस-पास रहते हैं और उनके भले बुरे सब प्रकार के कार्यों का निरीक्षण करते रहते हैं, इसलिए अगर वे कोई पाप-कर्म करेंगे तो उसका दण्ड उनको अवश्य भुगतना पड़ेगा। इस भावना के फलस्वरूप उनका जीवन अधिकांश में सत्य, न्याय, दया, धर्म के नियमों के अनुकूल ही रहता था, और समाज में सुख तथा शान्ति का वातावरण बना रहता था। समाज के व्यक्तियों में समानता और प्रेम का भाव पाया जाता था और वे एक दूसरे की हर प्रकार से सहायता करना अपना कर्तव्य समझते थे। 'ऋग्वेद' में कहा गया है।

मोघमन्नं विन्दते अप्रचेताः सत्यं ब्रवीमि वध इत्स तस्य।
नार्यमणं पुष्यति नो सखायं केवलाघो भवति केवलादी॥

(ऋ० १०-११७-६)

"जिसका मन उदार नहीं है उसका भोजन करना वृथा है। उसका भोजन उसकी मृत्यु के समान है। जो न तो देवगण को (परोपकारार्थ) देता है और न मित्रों को देता है और स्वयं ही भोजन करता है,-वह केवल पाप ही खाता है।"

वेदकालीन आर्यों ने मोक्ष को प्रधान मानते हुए भी सांसारिक जीवन की उपेक्षा नहीं की थी, क्योंकि वे भली प्रकार जानते थे कि जो व्यक्ति प्रत्यक्ष जीवन को सज्जनोचित और कार्यक्षम रूप से व्यतीत नहीं कर सकता वह अपरोक्ष जीवन को किस प्रकार श्रेष्ठ बनाने का दावा कर सकता है ? इसलिये उन्होंने जो नियम निर्धारित किये थे वे पूर्ण न्याय पर आधारित थे, जिससे समाज के सब व्यक्तियों को प्रगति करने में समान रूप से सुविधा प्राप्त हो सके । यजुर्वेद में कहा गया है :-

ईशा वास्यमिदं सर्वं यत्किञ्च जगत्यां जगत् ।
तेन त्यक्तेन भुञ्जीथा मा गृधः कस्य स्विद्धनम् ॥
कुर्वन्नेवेह कर्माणि जिजीविषेच्छतँ समाः ।
एवं त्वयि नान्यथे तोऽस्ति न कर्म लिप्यते नरे ॥

(४०।१-२)

अर्थात्–"इस जगत में परमात्मा को सदैव सर्वत्र उपस्थित समझकर किसी के भी धन की इच्छा न करो, किन्तु उतने से ही निर्वाह करो जितना उसने न्यायानुकूल तुम्हारे लिये स्थिर किया है। आजीवन इसी मार्ग पर चलने और आचरण करने से ही मोक्ष प्राप्त हो सकता है, और कोई दूसरा उपाय नहीं है।

संसार में प्रत्येक प्राणी को भोजन और निवास स्थान की आवश्यकता होती है । मनुष्यों को इन दो चीजों के अतिरिक्त वस्त्र तथा गृहस्थी सम्बन्धी कुछ सामग्री जैसे बर्तन आदि की भी अनिवार्य रूप से आवश्यकता मानी गई है । अपने अस्तित्व को स्थिर रखने तथा विकसित करने के लिए इन चारों वस्तुओं की प्रत्येक मनुष्य को समान रूप से आवश्यकता है । पर आज देखा जा रहा है कि मनुष्य की इन प्राथमिक और अनिवार्य आवश्यकता के पदार्थों पर कुछ चालाक लोगों ने छल, बल, कौशल से अधिकार जमा लिया है और वे उनका दुरुपयोग करते हैं । इसीके फलस्वरूप इस समय समाज में असंतोष और अशान्ति का साम्राज्य छाया हुआ है और समाज

तरह-तरह के दोषों की वृद्धि हो रही है। पर वैदिक-युग में आरम्भ से ही प्रत्येक व्यक्ति को सत्य और न्याय के अनुकूल आचरण की शिक्षा दी जाती थी और उनके सामने 'असतो मा सद्गमया' (हे परमात्मन्! मुझे असत्य से सत्य की ओर ले चलो) का आदर्श रखा जाता था। इसके फल से सभी लोग बिल्कुल सीधे सादे ढंग पर जीवन निर्वाह करने से सन्तुष्ट रहते थे, और समयानुसार जो कुछ भी सुख-दुख की परिस्थिति उत्पन्न होती थी, उसे सब सम्मिलित रूप से संतोष और धैर्यपूर्वक सहन करते थे। इस कारण समाज में राग-द्वेष और वैमनस्य की उत्पत्ति नहीं होने पाती थी और सभी व्यक्ति आध्यात्मिक उन्नति कर सकने में समर्थ होते थे। पर जो लोग आजकल के समान धन को ही सब कुछ समझ कर उसके पीछे दौड़ते रहते हैं और उसे प्राप्त करने के लिए हर तरह का जघन्य कर्म करने को भी तैयार रहते हैं उनकी कभी तृप्ति नहीं होती। क्योंकि वेद में कहा है :-

एकपाद् भूयो द्विपदो वि चक्रमे द्विपात्त्रिपादमभ्येति पश्चात्।
चतुष्पादेति द्विपदामभिसरे संपश्यन्पंक्तीरुपतिष्ठमाना॥

(ऋ० १०-११७-८)

"एक गुणा धन रखने वाला अपने से दुगुने धन रखने वाले के मार्ग पर आक्रमण करता है, दुगुने धन वाला तिगुने धन वाले के पीछे दौड़ता है, और चौगुने धन वाला अपने से दुगुने धन वाले की महत्ता प्राप्त करने की कामना करता है। अर्थात् प्रत्येक अपने से अधिक धन वाले मनुष्य को देखकर उसकी समानता करने की अभिलाषा करता है।" इस प्रतिस्पर्धा और प्रतियोगिता का कहीं अन्त नहीं होता और एक ही समुदाय या समाज के व्यक्तियों में पारस्परिक शत्रुता के भाव जागृत होने लगते हैं। इसलिये लोगों को उपदेश दिया गया है कि :-

समानी प्रपा सह वोऽन्नभागः समाने योक्त्रे सह वो युनज्मि।
सम्यञ्चोऽग्निं सपर्यतारा नाभिमिवाभितः॥

(अथर्व ३-३०-६)

"तुम सब मनुष्यों के जल स्थान एक समान हो, तुम सब अन्न को एक समान परस्पर में बाँट लो। मैं तुम सबको एक ही बन्धन में बाँधता हूँ, अतएव तुम सब मिलकर कर्म करो, जैसे रथ के पहिये के सब अरे एक नाभि में लगे काम करते हैं।"

दृते दृंह मा मित्रस्य मा चक्षुषा सर्वाणि भूतानि समीक्षन्ताम्।
मित्र स्याहं चक्षुषां सर्वाणि भूतानि समीक्षे। मित्रस्य चक्षुषा समीक्षामहे॥
(यजु० ३६-१८)

"हे परमात्मन्! मेरी दृष्टि दृढ़ कीजिये जिससे सब प्राणी मुझे मित्र दृष्टि से देखें। इसी तरह मैं भी सब प्राणियों को मित्र दृष्टि से देखूँ और हम सब प्राणी परस्पर एक दूसरे को मित्र दृष्टि से देखें।"

इस प्रकार वेदों में स्थान-स्थान पर काम, क्रोधादि, मानसिक विकारों तथा संकीर्णता को त्याग कर सरल और उदारता का व्यवहार करने का आदेश दिया गया है। उनमें स्पष्ट रूप से कह दिया गया है कि 'जहाँ विद्वान् लोग अपनी वाणी को मन से शुद्ध करके बोलते हैं, वहीं पर लक्ष्मी और मित्रता ठहरती है! विद्वान् लोग भली प्रकार जानते हैं कि सत्य और असत्य वचन एक दूसरे के विपरीत होते हैं। इनमें से सत्य सरल और सीधे स्वभाव से कहा जाता है और कल्याणकारी होता है। असत्य हर प्रकार से नाश करने वाला तथा अकल्याणकारी होता है।" (ऋग्वेद १०।७१।२ तथा ७।१०४।१२) वेदों में मोह, लोभ, कामवासना, नशा, जुआ आदि दुर्गुणों की जगह-जगह निन्दा की गई है और ऐसे व्यक्ति को लोक तथा परलोक में दण्डनीय बतलाया है। व्यक्तिगत अनुचित स्वार्थ और लालच को त्याग कर समाज के सब व्यक्तियों के साथ प्रेम, सहानुभूति, सहयोग और परोपकार के व्यवहार को ही प्रशंसनीय और आचरणीय बतलाया गया है। स्वार्थी, इन्द्रियपरायण और दूसरों को हानि पहुँचाने वाले व्यक्ति को बहुत ही निन्दनीय और हेय कहा है।

सच पूछा जाय तो वेदों का वास्तविक आदर्श 'आत्मवत् सर्वभूतेषु' अथवा 'वसुधैव कुटुम्बकम्' का ही है। वेदों से तत्कालीन

क, सामाजिक, आर्थिक स्थिति का जो कुछ विवरण ज्ञात होता है,
हम इसी निष्कर्ष पर पहुँचते हैं कि उस काल का चारित्रिक और
क मापदण्ड बहुत ऊँचा था और लोगों में त्याग की उच्च-कोटि
भावना पाई जाती थी। वेदों में सर्व प्रधान कर्म 'यज्ञ' बतलाया
या है और इसका आशय केवल कर्मकाण्ड से ही नहीं है। 'यज्ञ'
ा सबसे बड़ा उद्देश्य समाज सेवा या परोपकार के लिये 'स्वार्पण'
ी भावना थी। यजुर्वेद में कई जगह 'सर्वस्व दक्षिणा' वाले यज्ञों
का उल्लेख है। पिछले जमाने में चाहे इस प्रकार के यज्ञों को स्वार्थी
लोगों ने अपने लाभ का व्यवसाय बना लिया हो, पर आरम्भ में
वेदों में इस सम्बन्ध में जो आदेश दिया गया था उसमें समाज के
सब व्यक्तियों के कल्याण, सेवा और हित की भावना ही निहित थी।
इसीलिये उस युग में यज्ञ को सबसे बड़ा 'धार्मिक कार्य' माना गया
था और जो लोग स्वयं 'यज्ञ' द्वारा समाज का संचालन, पालन और
अभ्युदय साधित करते थे वही ब्राह्मण के पूजनीय पद के अधिकारी
होते थे। इसके विपरीत जो धन के लोभी थे और उचित अथवा
नुचित सब प्रकार के उपायों से, छल कपट का सहारा लेकर भी
पने लिये सम्पत्ति बटोर कर रखना ही अपना मुख्य उद्देश्य बना
ते थे उनको 'पणि' ( वणिक् या बनिया ) के नाम से पुकारा जा
था, जो उस समय एक घृणित शब्द माना जाता था। वेदा
यायी लोगों का तीसरा वर्ण 'वैश्य' इन 'पणियों' या 'बनियों' से
था। 'वैश्य' वह था जो समाज की आर्थिक व्यवस्था को ठीक
के लिये खेती, शिल्प और वितरण के कार्यों की न्यायानुकूल पूर्ति
था। इसके विपरीत 'पणि' का अर्थ था बेईमान और ठग व्य

ैसा कि ऋग्वेद में कहा गया है –

न्यक्रतून् ग्रथिनो मृध्रवाचः पणीरं अश्रद्धाँ अवृधाँ अयज्ञान।
प्र प्र तान्दस्यूँरग्निर्विवाय पूर्वश्चकारापराँ अयज्यून।
( ७-

'हे अग्नि देव ! तुम यज्ञशून्य, ठगी का व्यवहार क

हिंसायुक्त वचन कहने वाले, श्रद्धारहित, ज्ञानहीन, यज्ञ से विमुख पणि रूप दस्युओं को दूर हटाओ और उनको सब प्रकार से हेय बनाओ।"

इस प्रकार दस्युओं, राक्षसों की निन्दा, नाश और उनकी सम्पत्ति को छीन लेने वाले वाक्य वेदों में बहुत अधिक संख्या में मिलते हैं। जिससे अनेक पाठकों को तत्कालीन व्यक्तियों के घोर स्वार्थी और ईर्षालु होने का संदेह होजाता है, पर इसका वास्तविक कारण यही है कि उस युग में वेदों के ईश्वरीय आदेशों को समझने और पालन करने का प्रयत्न एकमात्र आर्य जाति ने ही किया था। उनमें से भी अनेक स्वार्थी और लोलुप वृत्ति के व्यक्ति त्याग और परोपकार के मार्ग को कठिन समझ कर समाज से पृथक होकर नीच कर्मों में प्रवृत्त होगये थे। इनके सिवाय पृथ्वी पर अन्य अनेकों मनुष्य समुदाय थे जो केवल पशुओं की तरह खाना, सोना और संतानोत्पादन के सिवा अन्य मानवोचित कर्तव्यों से अनजान और विमुख थे। ये स्वयं विधि-पूर्वक कार्य कर सकने में अक्षम थे और दूसरे परिश्रमी तथा पुरुषार्थी मनुष्यों की कमाई को लूट खसोट कर भक्षण कर जाना ही सबसे सहज और लाभजनक काम समझते थे। ये पशुओं से भी अधम लोग अन्य मनुष्यों और गौ आदि पशुओं को मार कर अपना पेट भरने में भी कुछ बुराई नहीं समझते थे। ऐसे ही निकृष्ट और नाशकारी लोगों को वेद में समाज का शत्रु बतलाया गया है और मानव-समाज के हित और प्रगति के लिये उनको नष्ट करने की आज्ञा दी है।

× × ×

जैसा हमने आरम्भ में लिखा है वेदों के अधिकांश मंत्रों के आधिभौतिक, आधिदैविक और आध्यात्मिक दृष्टि से विभिन्न अर्थ होते हैं, और इस कारण हमारे इस वर्तमान संस्करण में लौकिक अर्थ की प्रधानता होने पर भी, हम यह असंदिग्ध रूप से कह सकते हैं कि वेदों का मूल लक्ष्य मनुष्य की आध्यात्मिक प्रगति और आत्म-कल्याण ही है। वेद के सत्य उपदेश जाति, धर्म, सम्प्रदाय और समुदाय आदि

बहुत ऊपर हैं। वे मनुष्य को सृष्टि के मूल स्वरूप का ज्ञान प्रदान
ते हैं और उसी के अनुसार आत्मज्ञान के अनुकूल जीवन व्यतीत
ने का मार्ग प्रदर्शन करते हैं।

\+ + +

वेदों का प्रकाशन कार्य बहुत भारी है और बिना एक विशाल योजना के उसकी पूर्ति हो सकना संभव नहीं। इतने विशाल ग्रंथ को लिखकर तैयार करना और छाप सकना किसी अकेले व्यक्ति की शक्ति से बाहर की बात है। हमने अपने सीमित साधनों से जहाँ तक सम्भव था इसे उपयोगी रूप में पूरा करने का प्रयत्न किया है। इस कार्य में हमको अपने जिन सहयोगियों तथा अन्य विद्वान् पुरुषों से सहायता प्राप्त हुई है उन सबके प्रति कृतज्ञता प्रकट करना हम अपना कर्तव्य समझते हैं। लेखन कार्य में सबसे अधिक सहयोग श्री दाऊदयाल जी गुप्त से प्राप्त हुआ है। उनके सतत परिश्रम के बिना इसका इतने अल्प समय में तैयार हो सकना संभव न था, जिसके लिये गुप्ता हमारे हार्दिक धन्यवाद के पात्र हैं। इसके संशोधन और मुद्रण का भार श्री सत्यभक्तजी को दिया गया था। इतना बड़ा कार्य कि एक स्थानीय प्रेस द्वारा शीघ्र सम्पन्न नहीं हो सकता था, इसलिये विभिन्न प्रेसों में इसे छपाने की व्यवस्था करनी पड़ी। इन सबकी भाल करना और ग्रन्थ को ठीक समय पर सुन्दर रूप में तैयार कर एक बहुत असाध्य कार्य था, जिसे उन्होंने दिन रात प करके पूर्ण किया, अतः उन्हें भी धन्यवाद देना हमारा कर्तव्य इसके अतिरिक्त जिन अनेक ग्रन्थों से प्रस्तुत संस्करण को करने में सहायता मिली है उन सबके लेखकों के प्रति भी हम आन्तरिक कृतज्ञता प्रकट करते हैं।

—श्रीराम शर्मा

—o—

# ऋग्वेद

(सायण-भाष्यावलम्बी सरल हिन्दी भावार्थ सहित)

: पितेव सूनवेऽग्ने सूपायनो भव । सचस्वा नः स्वस्तये ॥९॥२

हे अग्ने ! तू हविदाता का कल्याण करने वाला है। अवश्य ही वह तुझे प्राप्त होता है ॥ ६ ॥ हे अग्ने ! हम दिन-रात अपनी बुद्धि और हृदय नमस्कार पूर्वक तेरा सामीप्य प्राप्त करते हैं ॥ ७ ॥ हे अग्ने ! तू यज्ञ को प्रकट करने वाला, सत्य-रक्षक, स्वयं प्रकाशित तथा स्वयं ही वृद्धि को प्राप्त होता है ॥ ८ ॥ हे अग्ने ! पुत्र जैसे पिता के पास सहज ही पहुँच जाता है, वैसे तू हमको सुगमता से प्राप्त हो जाता है। इसलिए तू हमारे लिए मङ्गल-दाता बन ॥ ९ ॥

[ २ ]

## २ सूक्त

( ऋषि—मधुच्छन्दा। देवता—वायु, इन्द्रवायू, मित्रावरुणौ। छन्द—गायत्री )

वायवा याहि दर्शतेमे सोमा अरंकृताः । तेषां पाहि श्रुधी हवम् ॥१
वाय उक्थेभिर्जरन्ते त्वामच्छा जरितारः । सुतसोमा अहर्विद ॥२
वायो तव प्रपृञ्चती धेना जिगाति दाशुषे । उरूची सोमपीतये ॥३
इन्द्रवायू इमे सुता उप प्रयोभिरा गतम् । इन्दवो वामुशन्ति हि ॥
वायविन्द्रश्च चेतथः सुतानां वाजिनीवसू । तावा यातमुप द्रवत् ॥

हे प्रिय दर्शन वायो ! यहाँ आ ! तेरे निमित्त यह सुसिद्ध सोम है, उसे पीते हुए हमारे वचनों पर ध्यान दो ॥ १ ॥ हे वायो ! यह निष्पन्न करने वाले और इसके गुणों को जानने वाले स्तोता तेरा गु करते हुए स्तवन करते हैं ॥ २ ॥ हे वायो ! तुम्हारी मर्मस्पर्शी वाणी कामना से दाता को शीघ्र प्राप्त होती है ॥ ३ ॥ हे इन्द्र, वायो ! रस प्रस्तुत है। यह तुम्हारे ही लिए है। अतः अन्नादि सहित आ हे वायो ! हे इन्द्र ! तुम अन्न सहित सोमों के ज्ञाता हो। अतः शी आओ ॥ ५ ॥

वायविन्द्रश्च सुन्वत आ यातमुप निष्कृतम् । मक्ष्वि त्था धिय
मित्रं हुवे पूतदक्षं वरुणं च रिशादसम् । धियं घृताचीं स
ऋतेन मित्रावरुणावृतावृधावृतस्पृशा । क्रतुं बृहन्त

कवी नो मित्रावरुणा तुविजाता उरुक्षया । दक्षं दधाते अपसम् ॥९॥४

हे वायो और इन्द्र ! इस सिद्ध किये हुए सोम रस के पास शीघ्र आओ तुम दोनों ही योग्य पदार्थ को प्राप्त करते हो ॥ ६ ॥ पवित्र बल वाले मित्र और शत्रु-नाशक वरुण का मैं आह्वान करता हूँ । यह ज्ञान और कर्म को प्रेरित करने वाले हैं ॥ ७ ॥ ये मित्र वरुण सत्य से वृद्धि को प्राप्त होने वाले, सत्य स्वरूप तथा सत्य से विशालता को प्राप्त यज्ञ को सम्पन्न करने वाले हैं ॥ ८ ॥ ये मित्र वरुण शक्तिशाली, सर्वत्र व्याप्त हैं और बल द्वारा कर्मों में प्रेरित करते हैं । ये सब कर्मों और अधिकारों को वश में करने वाले हैं ॥ ९॥४

## ३ सूक्त

( ऋषि-मधुच्छंदा । देवता-अश्विनौ, इन्द्रः विश्वेदेवाः सरस्वती । छंद-गायत्री )

अश्विना यज्वरीरिषो द्रवत्पाणी शुभस्पती । पुरुभुजा चनस्यतम् ॥१
अश्विना पुरुदंससा नरा शवीरया धिया । धिष्ण्या वनतं गिरः ॥२
दस्रा युवाकवः सुता नासत्या वृक्तबर्हिषः । आ यातं रुद्रवर्तनी ॥३
इन्द्रा याहि चित्रभानो सुता इमे त्वायवः । अण्वीभिस्तना पूतासः ॥४
इन्द्रा याहि धियेषितो विप्रजूतः सुतावतः । उप ब्रह्माणि वाघतः ॥५
इन्द्रा याहि तूतुजान उप ब्रह्माणि हरिवः । सुते दधिष्व नश्चनः ॥६॥५

हे बड़े बाहु वाले, शुभ कर्मों के सम्पादक, द्रुत कामकारी अश्विद्वय ! यज्ञ के इस अन्न से तृप्ति को प्राप्त होओ ॥ १ ॥ हे अश्विदेवो ! तुम विभिन्न कर्मों को सम्पन्न करने वाले, धैर्य और बुद्धि हो । अतः अपने मन करके हमारी प्रार्थना पर ध्यान दो ॥ २ ॥ हे शत्रु-संहारक वीरो ! तुम असत्य से बचने वाले, दुर्धर्ष मार्ग पर चलने वाले हो । इस छाने हुए सोम रस को पीने के लिए यहाँ आओ ॥ ३ ॥ हे कांतिवान इन्द्र ! दसों अँगुलियों से सिद्ध किये पवित्रता पूर्वक तेरे निमित्त रखे इस सोम के लिए यहाँ आ ॥ ४ ॥ हे इन्द्र ! बुद्धियों से प्रार्थना किया हुआ तू सोम सिद्ध करने वाले स्तोता के स्तवन से उसे प्राप्त हो ॥ ५ ॥ हे अश्व युक्त इन्द्र तू हमारी प्रार्थनाएँ सुनने को शीघ्र यहाँ आ और यज्ञ में हमारी हवियों को ग्रहण

जलों को, समुद्र द्वारा नदियों को प्राप्त करने के समान प्रभाव से ग्रहण करते हैं। वे सोम-पान के लिए बैल के समान गति करते हैं। वहाँ बली इन्द्र स्तुतियों को चाहते हैं ॥ २ ॥ हे इन्द्र ! तुम मेघ के स्वामी और सब धनों के धारणकर्त्ता हो। तुम बलों में बढ़े हुए तथा विकराल कर्म वालों में अग्रगण्य हो ॥ ३ ॥ वह इन्द्र मनुष्यों में वीर्य रूप, पूजकों से स्तुत्य, पूज्य, अभीष्ट वर्षक हैं। जब हव्यदाता यजमान स्तुति वाक्य उच्चारण करता है उस समय अभीष्ट प्रदायक इन्द्र उसे यज्ञ में तत्पर करते हैं। ॥ ४ ॥ वही वीर इन्द्र अपने पवित्र बल से मनुष्यों के लिए युद्ध करते हैं। मनुष्यगण उस वज्रधारी इन्द्र को श्रद्धा से नमस्कार करते हैं। ॥ ५ ॥ [ १६ ]

स हि श्रवस्युः सदनानि कृत्रिमा क्ष्मया वृधान ओजसा विनाशयन् ।
ज्योतींषि कृण्वन्नवृकाणि यज्यवेऽव सुक्रतुः सर्तवा अपः सृजत् ॥ ६
दानाय मनः सोमपावन्नस्तु तेऽर्वाञ्चा हरी वदनश्रुदा कृधि ।
यमिष्ठासः सारथयो य इंद्र ते न त्वा केता आ दभ्नुवंति भूर्णयः ॥ ७
अप्रक्षितं वसु बिभर्षि हस्तयोरषाळ्हं सहस्तन्वि श्रुतो दधे ।
आवृतासोऽवतासो न कर्तृभिस्तनूषु ते क्रतव इन्द्र भूरयः ॥ ८ । २०

उस यश की इच्छा वाले, उत्तम कर्म वाले इन्द्र ने असुरों के घरों को नष्ट करते हुए आकाश के नक्षत्रों को निरावरण कर जल-वर्षा की ॥ ६ ॥ हे सोमपायी इन्द्र ! तुम देने में मन लगाओ। तुम स्तुतियों को सुनते हो। तुम अपने घोड़ों को हमारे सामने लाओ। तुम अश्व-विद्या में कुशल सारथी ! मार्ग नहीं भूलते ॥ ७ ॥ हे इन्द्र ! तुम्हारे दोनों हाथों में अक्षय धन है। तुम्हारे शरीर में महान् बल है। स्तुति करने वालों ने तुम्हारे बल को बढ़ाया है ॥ ८ ॥

[ २० ]

## ५६ सूक्त

(ऋषि-सव्य आङ्गिरसः । देवता-इन्द्र । छन्द-जगती, त्रिष्टुप् ।)

एष प्र पूर्वीरव तस्य चम्रिषोऽत्यो न योषामुदयंस्त भुर्वणिः ।
दक्षं महे पाययते हिरण्ययं रथमावृत्या हरियोगमृभ्वसम् ॥ १

तं गूर्तयो नेमन्निषः परीणसः समुद्रं न संचरणे सनिष्यवः ।
पतिं दक्षस्य विदथस्य नू सहो गिरिं न वेना अधि रोह तेजसा ॥ २
स तुर्वणिर्महाँ अरेणु पौंस्ये गिरेर्भृष्टिर्न भ्राजते तुजा शवः ।
येन शुष्णं मायिनमायसो मदे दुध्र आभूषु रामयन्नि दामनि ॥ ३
देवी यदि तविषी त्वावृधोतय इन्द्रं सिषक्त्युषसं न सूर्यः ।
यो धृष्णुना शवसा बाधते तम इयर्ति रेणुं बृहदर्हरिष्वणिः ॥ ४
वि यत्तिरो धरुणमच्युतं रजोऽतिष्ठिपो दिव आतासु बर्हणा ।
स्वर्मीळ्हे यन्मद इन्द्र हर्ष्याहन्वृत्रं निरपामौब्जो अर्णवम् ॥ ५
त्वं दिवो धरुणं धिष ओजसा पृथिव्या इन्द्र सदनेषु माहिनः ।
त्वं सुतस्य मदे अरिणा अपो वि वृत्रस्य समया पाष्यारुजः ॥ ६ । २१

यह इन्द्र यजमान के पात्रों में रखे सोमों को पीने की इच्छा उठते हैं। वह अपने रथ को रोककर सोम पीते हैं ॥ १ ॥ हविदाता यजमा धन के लिए समुद्र को प्राप्त होने वाले मनुष्यों के समान बल और यज्ञ स्वामी इन्द्र को प्राप्त करते हैं। हे मनुष्य ! तू भी उसे आत्म-बल से प्र कर। ॥ २ ॥ वे द्रुतवेग वाले महान् इन्द्र युद्ध में पर्वत के शिखर के सम चमकते हैं। उन्हीं बली ने मायावी "शुष्ण" को बाँधकर रखा था ॥ ३ हे स्तोता ! सूर्य द्वारा उषा को प्राप्त करने के समान तेरे द्वारा बढ़ाया ब बल इन्द्र को प्राप्त होता है, तब वह शत्रुओं में आर्तनाद उठाकर दुष्कर्मों मिटाते हैं ॥ ४ ॥ हे इन्द्र ! तुमने आकाश की दिशाओं में जल धारण क वाले अन्तरिक्ष की स्थापना की। सोम का आनन्द प्राप्त कर तुमने वृत्र मारकर जलों को नीचे की ओर प्रवाहित किया ॥ ५ ॥ हे इन्द्र ! तु अ ने बल से आकाश-पृथिवी के मध्य जल को स्थापित किया। तुमने वि सोम के आनन्द में जलों को छुड़ाया और पाषाण दुर्गों का ख कि ॥ ६ ॥ [ २

...त्यन्त बलवान् हो। आकाश भी तुम्हारे बल का लोहा मानता है और ...ी तुम्हारे सामने झुकी हुई है ॥ ५ ॥ हे वज्रिन्! तुमने उस फैले हुए ...को खण्ड-खण्ड किया और जलों को छोड़ा। तुम अवश्य ही बहुत ...वान् हो ॥ ६ ॥ [ २२ ]

## ५८ सूक्त [ ग्यारहवाँ अनुवाक ]

( ऋषि—नोधा गौतमः। देवता—अग्नि। छन्द—जगती। )

नू चित्सहोजा अमृतो नि तुन्दते होता यद्दूतो अभवद्विवस्वतः ।
वि साधिष्ठेभिः पथिभी रजो मम देवताता हविषा विवासति ॥ १
आ स्वमद्म युवमानो अजरस्तृष्वविष्यन्नतसेषु तिष्ठति ।
अत्यो न पृष्ठं प्रुषितस्य रोचते दिवो न सानु स्तनयन्नचिक्रदत् ॥ २
क्राणा रुद्रेभिर्वसुभिः पुरोहितो होता निषत्तो रयिषाळमर्त्यः ।
रथो न विक्ष्वृञ्जसान आयुषु व्यानुषग्वार्या देव ऋण्वति ॥ ३
वि वातजूतो अतसेषु तिष्ठते वृथा जुहूभिः सृण्या तुविष्वणिः ।
तृषु यदग्ने वनिनो वृषायसे कृष्णं त एम रुशदूर्मे अजर ॥ ४
तपुर्जम्भो वन आ वातचोदितो यूथे न साह्वाँ अव वाति वंसगः ।
अभिव्रजन्नक्षितं पाजमा रजः स्थातुश्चरथं भयते पतत्रिणः ॥ ५ । २...

बल से उत्पन्न अविनाशी अग्नि कभी भी सन्ताप देने वाले नहीं... वह यजमान के दूत एवं होता नियुक्त हुए। उन्होंने ही अन्तरिक्ष को प्रक... तथा वे ही यज्ञ में हव्य द्वारा देवताओं की सेवा करते हैं ॥ १ ॥ जरा... यह अग्नि हवियों को एकत्रित कर खाते हुए काष्ठ पर चढ़े। इनकी... चिकनी पीठ अश्व के समान दमकती है। इन्होंने आकाशस्थ मेघ ग... समान शब्द वाली ज्वाला को प्रकट किया ॥ २ ॥ अमर अग्नि रु... वसुओं के सम्मुख स्थान पाये हुए हैं और यज्ञ-स्थानों में उपस्थित... प्रकाशयुक्त अग्नि यजमानों की स्तुतियाँ सुनकर मनुष्यों को वार... प्रदान करते हैं ॥ ३ ॥ हे अग्ने! वायु के योग से अधिक शब्दवा... दाँत के समान जिह्वाओं से काष्ठों को प्राप्त होते हो। तुम जरा रहि...

धान ज्वालायुक्त वन-वृक्षों में वृप समान आचरण करते हो। तुम्हारा मार्ग कृष्ण वर्ण का हो जाता है ॥ ४ ॥ ज्वाला रूप दाढ़ वाले, विजेता, वायु द्वारा प्रेरित तुम जब वन में मैरते हुए, गो-समूह में जाने वाले बैल के समान आकाश की ओर उठते हो, तब सभी जीव कांप जाते हैं ॥ ५ ॥ [ २३ ]

दधुष्ट्वा भृगवो मानुषेष्वा रयिं न चारुं सुहवं जनेभ्यः ।
होतारमग्ने अतिथिं वरेण्यं मित्रं न शेवं दिव्याय जन्मने ॥ ६
होतारं सप्त जुह्वो यजिष्ठं यं वाघतो वृणते अध्वरेषु ।
अग्निं विश्वेषामरतिं वसूनां सपर्यामि प्रयसा यामि रत्नम् ॥ ७
अच्छिद्रा सूनो सहसो नो अद्य स्तोतृभ्यो मित्रमहः शर्म यच्छ ।
अग्ने गृणन्तमंहस उरुष्योर्जो नपात्पूर्भिरायसीभिः ॥ ८
भवा वरूथं गृणते विभावो भवा मघवन्मघवद्भ्यः शर्म ।
उरुष्याग्ने अंहसो गृणन्तं प्रातर्मक्षू धियावसुर्जगम्यात् ॥ ९ । २४

हे अग्ने ! मनुष्य के सुख के निमित्त आह्वान किये गये होता एवं वरणीय अतिथि, देवताओं के मित्र तुम्हें भृगुओं ने मनुष्यों में स्थापित किया ॥ ६ ॥ आह्वानकर्ता सात ऋत्विज श्रेष्ठ एवं पूज्य होता अग्नि का यज्ञ में वरण करते हैं। उसको अन्न रूप हवि से सेवा करता हुआ मैं रमणीय धन की याचना करता हूँ ॥ ७ ॥ हे बल के पुत्र ! हे मित्रों को सुखी करने वाले अग्निदेव ! हम स्तोताओं को उत्तम आश्रय दो और रक्षा करते हुए मुझे पाप से बचाओ ॥ ८ ॥ हे प्रदीप्तमान् ! स्तोता के लिए आश्रय रूप होओ। धन वालों को शरण दो। तुम प्रातःकाल शीघ्र प्राप्त होते हुए मुझे पाप से बचाओ ॥ ९ ॥ [ २४ ]

## ५९ सूक्त

( ऋषि—नोधा गौतमः । देवता—अग्निर्वैश्वानरः । छन्द-त्रिष्टुप्, पंक्ति )

वया इदग्ने अग्नयस्ते अन्ये त्वे विश्वे अमृता मादयन्ते ।
वैश्वानर नाभिरसि क्षितीनां स्थूणेव जनाँ उपमिद्ययन्थ ॥ १
मूर्धा दिवो नाभिरग्निः पृथिव्या अथाभवदरती रोदस्योः ।

तं त्वा देवासोऽजनयन्त देवं वैश्वानर ज्योतिरिदार्याय ॥ २
आ सूर्ये न रश्मयो ध्रुवासो वैश्वानरे दधिरेऽग्ना वसूनि ।
या पर्वतेष्वोषधीष्वप्सु या मानुषेष्वसि तस्य राजा ॥ ३
बृहती इव सूनवे रोदसी गिरो होता मनुष्यो न दक्षः ।
स्वर्वते सत्यशुष्माय पूर्वीर्वैश्वानराय नृतमाय यह्वीः ॥ ४
दिवश्चित्ते बृहतो जातवेदो वैश्वानर प्र रिरिचे महित्वम् ।
राजा कृष्टीनामसि मानुषीणां युधा देवेभ्यो वरिवश्चकर्थ ॥ ५
प्र नू महित्वं वृषभस्य वोचं यं पूरवो वृत्रहणं सचन्ते ।
वैश्वानरो दस्युमग्निर्जघन्वाँ अधूनोत्काष्ठा अवशम्बरं भेत् ॥ ६
वैश्वानरो महिम्ना विश्वकृष्टिर्भरद्वाजेषु यजतो विभावा ।
शातवनेये शतिनीभिरग्निः पुरुणीथे जरते सूनृतावान् ॥ ७ । २५

हे अग्निदेव ! तुम ज्वालाओं से युक्त अमर हो और देवताओं को प्रसन्न करने वाले हो। तुम मनुष्यों में नाभि के समान हो। तुम उनको खम्भे के समान सहारा देते हो ॥ १ ॥ अग्नि आकाश की मूर्द्धा और पृथिवी की अधिपति हैं। सब मनुष्यों में व्याप्त उस अग्नि को ज्योति रूप से देवताओं ने मनुष्य में प्रकट किया ॥ २ ॥ सूर्य में सदा रहने वाली किरणों के समान देवगण ने वैश्वानर अग्नि में धनों की स्थापना की। जो धन पर्वतों में, औषधियों में, जलों में और मनुष्यों में स्थित हैं, उनके वही स्वामी हैं ॥ ३ ॥ आकाश-पृथिवी के समान स्तुतियाँ भी महान् हैं। वे होता अग्नि मनुष्य के समान चतुर, प्रकाशित, बलवान हैं। हे मनुष्यो ! उनके निमित्त पुरातन स्तुतियाँ करो ॥ ४ ॥ प्राणियों के ज्ञाता, मनुष्यों में वास करने वाले अग्निदेव ! तुम्हारी महिमा आकाश से भी अधिक है। तुम मनु द्वारा उत्पन्न प्रजाओं के स्वामी हो। तुमने युद्ध द्वारा दिव्य धनों को प्राप्त कराया है ॥ ५ ॥ अब मैं उन पुरुष श्रेष्ठ की महिमा कहता हूँ—उन वृत्रनाशक वैश्वानर अग्नि ने जलों के चोर को मारा, दिशाओं को कँपाया और शम्बर को काट डाला ॥ ६ ॥ वे मनुष्यों के स्वामी, अत्यन्त प्रकाशित, पूज्य, सत्य

ायी युक्त वैश्वानर अग्नि, शतवनि-पुत्र "राजा पुरणीय" के वंशधरों द्वारा
तुति किये गये हों ॥ ७ ॥　　　　　　　　　　　　　　　　　　　　　　　　[ २५ ]

## ६० सूक्त

( ऋषि—नोधा गौतमः । देवता—अग्नि । छन्द—त्रिष्टुप्, पंक्ति । )

वह्निं यशसं विदथस्य केतुं सुप्राव्यं दूतं सद्योअर्थम् ।
द्विजन्मानं रयिमिव प्रशस्तं रातिं भरद्भृगवे मातरिश्वा ॥ १
अस्य शासुरुभयासः सचन्ते हविष्मन्त उशिजो ये च मर्ताः ।
दिवश्चित्पूर्वो न्यसादि होतापृच्छ्यो विश्पतिर्विक्षु वेधाः ॥ २
तं नव्यसी हृद आ जायमानमस्मत्सुकीर्तिर्मधुजिह्वमश्याः ।
यमृत्विजो वृजने मानुषासः प्रयस्वन्त आयवो जीजनन्त ॥ ३
उशिक्पावको वसुर्मानुषेषु वरेण्यो होताधायि विक्षु ।
दमूना गृहपतिर्दम आँ अग्निर्भुवद्रयिपती रयीणाम् ॥ ४
तं त्वा वयं पतिमग्ने रयीणां प्र शंसामो मतिभिर्गोतमासः ।
आशुं न वाजम्भरं मर्जयन्तः प्रातर्मक्षू धियावसुर्जगम्यात् ॥ ५ । २६

यशस्वी, यशस्वी, यज्ञपति, द्रुतगामी, दूत, अरणि-मन्थन से उत्पन्न धन के समान प्रशंसित अग्नि को भृगु के समीप ले आवें ॥ १ ॥ मेधावी और हविदाता मनुष्य अग्नि का सेवन करते हैं। ये प्रजापालक, फल-वर्षक अग्नि सूर्य से भी पहले प्रजाओं में स्थापित होते हैं ॥ २ ॥ हृदय से उत्पन्न उस मधुर जिह्वा अग्नि को हमारी अभिनव स्तुतियाँ प्राप्त हों, जिसे मनुष्यों ने हवियों से उत्पन्न किया ॥ ३ ॥ वे मनुष्यों द्वारा इच्छित पावक !, धनयुक्त प्रजाओं में वरणीय होता नियुक्त हुए हैं। घर में आसक्ति वालों के रक्षक हमारे घरों में धनों की वृद्धि करें ॥ ४ ॥ हे अग्ने ! हम गौतमवंशी तुम धनाधिप, अग्निवाहक की स्तोत्रों से पूजा करते हैं। तुम उषाकाल में हमें प्राप्त होओ ॥ ५ ॥　　　　　　　　　　　　　[२६]

ऽपायद्विष्णुः पचतं महीयान्विध्यद्वराहं तिरो अद्रिमस्ता ॥ ७
अस्मा इदु ग्नाश्चिद्देवपत्नीरिन्द्रायार्कमहिहत्य ऊवुः ।
परि द्यावापृथिवी जभ्र उर्वी नास्य ते महिमानं परि ष्टः ॥
अस्येदेव प्र रिरिचे महित्वं दिवस्पृथिव्याः पर्यन्तरिक्षात् ।
स्वराळिन्द्रो दम आ विश्वगूर्तः स्वरिरमत्रो ववक्षे रणाय ॥ ६
अस्येदेव शवसा शुषन्तं वि वृश्चद्वज्रेण वृत्रमिन्द्र ।
गा न व्राणा अवनीरमुञ्चदभि श्रवो दावने सचेताः ॥ १० । २८

त्वष्टा ने इन्द्र के लिए कार्य सिद्ध करने वाले, घोर शब्दयुक्त वज्र को बनाया । उससे इन्द्र ने वृत्र के मर्म स्थल को नष्ट किया ॥ ६ ॥ संसार के रचयिता इन्द्र को यज्ञ में तीन अभिषेक दिये, जिनमें उन्होंने सोम को तुरन्त पी लिया तथा हव्य भी सेवन किया। असुरों का धन जीतने वाले इन्द्र जगत में व्याप्त हैं। वे विजेता, वज्रधारी और मेघ का भेदन करने वाले हैं ॥ ७ ॥ वृत्र के मरने पर देव-पत्नियों ने इन्द्र की स्तुति की। इन्द्र ने आकाश-पृथिवी का अतिक्रमण किया, परन्तु आकाश और पृथिवी इन्द्र की मर्यादा को नहीं लाँघ सकते ॥ ८ ॥ आकाश, पृथिवी, अन्तरिक्ष से भी इन्द्र की महिमा महान् है। स्वयं प्रकाशित, सर्वप्रिय, असीमित बल वाले इन्द्र वृद्धि को प्राप्त हुए हैं ॥ ६ ॥ इन्द्र के बल से क्षीण होता हुआ वृत्र उसके (इन्द्र के) द्वारा वज्र से मारा गया। इससे अपहृत गायों के समान जल भी मुक्त हुआ। हविदाता को वे इन्द्र अभीष्ट अन्न देते हैं ॥ १० ॥ [ २८ ]

अस्येदु त्वेपसा रन्त सिन्धवः परि यद्वज्रेण सीमयच्छत् ।
ईशानकृद्दाशुषे दशस्यन्तुर्वीतये गाधं तुर्वणिः कः ॥ ११
अस्मा इदु प्र भरा तूतुजानो वृत्राय वज्रमीशानः कियेधाः ।
गोर्न पर्व वि रदा तिरश्चेष्यन्नर्णांस्यपां चरध्यै ॥ १२
अस्येदु प्र ब्रूहि पूर्व्याणि तुरस्य कर्माणि नव्य उक्थैः ।
युधे यदिष्णान आयुधान्यृघायमाणो निरिणाति शत्रून् ॥ १३
अस्येदु भिया गिरयश्च दृळ्हा द्यावा च भूमा जनुषस्तुजेते ।

स्य जोगुवान ओणिं सद्यो भुवद्वीर्याय नोधाः ॥ १४
इदु त्यदनु दाय्येषामेको यद्वव्ने भूरेरीशानः ।
सूर्ये पस्पृधानं सौवश्व्ये सुष्विमावदिन्द्रः ॥ १५
ते हारियोजना सुवृक्तीन्द्र ब्रह्माणि गोतमासो अक्रन् ।
विश्वपेशसं धियं धाः प्रातर्मक्षू धियावसुर्जगम्यात् ॥ १६ । २६

इन्द्र की दीप्ति से नदियाँ सुशोभित हैं क्योंकि इन्द्र ने वज्र से उनको ोभित कर दिया। हविदाता को धन देते हुए ऐश्वर्ययुक्त इन्द्र ने "तुर्वीति" के लिये उचित स्थान दिया ॥ ११ ॥ हे शीघ्र कार्यकारी, महाबली इन्द्र रूप ईश्वर! तुम इस वृत्र पर वज्र फेंको और उसके जोड़ों को वधिक द्वारा पशुओं को काटने के समान, काट डालो ॥ १२ ॥ मनुष्यो! इन्द्र के प्राचीन पराक्रमों का बखान करो। वे उत्तेजित हुए अस्त्रों को चलाकर शत्रुओं को पीड़ित करते हैं ॥ १३ ॥ इस प्रत्यक्ष हुए इन्द्र के डर से दृढ़ पर्वत तथा आकाश, पृथिवी सभी काँपते हैं। नोधा ऋषि इन्हीं इन्द्र के रक्षण-सामर्थ्यों का वर्णन करते हुए बल प्राप्त कर सकें ॥ १४ ॥ अत्यन्त धन वाले इन्द्र ने जो इच्छा की, वही अर्पण किया गया। सोम-साधक "एतश" ऋषि से स्पर्द्धा करने वाले स्वश्व-पुत्र "सूर्य" को पराजित कराया ॥ १५ ॥ दो अश्वों से युक्त रथ वाले इन्द्र! गौतमों ने तुम्हें आकर्षित करने वाली मन्त्र रूप स्तुतियों को किया, तुम प्रातःकाल आकर हमको सर्वकर्म सिद्ध करने वाली बुद्धि प्रद करो ॥ १६ ॥ [ २६

॥ चतुर्थ अध्याय समाप्तम् ॥

## ६२ सूक्त

(ऋषि—नोधा गौतमः। देवता—इन्द्र। छन्द—त्रिष्टुप्, पंक्ति।

प्र मन्महे शवसानाय शूषमाङ्गूषं गिर्वणसे अङ्गिरस्वत् ।
सुवृक्तिभिः स्तुवत ऋग्मियायार्चामार्कं नरे विश्रुताय ॥ १
प्र वो महे महि नमो भरध्वमाङ्गूष्यं शवसानाय साम ।
येना नः पूर्वे पितरः पदज्ञा अर्चन्तो आङ्गिरसो गा अविन्द

इन्द्रस्याङ्गिरसां चेष्टौ विदत्सरमा तनयाय धासिम्।
बृहस्पतिर्भिनदद्रिं विदद्गाः समुस्रियाभिर्वावशन्त नरः॥ ३
स सुष्टुभा स स्तुभा सप्त विप्रैः स्वरेणाद्रिं स्वर्यो नवग्वैः।
सरण्युभिः फलिगमिन्द्र शक्र वलं रवेण दरयो दशग्वैः॥ ४
गृणानो अङ्गिरोभिर्दस्म वि वरुषसा सूर्येण गोभिरन्धः।
वि भूम्या अप्रथय इंद्र सानु दिवो रज उपरमस्तभायः॥ ५। १

हम इन्द्र के प्रति अङ्गिराओं के समान स्तुतियों को धारण करते हैं। हम अत्यन्त आकर्षक मन्त्रों का उच्चारण करें॥ १॥ हे मनुष्यो! उस महान् इन्द्र को नमस्कार करो, जिसकी स्तुति से अङ्गिराओं ने गौओं को प्राप्त किया था, उसकी उच्च स्वर से स्तुतियाँ गाओ॥ २॥ इन्द्र और अङ्गिराओं की इच्छा से "सरमा" ने अपनी सन्तान के लिए अन्न पाया। इन्द्र ने राक्षस को मारा, गौओं को पाया तथा गायों के साथ देवगण ने भी हर्षयुक्त नाद किया॥ ३॥ हे शक्तिशालिन्! उत्तम स्तोत्र से गाने योग्य तुमने शीघ्रतापूर्वक नौ अथवा दस महीनों में यज्ञ समाप्त करने वाले सप्त-ऋषियों की प्रार्थना सुनी। तुम्हारे शब्द से पर्वत और मेघ भी काँप गये॥ ४
हे विचित्रकर्मा इन्द्र! तुमने अङ्गिराओं की स्तुतियाँ प्राप्त की और उषा, सूर्य तथा रश्मियों द्वारा अन्धकार हटाया। तुमने पृथिवी पर पर्वतों को बढ़ाया तथा आकाश के नीचे अन्तरिक्ष को दृढ किया॥ ५॥ [१]

तदु प्रयक्षतममस्य कर्म दस्मस्य चारुतममस्ति दंसः।
उपह्वरे यदुपरा अपिन्वन्मध्वर्णसो नद्य श्चतस्रः॥ ६
द्विता वि वव्रे सनजा सनीळे अयास्यः स्तवमानेभिरर्कैः।
भगो न मेने परमे व्योमन्नधारयद्रोदसी सुदंसाः॥ ७
सनाद्दिव परि भूमा विरूपे पुनर्भुवा युवती स्वेभिरेवैः।
कृष्णेभिरक्तोषा रुशद्भिर्वपुर्भिरा चरतो अन्यान्या॥ ८
सनेमि सख्यं स्वपस्यमानः सूनुर्दाधार शवसा सुदंसाः।
आमासु चिद्दधिषे पक्वमन्तः पयः कृष्णासु रुशद्रोहिणीषु॥ ९

सनात्सनीला अवनीरवाता व्रता रक्षन्ते अमृताः सहोभिः ।
पुरू सहस्रा जनयो न पत्नीर्दुवस्यन्ति स्वसारो अह्रयाणम् ॥ १० । २

अद्‌भुतकर्मा इन्द्र का यह कर्म प्रशंसनीय है कि इसने नदियों को जल से भर दिया ॥ ६ ॥ ऋषियों द्वारा स्तुत्य इन्द्र ने परस्पर मिली हुई प्राचीन आकाश और पृथिवी को पृथक्-पृथक् किया। फिर उस उत्तम कर्म वाले ने आकाश में, सूर्य के समान उन दोनों को धारण किया ॥ ७ ॥ अपनी श्याम वर्ण से रात्रि और दीप्तियुक्त वर्ण से उषा गतियों से वारम्वार उत्पन्न होती हैं और आकाश-पृथिवी के चारों ओर पुरातन काल से ही चक्कर काटती हैं ॥ ८ ॥ उत्तम कर्म वाले, महाबली इन्द्र यजमानों से मित्रता रखते हैं। हे इन्द्र ! तुम अपरिपक्व गायों में भी श्वेत दूध स्थापित करते हो। काले और लाल रङ्ग वाली गायों में भी ... हो ॥ ६ ॥ सदा से एक साथ रहने वाली अँगुलियाँ असंख्य कर्मों को करती हुई इन्द्र ... हैं। यह सभी बहिनें गृहस्थ पत्नियों के समान गति करती हुई [ ... सेवा-कार्य करती हैं ॥ १० ॥

सनायुवो नमसा नव्यो अर्कैर्वसूयवो मतयो दस्म दद्रुः । 
पतिं न पत्नीरुशतीरुशन्तं स्पृशंति त्वा शवसावन्मनीषाः ॥ १
सनादेव तव रायो गभस्तौ न क्षीयंते नोप दस्यंति दस्म ।
द्युमाँ असि क्रतुमाँ इंद्र धीरः शिक्षा शचीवस्तव नः शचीभिः
सनायते गोतम इंद्र नव्यमतक्षद्ब्रह्म हरियोजनाय ।
सुनीथाय नः शवसान नोधाः प्रातर्मक्षू धियावसुर्जगम्यात् ॥

हे अद्‌भुत कर्म वाले ! प्राचीन धर्म की इच्छा से अभि... साथ ऋषिगण आपको प्राप्त करते हैं। कामना वाले पतियों ... वाली पत्नियों के समान यह स्तुतियाँ तुम्हें प्राप्त होती हैं ॥ १ ... इन्द्र ! तुम्हारी सम्पत्ति का नाश नहीं होता, वह कम नहीं होती ... युक्त, ज्ञानयुक्त, दृढ़ विचार वाले हो। हमको धन और बल प्र... ... ! तुम अग्रणि, रथ में घोड़ों को ज...

गौतमों ने अभिनव स्तोत्र की रचना की है, तुम प्रातःकाल में शीघ्रतापूर्वक पधारो ॥ १३ ॥ [ ३ ]

## ६३ सूक्त

( ऋषि—नोधा गौतमः । देवता—इन्द्र । छन्द—पंक्ति प्रभृति )

त्वं महाँ इन्द्र यो ह शुष्मैर्द्यावा जज्ञानः पृथिवी अमे धाः ।
यद्ध ते विश्वा गिरयश्चिदभ्वा भिया दृळ्हासः किरणा नैजन् ॥ १
आ यद्धरी इन्द्र विव्रता वेरा ते वज्रं जरिता बाह्वोर्धात् ।
येनाविहर्यतक्रतो अमित्रान्पुर इष्णासि पुरुहूत पूर्वीः ॥ २
त्वं सत्य इन्द्र धृष्णुरेतान्त्वमृभुक्षा नर्यस्त्वं षाट् ।
त्वं शुष्णं वृजने पृक्ष आणौ यूने कुत्साय द्युमते सचाहन् ॥ ३
त्वं ह त्यदिन्द्र चोदीः सखा वृत्रं यद्वज्रिन्वृषकर्मन्नुभ्नाः ।
यद्ध शूर वृषमणः पराचैर्वि दस्यूँर्योनावकृतो वृथाषाट् ॥ ४
त्वं ह त्यदिन्द्रारिषण्यन्दृळ्हस्य चिन्मर्तानामजुष्टौ ।
व्य स्मदा काष्ठा अर्वते वर्घनेव वज्रिञ्छ्नथिह्यमित्रान् ॥ ५ । ४

हे इन्द्र ! तुम महान् हो। तुमने प्रकट होते ही बल से आकाश-पृथिवी को धारण किया तब तुम्हारे भय से सभी प्राणी और महान् पर्वत भी किरणों के समान काँपने लगे ॥ १ ॥ हे निष्काम, स्तुत्य इन्द्र ! जब तुम अपने अश्वों को लाते हो, तब स्तोता तुम्हारे हाथों में वज्र देता है। उससे तुम शत्रुओं पर प्रहार करते हुए उनके दुर्गों को तोड़ते हो ॥ २ ॥ हे सत्य रूप इन्द्र ! तुम शत्रुओं को वश करने वाले और महान् हो। तुम मनुष्यों का हित करने वाले विजेता हो। तुमने युवक "कुत्स" के सहायक होकर युद्ध में "शुष्ण" का वध किया ॥ ३ ॥ हे वीरकर्मा वज्रिन् ! तुम मित्रता को निभाने वाले हो। वृत्र को मारकर राक्षसों को गृह सहित तुमने नष्ट किया ॥ ४ ॥ हे इन्द्र ! तुम किसी दृढ़ मनुष्य से भी पीड़ित नहीं हो सकते। तुम वज्रधारी हमारे घोड़ों के लक्ष्य को बाधा रहित करो। कठिन वज्र से हमारे शत्रुओं का विनाश करो ॥ ५ ॥

[ ४ ]

त्वां ह त्यदिन्द्रार्णसातौ स्वर्मीळ्हे नर आजा हवन्ते ।
तव स्वधाव इयमा समर्य ऊतिर्वाजेष्वतसाय्या भूत् ॥ ६
त्वं ह त्यदिन्द्र सप्त युध्यन्पुरो वज्रिन्पुरुकुत्साय दर्दः ।
बर्हिर्न यत्सुदासे वृथा वर्गंहो राजन्वरिवः पूरवे कः ॥ ७
त्वं त्यां न इन्द्र देव चित्रामिषमापो न पीपयः परिज्मन् ।
यया शूर प्रत्यस्मभ्यं यंसि त्मनमूर्जं न विश्वध क्षरध्यै ॥ ८
अकारि त इंद्र गोतमेभिर्ब्रह्माण्योक्ता नमसा हरिभ्याम् ।
सुपेशसं वाजमा भरा नः प्रातर्मक्षू धियावसुर्जगम्यात् ॥ ९ । ५

हे इन्द्र ! धन प्राप्ति और कीर्त्ति के निमित्त मनुष्य, युद्ध में सहायतार्थ तुम्हारा आह्वान करते हैं । तब युद्ध-क्षेत्र में तुम्हारी रक्षा निरन्तर प्राप्त होती है ॥ ६ ॥ हे वज्रिन् ! "पुरुकुत्स" के लिए युद्ध करते हुए तुमने सातों दुर्ग ध्वंस किये । तुमने "सुदास" के लिए शत्रुओं को कुश के समान काट डाला । राजा "पुरु" की दरिद्रता दूर करने को धन दिया ॥ ७ ॥ हे इन्द्र ! जल के समान विभिन्न अन्नों की वृद्धि करो । तुम हमारे लिए जीवन और बल प्रदान करते हो ॥ ८ ॥ हे इन्द्र ! गौतमों ने तुम्हारी मन्त्रयुक्त स्तुतियाँ कीं । तुम्हारे अश्वों को भी नमस्कार किया । तुम हमको श्रेष्ठ धन दो प्रातःकाल में शीघ्र यहाँ पधारो ॥ ९ ॥ [ ५ ]

## ६४ सूक्त

( ऋषि—नोधा गौतमः । देवता—इन्द्र । छन्द जगती । )

वृष्णे शर्धाय सुमखाय वेधसे नोधः सुवृक्ति प्र भरा मरुद्भ्यः ।
अपो न धीरो मनसा सुहस्त्यो गिरः समञ्जे विदथेष्वाभुवः ॥ १
ते जज्ञिरे दिव ऋष्वास उक्षणो रुद्रस्य मर्या असुरा अरेपसः ।
पावकासः शुचयः सूर्या इव सत्वानो न द्रप्सिनो घोरवर्पसः ॥ २
युवानो रुद्रा अजरा अभोग्घनो ववक्षुरध्रिगावः पर्वता इव ।
दृळ्हा चिद्विश्वा भुवनानि पार्थिवा प्र च्यावयन्ति दिव्यानि मज्मना ॥
चित्रैरञ्जिभिर्वपुषे व्यञ्जते वक्षःसु रुक्माँ अधि येतिरे शुभे ।

अंसेष्वेषां नि मिमृक्षुर्ऋष्टयः साकं जज्ञिरे स्वधया दिवो नरः ॥ ४
ईशानकृतो धुनयो रिशादसो वातान्विद्युतस्तविषीभिरक्रत ।
दुहन्त्यूधर्दिव्यानि धूतयो भूमिं पिन्वन्ति पयसा परिज्रयः ॥ ५ । ६

हे नोधा! पौरुषवान्, पूज्य, मेधावी मरुतों के निमित्त आकर्षक स्तुतियाँ करो। जैसे कर्मवान् व्यक्ति जलों को सिद्ध करते हैं वैसे ही मैं स्तुतियों को सिद्ध करता हूँ ॥ १ ॥ वे महान्, समर्थ मरुत रुद्र के पुत्र हैं। वे मायावान्, निष्पाप, पवित्रकर्त्ता, सूर्य के समान तेजस्वी, विकराल रूप वाले हैं ॥ २ ॥ युवा, विकराल, अजर, हवि न देने वालों के हिंसक, अबाधगति से चलने वाले मरुद्गण पर्वत के समान महत्व वाले हुए अपने बल से पृथिवी आकाश में उत्पन्न जीवों को कँपाते हैं ॥ ३ ॥ शोभा के निमित्त विविध अलंकारों से अपने को सजाने वाले मरुद्गण ने स्वर्णाभूषण धारण किये। वे कंधों पर अस्त्र रखे स्वेच्छा से आकाश द्वारा प्रकट हुए ॥ ४ ॥ ऐश्वर्यदाता, शत्रु को भयभीत करने वाले, भक्षक मरुतों ने अपने बल से वायु और विद्युत को प्रकट किया। सर्वत्र गमनशील वे आकाशस्थ मेघ को दुह कर पृथिवी पर सींचते हैं ॥ ५ ॥ [ ६ ]

पिन्वन्त्यपो मरुतः सुदानवः पयो घृतवद्विदथेष्वाभुवः ।
अत्यं न मिहे वि नयन्ति वाजिनमुत्सं दुहन्ति स्तनयन्तमक्षितम् ॥ ६
महिषासो मायिनश्चित्रभानवो गिरयो न स्वतवसो रघुष्यदः ।
मृगा इव हस्तिनः खादथा वना यदारुणीषु तविषीरयुग्ध्वम् ॥ ७
सिंहा इव नानदति प्रचेतसः पिशा इव सुपिशो विश्ववेदसः ।
क्षपो जिन्वन्तः पृषतीभिर्ऋष्टिभिः समित्सबाधः शवसाहिमन्यवः ॥ ८
रोदसी आ वदता गणश्रियो नृषाचः शूराः शवसाहिमन्यवः ।
आ वन्धुरेष्वमतिर्न दर्शता विद्युन्न तस्थौ मरुतो रथेषु वः ॥ ९
विश्ववेदसो रयिभिः समोकसः संमिश्लासस्तविषीभिर्विरप्शिनः ।
अस्तार इषुं दधिरे गभस्त्योरनन्तशुष्मा वृषखादयो नरः ॥ १० । ७

कल्याणकारी मरुद्गण जलों को सींचते हुए यज्ञों में घृतयुक्त दूध की

...र्षा करते हैं। अश्व के समान मेघ को वर्षा की प्रेरणा देते और उसे दुहते हैं ॥ ६ ॥ हे मरुद्गण ! महान् वृद्धि वाले तुम विभिन्न दीप्तियुक्त, पर्वतों के समान उन्नत, द्रुतगामी हाथियों के समान वन का भक्षण करते हो। तुमने लाल रङ्ग की अग्नि को बल प्रदान किया है ॥ ७ ॥ श्रेष्ठ ज्ञानी, हरिणों के समान सुन्दर, समस्त ऐश्वर्यों से युक्त, अद्भुत अस्त्रों से सम्पन्न, प्रजा-पीड़कों के नाशक मरुद्गण सिंहों के समान क्रोध से गर्जन करते हैं ॥ ८ ॥ हे गति-शील, वीर, उपकारी, शत्रुनाशक मरुतो ! तुम क्रोध से बढ़े बल से आकाश पृथिवी को गुँजा दो। तुम्हारे रथ में चन्द्रमा के समान कांतिवाली विद्युत रूप देवी विराजमान है ॥ ९ ॥ सम्पूर्ण ऐश्वर्य वाले, बल वाले, शत्रुनाशक रणकुशल मरुतों ने दोनों हाथों में हथियार धारण किये हैं ॥ १० ॥ [७]

हिरण्ययेभिः पविभिः पयोवृध उज्जिघ्नन्त आपथ्यो न पर्वतान् ।
मखा अयासः स्वसृतो ध्रुवच्युतो दुध्रकृतो मरुतो भ्राजदृष्टयः ॥ ११
घृषुं पावकं वनिनं विचर्षणिं रुद्रस्य सूनुं हवसा गृणीमसि ।
रजस्तुरं तवसं मारुतं गणमृजीपिणं वृषणं सश्चत श्रिये ॥ १२
नू स मर्तः शवसा जनाँ अति तस्थौ व ऊती मरुतो यमावत ।
अर्वद्भिर्वाजं भरते धना नृभिरापृच्छ्यं क्रतुमा क्षेति पुष्यति ॥ १...
चर्कृत्यं मरुतः पृत्सु दुष्टरं द्युमन्तं शुष्मं मघवत्सु धत्तन ।
धनस्पृतमुक्थ्यं विश्वचर्षणिं तोकं पुष्येम तनयं शतं हिमाः ॥ १...
नू ष्ठिरं मरुतो वीरवन्तमृतीषाहं रयिमस्मासु धत्त ।
सहस्रिणं शतिनं शूशुवांसं प्रातर्मक्षू धियावसुर्जगम्यात् ॥ १५ ॥

जलों को बढ़ाने वाले, पूज्य, द्रुतगति वाले, अचल पदार्थों को... वाले, अबाध गतियुक्त मरुद्गण सोने के रथ-चक्र से मेघों को उठाते... शत्रु-नाशक, पतितपावन, बहुकर्मा रुद्र-पुत्र मरुतों की हम स्तुति... उन धूल-प्रेरक, वृद्धिप्रद वीर्यवान् मरुतों के आश्रय में धन... जाओ ॥ १२ ॥ हे मरुतो ! तुम्हारे द्वारा रक्षित मनुष्य सब ... अधिक बली हुआ। वह अश्वों द्वारा अन्न और मनुष्यों द्वारा धन...

वह अग्नि रूप हैं। अग्नि कन्याओं का कौमार्य समाप्त करने वाले तथा विवाहिता के "पति" हैं। ( स्त्रियाँ गार्हपत्य अग्नि की पति के साथ नित्य पूजन करती हैं, इस दृष्टि से उनको पति कहा गया है ॥ ४ ॥ ) पशु ( पशु के दुग्ध-घृत ) की तथा अन्न की आहुति से प्रदीप्त अग्नि को हम प्राप्त करें। वह अग्नि प्रवाहित जल के समान ज्वालाओं को प्रवाहित करते हैं। उनकी दर्शनीय किरणें आकाश में ऊपर की ओर उठती हैं ॥ ५ ॥ [१०]

योग से वनों में फैलते हैं तब भूमि के वनस्पति रूप बालों को छिन्न-भिन्न कर डालते हैं ॥ ४ ॥ अग्नि जलों में हंस के समान बैठकर प्राण धारण करते हैं। उषा वेला में चैतन्य होकर मनुष्यों को जगाते हैं। सोम के समान औष-धियों को बढ़ाते हैं। बालक के समान प्रदीप्त हुए अग्नि बढ़ने पर विस्तृत प्रकाश वाले होते हैं ॥ ५ ॥ [ ९ ]

## ६६ सूक्त

( ऋषि—पराशरः शाक्त्यः । देवता—अग्नि । छन्द—पंक्ति । )

रयिर्न चित्रा सूरो न संदृगायुर्न प्राणो नित्यो न सूनुः ।
तक्वा न भूर्णिर्वना सिषक्ति पयो न धेनुः शुचिर्विभावा ॥ १
दाधार क्षेममोको न रण्वो यवो न पक्वो जेता जनानाम् ।
ऋषिर्न स्तुभ्वा विक्षु प्रशस्तो वाजी न प्रीतो वयो दधाति ॥ २
दुरोकशोचिः क्रतुर्न नित्यो जायेव योनावरं विश्वस्मै ।
चित्रो यदभ्राट्श्वेतो न विक्षु रथो न रुक्मी त्वेषः समत्सु ॥ ३
सेनेव सृष्टामं दधात्यस्तुर्न दिद्युत्त्वेषप्रतीका ।
यमो ह जातो यमो जनित्वं जारः कनीनां पतिर्जनीनाम् ॥ ४
तं वश्चराथा वयं वसत्यास्तं न गावो नक्षन्त इद्धम् ।
सिन्धुर्न क्षोदः प्र नीचीरैनोन्नवन्त गावः स्वर्दृशीके ॥ ५ । १०

अग्नि रमणीक धन के समान अद्भुत, सूर्य के समान द्रव्य, जीव के समान प्राणवान, पुत्र के समान नित्य सम्बन्धित, अश्व के समान द्रुतिगा और गौ के समान उपकारी हैं। वे अपनी दीप्ति से वनों को जला डाल हैं ॥ १ ॥ वे अग्नि गृह के समान रमणीय, अन्न के समान परिपक्व, ऋ के समान प्रशंसित तथा स्तोता द्वारा स्तुत्य हैं। वे अश्व के समान बली हैं। अन्न साध्य अग्नि तेजस्वी एवं यज्ञ रूप हैं। वे समर्थ गृहिणी के समान में रहने वाले जब प्रदीप्त होते हैं, तब प्रजाओं में सूर्य के समान प्रकाशित ह हैं ॥ २ ॥ चतुर सेना के समान भयभीत करने वाले, अस्त्रधारी के स बली, दीप्तियुक्त मुख वाले हैं। उत्पन्न हुआ जो था जो भविष्य में उत्पन्न ह

ह अग्नि रूप हैं। अग्नि कन्याओं का कौमार्य समाप्त करने वाले तथा विवाहिता के "पति" हैं। (स्त्रियाँ गार्हपत्य अग्नि की पति के साथ नित्य पूजन करती हैं, इस दृष्टि से उनको पति कहा गया है ॥ ४ ॥ ) पशु (पशु के दूध-घृत) की तथा अन्न की आहुति से प्रदीप्त अग्नि को हम प्राप्त करें। वह अग्नि प्रवाहित जल के समान ज्वालाओं को प्रवाहित करते हैं। उनकी दर्शनीय किरणें आकाश में ऊपर की ओर उठती हैं ॥ ५ ॥ [१०]

## ६७ सूक्त

(ऋषि—पराशरः शाक्त्यः। देवता अग्नि। छन्द—पंक्ति।)

वनेषु जायुर्मर्तेषु मित्रो वृणीते श्रुष्टिं राजेवाजुर्यम्।
क्षेमो न साधुः क्रतुर्न भद्रो भुवत्स्वाधीर्होता हव्यवाट् ॥ १
हस्ते दधानो नृम्णा विश्वान्यमे देवान्धाद्गुहा निषीदन्।
विदन्तीमत्र नरो धियन्धा हृदा यत्तष्टान्मन्त्रां अशंसन् ॥ २
अजो न क्षां दाधार पृथिवीं तस्तम्भ द्यां मन्त्रेभिः सत्यैः।
प्रिया पदानि पश्वो नि पाहि विश्वायुरग्ने गुहा गुहं गाः ॥ ३
य ईं चिकेत गुहा भवन्तमा यः ससाद धारामृतस्य।
वि ये चृतन्त्यृता सपन्त आदिद्वसूनि प्र ववाचास्मै ॥ ४
वि यो वीरुत्सु रोधन्महित्वोत प्रजा उत प्रसूष्वन्तः।
चित्तिरपां दमे विश्वायुः सद्मेव धीराः संमाय चक्रुः ॥ ५ । ११

जैसे राजा सर्वगुण सम्पन्न वीर पुरुष का सम्मान करता है, वैसे ही जङ्गलों में उत्पन्न जयशील अग्नि यजमान पर कृपा करते हैं। वह अग्नि चतुर के समान अनुकूल और ज्ञान के समान कल्याणकारी हों ॥ १ ॥ अग्नि अन्नों को हाथ में धारण कर गुफा (हृदय) में बैठ गये, इसके फलस्वरूप देवता भयभीत हो गये। इस गुफा स्थित अग्नि को मेधावी जन हृदय से उत्पन्न स्तुतियों के उच्चारण द्वारा जान पाते हैं ॥ २ ॥ जैसे सूर्य पृथिवी को धारण करता है, वैसे अग्नि ने अंतरिक्ष को धारण किया है तथा सत्य संकल्पों से आकाश को भी धारण किया है। हे अग्ने! तुम पशुओं के स्थान की रक्षा

करो । सब प्राणियों के आयु रूप तुम गुफा से गुफा में प्रवेश करते हो ॥ ३ ॥ जो गुफा में स्थित अग्नि को जानता है, जो यज्ञानुष्ठान में अग्नि को प्रदीप्त करता है, उस यजमान को वे शीघ्र ही धन देते हैं ॥ ४ ॥ जो अग्नि औषधियों में अपना गुण स्थापित करते हैं, जो लताओं में विभिन्न पुष्प, फलादि का प्रकट करने वाला है, ज्ञानी पुरुष जलों में स्थित उस आयु रूप अग्नि की पूजा कर शरण प्राप्त करते हैं ॥ ५ ॥ [११]

## ६८ सूक्त

( ऋषि–पराशरः शाक्त्यः । देवता–अग्नि । छन्द–पंक्ति । )

श्रीणन्नुप स्थाद्दिवं भुरण्युः स्थातुश्चरथमक्तून्व्यूर्णोत् ।
परि यदेषामेको विश्वेषां भुवद्देवो देवानां महित्वा ॥ १
आदित्ते विश्वे क्रतुं जुषंत शुष्काद्यद्देव जीवो जनिष्ठाः ।
भजन्त विश्वे देवत्वं नाम ऋतं सपन्तो अमृतमेवैः ॥ २
ऋतस्य प्रेषा ऋतस्य धीतिर्विश्वायुर्विश्वे अपांसि चक्रुः ।
यस्तुभ्यं दाशाद्यो वा ते शिक्षात्तस्मै चिकित्वान्रयिं दयस्व ॥ ३
होता निषत्तो मनोरपत्ये स चिन्न्वासां पती रयीणां ।
इच्छन्त रेतो मिथस्तनूषु सं जानत स्वैर्दक्षैरमूराः ॥ ४
पितुर्न पुत्राः क्रतुं जुषन्त श्रोषन्ये अस्य शासं तुरासः ।
वि राय और्णोद्दुरः पुरुक्षुः पिपेश नाकं स्तृभिर्दमूनाः ॥ ५ । १२

शीघ्र कार्यकारी अग्नि स्थावर, जङ्गम वस्तुओं को परिपक्व कर आकाश को प्राप्त हुए। वहां रात्रियों को अन्धकार से रहित करने के कारण अन्य देवों से यह देव अधिक महिमावान् हो गये ॥ १ ॥ हे अग्ने ! शुष्क काष्ठ के घर्षण से तुम उत्पन्न हुए, इसके पश्चात् ही वे सब देवगण यज्ञ में पहुँच सके। तुम अविनाशी के अनुगत होने से ही वे सब देवत्व को प्राप्त कर सके ॥ २ ॥ सब प्राणी अग्नि की प्रेरणा से यज्ञ करते हैं। अग्नि ही आयु हैं, उन्हीं का यज्ञ किया जाता है। हे अग्ने! जो तुम्हारा ज्ञान प्राप्त कर तुमको हव्य देता है, उसी को जानकर तुम धन प्रदान करो ॥ ३ ॥ मनुष्यों में होता रूप

यमान अग्नि ही प्रजाओं और धनों के स्वामी हैं। उन्होंने तुम्हारी क्ति से सन्तानोत्पत्ति की इच्छा की और सामर्थ्य से सन्तानयुक्त हुए ॥ ४ ॥ ता का आदेश मानने वाले पुत्र के समान जिन मनुष्यों ने अग्नि का आदेश पालन किया, उनके लिए अग्नि ने अन्न-धन के भण्डार खोल दिये। ज्ञ-कर्म वाले घरों में आसक्त अग्नि ने ही नक्षत्रों से आकाश को अलंकृत किया है ॥ ५ ॥ [१२]

## ६९ सूक्त

( ऋषि-पराशरः शक्तिपुत्रः । देवता अग्निः । छन्द-पंक्ति । )

शुक्रः शुशुक्वाँ उषो न जारः समीची दिवो न ज्योतिः ।
परि प्रजातः क्रत्वा बभूथ भुवो देवानां पिता पुत्रः सन् ॥ १
वेधा अदृप्तो अग्निर्विजानन्नूधर्न गोनां स्वाद्मा पितूनाम् ।
जने न शेव आहूर्यः सन्मध्ये निषत्तो रण्वो दुरोणे ॥ २
पुत्रो न जातो रण्वो दुरोणे वाजी न प्रीतो विशो वि तारीत् ।
विशो यदह्वे नृभिः सनीळा अग्निर्देवत्वा विश्वान्यश्याः ॥ ३
नकिष्ट एता व्रता मिनन्ति नृभ्यो यदेभ्यः श्रुष्टिं चकर्थ ।
तत्तु ते दंसो यदहन्त्समानैर्नृभिर्यद्युक्तो विवे रपांसि ॥ ४
उषो न जारो विभावोस्रः संज्ञातरूपश्चिकेतदस्मै ।
त्मना वहन्तो दुरो व्यृण्वन्नवन्त विश्वे स्व र्दृशीके ॥ ५ । १३

उषा-प्रेमी सूर्य के समान प्रकाशित, कांतिवान् तुम सूर्य के प्रकाश के समान आकाश-पृथिवी को पूर्ण करते हो। हे अग्ने! तुम प्रकट होकर बल से वृद्धि को प्राप्त हुए। तुम दूत रूप से देवताओं के पुत्र समान होते हुए भी हव्य देकर उनके पिता-तुल्य हो गये हो ॥ १ ॥ बुद्धिमान्, अहङ्कार-रहित, गौ के थन के समान स्वादिष्ट अन्न को वर्षाने वाले अग्नि यज्ञ-कर्म वाले घर में बुलाने पर आकर यजमान को सुखी करते हैं ॥ २ ॥ घर में उत्पन्न हुए पुत्र के समान सुखदायक अग्नि, भर पेट खा लेने वाले अश्व के समान मनुष्यों को दुःख से पार लगाते हैं। जब मैं मनुष्यों के साथ यज्ञ में विश्वेदेवाओं का

आह्वान करता हूँ तव यह अग्नि ही सब देव-भाव को प्राप्त हो जाते हैं ॥ ३ हे अग्ने ! जिन कर्म-नियमों से तुमने मनुष्यों को सुखी किया है, वे तुम्हारे नियमों को नहीं तोड़ते। तुमने ही पाप रूप दैत्यों को, मनुष्यों के सहयोग से मारकर भगा दिया ॥ ४ ॥ उषा-प्रेमी सूर्य के समान प्रकाशित, प्रख्यात अग्नि मुझे जानें। अग्नि की सुन्दर लपटें, हविवाहक हुई यज्ञ-गृह के द्वार को खोल कर आकाश-मार्ग को जाती हैं ॥ ५ ॥ [ १२ ]

## ७० सूक्त

( ऋषि—पराशरः शक्ति-पुत्रः। देवता—अग्नि। छन्द—पंक्ति। )

वनेम पूर्वीरर्यो मनीषा अग्निः सुशोको विश्वान्यश्याः।
आ दैव्यानि व्रता चिकित्वाना मानुषस्य जनस्य जन्म ॥ १
गर्भो या अपां गर्भो वनानां गर्भश्च स्थातां गर्भश्चरथाम्।
अद्रौ चिदस्मा अन्तर्दुरोणे विशां न विश्वो अमृतः स्वाधीः ॥ २
स हि क्षपावाँ अग्नो रयीणां दाशद्यो अस्मा अरं सूक्तैः।
एता चिकित्वो भूमा नि पाहि देवानां जन्म मर्ताश्च विद्वान् ॥ ३
वर्धान्यं पूर्वीः क्षपो विरूपाः स्थातुश्च रथमृतप्रवीतम्।
अराधि होता स्वर्निषत्तः कृण्वन्विश्वान्यपांसि सत्या ॥ ४
गोषु प्रशस्तिं वनेषु धिषे भरन्त विश्वे बलिं स्वर्णः।
वि त्वा नरः पुरुत्रा सपर्यन्पितुर्न जिव्रेर्वि वेदो भरन्त ॥ ५
साधुर्न गृध्नुरस्तेव शूरो यातेव भीमस्त्वेषः समत्सु ॥ ६ १४

हे मनुष्यो ! हम बहुत अन्न की कामना वाले स्तोत्रों को पढ़ें। उत्तम प्रकाशवान् अग्नि, देवता और मनुष्य के कार्यों और सृष्टि के रूप को जानते हु सब में व्यापक हैं ॥ १ ॥ हे अग्ने ! जल, वन, स्थावर-जङ्गम के बीच विद्यमान, अमर, ध्यानयुक्त प्राणियों की आत्मा के समान तुमको यजमान के घर या पर्वत पर हवि देते हैं ॥ २ ॥ रात्रि में अग्नि की उत्तम स्तुति करने वालों को धन देते हैं। हे चैतन्य देव अग्ने ! तुम देवता और मनुष्यों को जानते हुए उनके रक्षक हो ॥ ३ ॥ विभिन्न रूप वाली उषा और रात्रि जिस

अग्नि को बढ़ाते हैं, वह अग्नि स्थावर और जङ्गम प्राणियों के निमित्त यज्ञ में प्रतिष्ठित कर, उत्तम कर्मानुष्ठानों द्वारा प्रसन्न किये जाते हैं ॥ ४ ॥ हे अग्ने! तुम्हारा गुण किरणों और नक्षत्रों में भी स्थापित है। वे सब हमको प्रकाश देते हैं। बहुत कालों से मनुष्य तुमको पूजता आया है और वृद्ध पिता से पाने के समान तुमसे धन पाता रहा है ॥ ५ ॥ वे अग्नि परोपकारी के समान शुभ कामना वाले, अस्त्र चलाने वाले के समान धीर, दण्डदाता के समान विकराल और युद्ध-क्षेत्र में साक्षात् तेज हैं ॥ ६ ॥ [१४]

## ७१ सूक्त

(ऋषि—पराशरः शाक्त्यः। देवता—अग्नि। छन्द—पंक्ति।)

उप प्र जिन्वन्नुशतीरुशन्तं पतिं न नित्यं जनयः सनीळाः ।
स्वसारः श्यावीमरुषीमजुष्रञ्चित्रमुच्छन्तीमुषसं न गावः ॥ १
वीळु चिद्दृळ्हा पितरो न उक्थैरद्रिं रुजन्नङ्गिरसो रवेण ।
चक्रुर्दिवो बृहतो गातुमस्मे अहः स्वर्विविदुः केतुमुस्राः ॥ २
दधन्नृतं धनयन्नस्य धीतिमादिदर्यो दिधिष्वो विभृत्राः ।
अतृष्यन्तीरपसो यन्त्यच्छा देवाञ्जन्म प्रयसा वर्धयन्तीः ॥ ३
मथीद्यदीं विभृतो मातरिश्वा गृहेगृहे श्येतो जेन्यो भूत् ।
आदीं राज्ञे न सहीयसे सचा सन्ना दूत्यं भृगवाणो विवाय ॥ ४
महे यत्पित्र ईं रसं दिवे करव त्सरत्पृशन्यश्चिकित्वान् ।
सृजदस्ता धृषता दिद्युमस्मै स्वायां देवो दुहितरि त्विषिं धात् ॥ ५ । १५

प्रेमपूर्ण पत्नियों [redacted] काम्य पतियों को प्राप्त करने के समान, इकट्ठी रहने वाली अँगुलियाँ अग्नि को प्रसन्न करती हैं। काले रङ्ग वाली फिर पीले और अरुण रङ्ग वाली उषा की जैसे किरणें सेवा करती हैं, वैसे ही अँगुलियाँ अग्नि की सेवा करती हैं ॥ १ ॥ हमारे पितर अङ्गिरा ने मन्त्र द्वारा अग्नि की स्तुति की और "पणि" नामक असुर को नाद से ही नष्ट कर दिया। तब आकाश में मार्ग, दिन, ज्योति रूप सूर्य तथा ध्वज रूप किरणों को हमने प्राप्त किया ॥ २ ॥ अङ्गिरा ने यजमान को धारण किया और अग्नि को ही धारण

...र्त बनाया। फिर मनुष्यों ने अग्नि की स्थापना की और उसे धारण
...दिव्यान्त हुए। उनकी हवियाँ देव और मनुष्य की वृद्धि करती हुई अग्नि
...प्राप्त होती हैं ॥ ३ ॥ मातरिश्वा द्वारा अग्नि के मथे जाने पर वह उज्ज्वल
...ति वाले घर-घर में प्रकट हुए। फिर भृगु के समान मनुष्यों ने इस अग्नि
...दूत बनाया, जैसे निर्बल राजा अधिक बलवान राजा के पास दूत भेजता
...है ॥ ४ ॥ जब बलवान, अपने पोषक अग्नि को हवि-रूप रत्न भेंट करता है,
...तब उसके महान् कर्म को जान कर दैत्यादि पलायन करते हैं। उस समय
अग्नि अपने प्रदीप्त बाणों को उन पर चलाते और सूर्य रूप से उषा में दे...
स्थापित करते हैं ॥ ५ ॥

[ १५ ]

स्व आ यस्तुभ्यं दम आ विभाति नमो वा दाशादुशतो अनु द्यून् ।
वर्धो अग्ने वयो अस्य द्विबर्हा यासद्राया सरथं यं जुनासि ॥ ६
अग्निं विश्वा अभि पृक्षः सचन्ते समुद्रं न स्रवतः सप्त यह्वीः ।
न जामिभिर्वि चिकिते वयो नो विदा देवेषु प्रमतिं चिकित्वान् ॥ ७
आ यदिषे नृपतिं तेज आनट् शुचि रेतो निषिक्तं द्यौरभीके ।
अग्निः शर्धमनवद्यं युवानं स्वाध्यं जनयत्सूदयच्च ॥ ८
मनो न योऽध्वनः सद्य एत्येकः सत्रा सूरो वस्व ईशे ।
राजाना मित्रावरुणा सुपाणी गोषु प्रियममृतं रक्षमाणा ॥ ९
मा नो अग्ने सख्या पित्र्याणि प्र मर्षिष्ठा अभि विदुष्कविः सन् ।
नभो न रूपं जरिमा मिनाति पुरा तस्या अभिशस्तेरधीहि ॥ १०

हे अग्ने ! अपने घर में तुम्हें प्रदीप्त करने वाला याचक तुमको...
...रूप अन्न देता है। तुम उसे अपने दुगुने बल से युक्त करो। ...
प्रेरणा से जो व्यक्ति युद्ध में जाता है, वह धन प्राप्त करता है ॥ ६
सातों नदियाँ समुद्र को प्राप्त होती हैं, वैसे ही सभी हवियाँ अग्नि...
होती हैं। हमारा अन्न सम्बन्धी भी नहीं पा सकते। अतः देवताओं...
प्रचुर धन दिलाओ। ( जिससे हम उसे सम्बन्धियों तथा अन्य लो...
... ॥ जब मनुष्यों के स्वामी अग्नि ने अन्न के लिए तेज धा...

तब उसने आकाश के गर्भ में बीज डाला। इससे अनिंद्य, युवा, उत्तम कर्म वाले मरुत उत्पन्न हुए जिन्हें उन्होंने वृष्टि के लिए प्रेरित किया ॥ ८ ॥ मन के समान द्रुत गति वाले, मेधावी, धन के स्वामी, सुन्दर भुजाओं वाले मित्र और वरुण हमारी गायों के उत्तम और अमृत तुल्य दूध की रक्षा करें ॥ ६ ॥ हे अग्ने! सर्वज्ञाता और और मेधावी तुम हमारी पैतृक मित्रता को न भूलो। बुढ़ापा कायर के समान आकर हमको नष्ट करता है। अतः वह हमारे विनाश को न आवे, उससे पहिले ही वह उपाय करो ॥ १० ॥ [ १६ ]

## ७२ सूक्त

(ऋषि-पराशरः शाक्त्यः। देवता—अग्नि। छन्द—त्रिष्टुप्, पंक्तिः)

नि काव्या वेधसः शश्वतस्कर्हस्ते दधानो नर्या पुरूणि।
अग्निर्भुवद्रयिपती रयीणां सत्रा चक्राणो अमृतानि विश्वा ॥ १
अस्मे वत्सं परि षन्तं न विन्दन्निच्छन्तो विश्वे अमृता अमूराः।
श्रमयुवः पदव्यो धियंधास्तस्थुः पदे परमे चार्वग्नेः ॥ २
तिस्रो यदग्ने शरदस्त्वामिच्छुचिं घृतेन शुचयः सपर्यान्।
नामानि चिद्दधिरे यज्ञियान्यसूदयन्त तन्वः सुजाताः ॥ ३
आ रोदसी बृहती वेविदानाः प्र रुद्रिया जभ्रिरे यज्ञियासः।
विदन्मर्तो नेमधिता चिकित्वानग्निं पदे परमे तस्थिवांसम् ॥ ४
संजानाना उप सीदन्नभिज्ञु पत्नीवन्तो नमस्यं नमस्यन्।
रिरिक्वांसस्तन्वः कृण्वत स्वाः सखा सख्युर्निमिषि रक्षमाणाः ॥ ५ । १७

मनुष्यों का हित करने वाले अग्नि बहुतसा धन हाथ में लिए हुए हैं। वे विधाता के ज्ञान से सभी रमणीय धनों को उत्पन्न करते हुए ऐश्वर्यों के स्वामी होते हैं ॥ १ ॥ हमारे प्रिय अग्नि की इच्छा हुए भी अमर और सुमति वाले देवताओं ने उन्हें ठीक प्रकार से नहीं जाना। तब वे थके हुए पैरों से चलते हुए, ध्यानपूर्वक अग्नि के स्थान में पहुँचे ॥ २ ॥ हे अग्ने! जब मरुतों ने तीन वर्ष पर्यन्त तुम्हारा घृत से पूजन किया, तब उन्होंने यज्ञ-योग्य नामों को धारण कर उच्च देवों में उत्पन्न हो अमरत्व को प्राप्त किया ॥ ३

# ७३ सूक्त

( ऋषि-पराशरः शाक्त्यः । देवता-अग्नि । छन्द-त्रिष्टुप् । )

रयिर्न य पितृवित्तो वयोधाः सुप्रणीतिश्चिकितुषो न शासुः ।
स्योनशीरतिथिर्न प्रीणानो होतेव सद्म विधतो वि तारीत् ॥ १
देवो न य. सविता सत्यमन्मा क्रत्वा निपाति वृजनानि विश्वा ।
पुरुप्रशस्तो अमतिर्न सत्य आत्मेव शेवो दिधिषाय्यो भूत् ॥ २
देवो न यः पृथिवीं विश्वधाया उपक्षेति हितमित्रो न राजा ।
पुरःसदः शर्मसदो न वीरा अनवद्या पतिजुष्टेव नारी ॥ ३
तं त्वा नरो दम आ नित्यमिद्धमग्ने सचन्त क्षितिषु ध्रुवासु ।
अधि द्युम्नं नि दधुर्भूर्यस्मिन्भवा विश्वायुर्धरुणो रयीणाम् ॥ ४
वि पृक्षो अग्ने मघवानो अश्युर्वि सूरयो ददतो विश्वमायुः ।
सनेम वाजं समिथेष्वर्यो भाग देवेषु श्रवसे दधानाः ॥ ५ । १६

यह अग्नि पैतृक धन के समान धन देते हैं। मेधावी के समान शासक हैं। अतिथि के समान प्रिय हैं तथा होता के समान यजमान के घर की वृद्धि करता है ॥ १ ॥ जाज्वल्यमान सूर्य के समान प्रकाशित अग्नि अपने कर्मों द्वारा रक्षक हैं। मनुष्यों से प्रशंसा पाये हुए वे प्रकृति के समान परिवर्तनशील नहीं है। वे आत्मा के समान संतोषी और यजमान द्वारा ग्रहण किये जाते हैं ॥ २ ॥ दीप्तिमान सूर्य के समान संसार का धारक यह अग्नि अनुकूल अनुचरों से सम्पन्न राजा के समान निर्भय है। सभी जीव उसके पितृ-तुल्य आश्रय में रहते हैं और पतिव्रता प्रशंसित नारी के समान अग्नि का अभिनन्दन करते हैं ॥ ३ ॥ हे अग्ने ! उपद्रव रहित घरों में प्रदीप्त हुए तुम्हारी मनुष्यगण सेवा करते हैं। देवताओं ने तुममें अत्यन्त तेज भरा है। तुम सबके प्राण रूप हो। हमारे लिए सब धनों को दो ॥ ४ ॥ हे अग्ने ! सम्पन्न यजमान अन्न प्राप्त करे। हविदाता पूर्ण आयु प्राप्त करें। यश के निमित्त देवताओं को हवि देते हुए हम युद्ध में शत्रु के अन्न को प्राप्त करें ॥ ५ ॥

य हि धेनवो वावशानाः स्मदूध्नीः पीपयन्त द्युभक्ताः ।
वतः सुमतिं भिक्षमाणा वि सिन्धवः समया सस्रुरद्रिम् ॥ ६
अग्ने सुमतिं भिक्षमाणा दिवि श्रवो दधिरे यज्ञियासः ।
क्ता च चक्रुरुषसा विरूपे कृष्णं च वर्णमरुणं च सं धुः ॥ ७
न्राये मर्तान्त्सुषूदो अग्ने ते स्याम मघवानो वयं च ।
छायेव विश्वं भुवनं सिसक्ष्यापप्रिवान्रोदसी अन्तरिक्षम् ॥ ८
अर्वद्भिरग्ने अर्वतो नृभिर्नॄन्वीरैर्वीरान्वनुयामा त्वोताः ।
ईशानासः पितृवित्तस्य रायो वि सूरयः शतहिमा नो अश्युः ॥
एना ते अग्न उचथानि वेधो जुष्टानि सन्तु मनसे हृदे च ।
शकेम रायः सुधुरो यमं तेऽधि श्रवो देवभक्तं दधानाः ॥ १० । २०

नित्य दूध देने वाली गौएँ कामनापूर्वक यज्ञ स्थान में अग्नि को दूध से सींचती हैं। कल्याणकारिणी नदियाँ, पर्वत के निकट से बहती हुई अग्नि के सामने झुकती हैं ॥ ६ ॥ हे अग्ने! कल्याणकारी बुद्धि की याचना करते हुए पूज्य देवगण ने तुमको यशस्वी बनाया है। विभिन्न रूप वाली रा और उषा को विभिन्न अनुष्ठानों के लिए नियुक्त किया है। इन दोनों के क और अरुण रङ्ग हैं ॥ ७ ॥ हे अग्ने! तुम जिन्हें धन के लिए प्रेरित क हो, वे और हम धनवान हों। तुम सब संसार के साथ छाया के समान हो। तुम्हीं ने आकाश, पृथिवी, और अन्तरिक्ष को पूर्ण किया है ॥ ८ अग्ने! तुम्हारी रक्षा से रक्षित हुए हमने पैतृक धन को प्राप्त किया। घोड़ों से शत्रु के घोड़ों को, मनुष्यों से मनुष्यों को, योद्धा से योद्धा क हुए स्तोता को शतायु करो ॥ ९ ॥ हे मेधावी अग्ने! यह स्तोत्र तु हों। देवताओं के दिए हुए धन को धारण करते हुए हम तुम्हारे रथ को स्थित करने में समर्थ हों ॥ १० ॥

## ७४ सूक्त [तेरहवाँ अनुवाक]

( ऋषि—गोतमो राहूगणः । देवता—अग्नि । छन्द—गायत्र

उपप्रयन्तो अध्वरं मन्त्रं वोचेमाग्नये । आरे अस्मे च शृण

अथा ते अङ्गिरस्तमाग्ने वेधस्तम प्रियम् । वोचेम ब्रह्म सानसि ॥ २
कस्ते जामिर्जनानामग्ने को दाश्वध्वरः । को ह कस्मिन्नसि श्रितः ॥ ३
त्वं जामिर्जनानामग्ने मित्रो असि प्रियः । सखा सखिभ्य ईड्यः ॥ ४
यजा नो मित्रावरुणा यजा देवाँ ऋतं बृहत् ।
अग्ने यक्षि स्वं दमम् ॥ ५ । २३

हे अग्नि ! मुख में हवियों को ग्रहण कर हमारे द्वारा देवताओं को अत्यन्त प्रसन्न करने वाले स्तोत्र को स्वीकार करो ॥ १ ॥ हे अङ्गिराओं में श्रेष्ठ अग्ने ! हम स्नेह पूर्वक तुम मेधावी की स्तुति करते हैं ॥ २ ॥ हे अग्ने ! मनुष्यों में तुम्हारा बन्धु कौन है, तुम्हारा पूजक कौन है ? तुम कौन हो तथा किसके आश्रित हो ? ॥ ३ ॥ हे अग्ने ! तुम मनुष्यों में सबके बन्धु हो । पूजक के रक्षक और मित्रों के लिए स्तुत्य मित्र हो ॥ ४ ॥ हे अग्ने ! तुम हमारे लिए मित्र, वरुण तथा अन्य देवताओं की पूजा करो । अपने यज्ञ वाले घर में निवास करो ॥ ५ ॥ [ २३ ]

## ७६ सूक्त

( ऋषि—गोतमो राहूगणः । देवता—अग्नि । छन्द—त्रिष्टुप् । )

का त उपेतिर्मनसो वराय भुवदग्ने शंतमा का मनीषा ।
को वा यज्ञैः परि दक्षं त आप केन वा ते मनसा दाशेम ॥ १
एह्यग्न इह होता नि षीदादब्धः सु पुरएता भवा नः ।
अवतां त्वा रोदसी विश्वमिन्वे यजा महे सौमनसाय देवान् ॥ २
प्र सु विश्वान्रक्षसो धक्ष्यग्ने भवा यज्ञानामभिशस्तिपावा ।
अथा वह सोमपतिं हरिभ्यामातिथ्यमस्मै चकृमा सुदाव्ने ॥ ३
प्रजावता वचसा वह्निरासा च हुवे नि च सत्सीह देवैः ।
वेषि होत्रमुत पोत्रं यजत्र बोधि प्रयन्तर्जनितर्वसूनाम् ॥ ४
यथा विप्रस्य मनुषो हविर्भिर्देवाँ अयजः कविभिः कविः सन् ।
एवा होतः सत्यतर त्वमद्याग्ने मन्द्रया जुह्वा यजस्व ॥ ५ । २४

हे अग्ने ! तुम्हारा मन सन्तुष्ट करने के लिए तुम्हारे पास आकर कौन-स्तुति करें जो तुमको सुख देने वाली हो ? तुम्हारे सामर्थ्य के योग्य यज्ञ न करे ? किस बुद्धि से तुमको हवि दें ? ॥ १ ॥ हे अग्ने ! यहाँ, इस यज्ञ 'होता' रूप से विराजो। तुम पीड़ा रहित हुए हमारे लिए अग्रणि बनो। ये व्यापक आकाश-पृथिवी तुम्हारी रक्षा करें। तुम हमको महान् प्रसाद प्राप्त ाने के लिए देवार्चन करो ॥ २ ॥ हे अग्ने ! राक्षसों को दग्ध करो। यज्ञ ो हिंसकों से बचाओ। फिर सोम-स्वामी इन्द्र को अश्वों सहित हमारे आतिथ्य के लिए लाओ ॥ ३ ॥ तुम अग्रणि का मैं आह्वान करता हूँ। तुम देवताओं के साथ यज्ञ में रहते हो। हे पूज्य ! तुम 'होता' और 'पोता' का कर्म करने ाले हो। तुम धनोत्पादक हो, धन के निमित्त मुझ पर कृपा करो ॥ ४ ॥ हे अग्ने ! तुम सत्य स्वरूप तथा होता रूप हो। तुमने ऋषियों के साथ मेधावी मनु की हवियाँ देवताओं को ग्रहण कराई थीं। अतः प्रसन्नता देने वाली जुहू ( आहुति देने का पात्र ) से आहुति ग्रहण करो ॥ ५ ॥                    [ २४ ]

## ७७ सूक्त

( ऋषि—गोतमो राहूगणः। देवता—अग्नि। छन्द—पंक्ति और त्रिष्टुप् )

कथा दाशेमाग्नये कास्मै देवजुष्टोच्यते भामिने गीः।
यो मर्त्येष्वमृत ऋतावा होता यजिष्ठ इत्कृणोति देवान् ॥ १
यो अध्वरेषु शंतम ऋतावा होता तमू नमोभिरा कृणुध्वम्।
अग्निर्यद्वेर्मर्ताय देवान्त्स चा बोधाति मनसा यजाति ॥ २
स हि क्रतुः स मर्यः स साधुर्मित्रो न भूदद्भुतस्य रथीः।
तं मेधेषु प्रथमं देवयन्तीर्विश उप ब्रुवते दस्ममारीः ॥ ३
स नो नृणां नृतमो रिशादा अग्निर्गिरोऽवसा वेतु धीतिम्।
तना च ये मघवानः शविष्ठा वाजप्रसूता इषयन्त मन्म ॥ ४
एवाग्निर्गोतमेभिर्ऋतावा विप्रेभिरस्तोष्ट जातवेदाः।
स एषु द्युम्नं पीपयत्स वाजं स पुष्टिं याति जोषमा चिकित्वान् ॥ ५ । २५

अग्नि को किस प्रकार हवि दें ? कौन-सी देव-प्रिय स्तुति करें ? यह
धर्म वाले मनुष्य के लिए उत्तम यज्ञ करने वाले, देवताओं के निमित्त
रते हैं ॥ १ ॥ यज्ञ-कर्म द्वारा अत्यन्त सुखदायक यज्ञ-युक्त होता को
करो। देवताओं के समीप पहुँचने वाले अग्नि उनको जानते हैं और
य से उनको पूजते हैं ॥ २ ॥ अग्नि ही यज्ञ, यजमान हैं, वे ही दिव्य
न प्राप्त कराने वाले, मित्र के समान परोपकारी हैं तथा देवताओं की कामना
रते हैं। यज्ञों में पहले उन्हीं अद्भुत कर्म वाले का आह्वान किया जाता
है ॥ ३ ॥ मनुष्यों में श्रेष्ठ, शत्रु-भक्षक वह अग्नि हमारी स्तुतियों को चाहें।
वे महान् ऐश्वर्य वाले, ऐश्वर्य प्रेरित करने के लिए हमारे पूजन को ग्रहण
करें ॥ ४ ॥ यज्ञ-युक्त अग्नि की गौतमों ने स्तुति की। सर्व प्राणियों के
ज्ञाता अग्नि ने यश और धन की वृद्धि कर पोषण शक्ति को बढ़ाया। वे अग्नि
अपने साधक की भक्ति को जानकर कृपा करते हैं ॥ ५ ॥ [ २५ ]

## ७८ सूक्त

(ऋषि—गोतमो राहूगणः । देवता—अग्नि । छन्द—गायत्री ।)

अभि त्वा गोतमा गिरा जातवेदो विचर्षणे ।
द्युम्नैरभि प्र णोनुमः ॥
तमु त्वा गोतमो गिरा रायस्कामो दुवस्यति ।
द्युम्नैरभि प्र णोनुमः ॥
तमु त्वा वाजसातममङ्गिरस्वद्धवामहे । द्युम्नैरभि प्र णोनुमः ॥
तमु त्वा वृत्रहन्तमं यो दस्यूँरवधूनुषे । द्युम्नैरभि प्र णोनुमः ॥ ४
अवोचाम रहूगणा अग्नये मधुमद्वचः । द्युम्नैरभि प्र णोनुमः ॥ ५

सर्व भूतों के ज्ञाता, द्रष्टा अग्ने ! गौतम वंशी तुम्हारे लिए
उज्ज्वल स्तुतियों को मधुर वचनों से निवेदन करते हैं ॥ १ ॥ धन क
से गौतमवंशी तुम्हारी स्तुतियां करते हैं। हम भी उज्ज्वल मन्त्रों
स्तवन करते हैं ॥ २ ॥ अत्यन्त अन्न प्रदानकर्त्ता तुम्हारा हम
समान आह्वान करते हैं और उज्ज्वल मन्त्रों से तुम्हारी पूजा कर

नुष्यों के शत्रुओं को कँपाने वाले तथा वृत्र नाशक अग्नि को हम मन्त्रों द्वारा नमस्कार करते हैं ॥ ४ ॥ रहूगण वंशियों ने अग्नि के प्रति मधुर स्तुतियाँ कीं । उन्हीं अग्नि के निमित्त हम प्रकाशित मन्त्रों से स्तुति करते हैं ॥ ५ ॥ [ २६ ]

## ७९ सूक्त

( ऋषि—गोतमो राहूगणः । देवता—अग्नि । छन्द—त्रिष्टुप् । )

हिरण्यकेशो रजसो विसारेऽहिर्धुनिर्वात इव ध्रजीमान् ।
शुचिभ्राजा उषसो नवेदा यशस्वतीरपस्युवो न सत्याः ॥ १
आ ते सुपर्णा अमिनन्तँ एवैः कृष्णो नोनाव वृषभो यदीदम् ।
शिवाभिर्न स्मयमानाभिरागात्पतन्ति मिहः स्तनयन्त्यभ्रा ॥ २
यदीमृतस्य पयसा पियानो नयन्नृतस्य पथिभी रजिष्ठैः ।
अर्यमा मित्रो वरुणः परिज्मा त्वचं पृञ्चन्त्युपरस्य योनौ ॥ ३
अग्ने वाजस्य गोमत ईशानः सहसो यहो ।
अस्मे धेहि जातवेदो महि श्रवः ॥ ४
स इधानो वसुष्कविरग्निरीळेन्यो गिरा ।
रेवदस्मभ्यं पुर्वणीक दीदिहि ॥ ५
क्षपो राजन्नुत त्मनाग्ने वस्तोरुतोषसः ।
स तिग्मजम्भ रक्षसो दह प्रति ॥ ६ । २७

अग्नि, आकाश के समान विस्तृत, लहराते हुए सर्पों के समान स्वर्णिम केशों वाले वायु के समान वेग वाले, उत्तम प्रकाशयुक्त तथा उषा के ज्ञाता हैं। वे कर्त्तव्य में लीन यशस्विनी महिला के समान शोभित हैं ॥ १ ॥ हे अग्ने ! काले बादल रूप वाले बैल के गर्जने के समय सुन्दर पङ्खयुक्त तुम्हारी दमक, चमककर लुप्त हो गई । तब कल्याणकारिणी वृष्टि हँसती-सी वर्षने लगी और मेघों में तुम गर्जने लगे ॥ २ ॥ यज्ञ के हव्य से वृद्धि को प्राप्त अग्नि सरल मार्ग से देवगण को यज्ञ में पहुँचाते हैं । तब अर्यमा, वरुण और मरु दिशाओं में मेघों को एकत्र करते हैं ॥ ३ ॥ हे बल के पुत्र अग्ने ! स

उत्पन्न जीवों के ज्ञाता तुम गवादि धनों के स्वामी हमको अत्यन्त यशस्वी बनाओ ॥ ४ ॥ वह प्रकाशवान्, धनों के ईश्वर, मेधावी अग्नि उत्तम वाणियों से स्तुति प्राप्त करते हैं। हे बहुकर्मा, तुम धनों से युक्त हुए प्रदीप्त होओ ॥ ५ हे तीक्ष्ण दाढ़ वाले ! तुम स्वयं प्रकाशित होते हुए रात्रि, दिवस और उषा काल में भी दैत्यों को भस्म करो ॥ ६ ॥ [ २७ ]

अवा नो अग्न ऊतिभिर्गायत्रस्य प्रभर्मणि । विश्वासु धीषु वन्द्य ॥ ७
आ नो अग्ने रयिं भर सत्रासाहं वरेण्यम् । विश्वासु पृत्सु दुष्टरम् ॥८
आ नो अग्ने सुचेतुना रयिं विश्वायुपोषसम् । मार्डीकं धेहि जीवसे ॥९
प्र पूतास्तिग्मशोचिषे वाचो गोतमाग्नये । भरस्व सुम्नयुर्गिरः ॥ १०
यो नो अग्नेऽभिदासत्यन्ति दूरे पदीष्ट सः । अस्माकमिद्वृधे भव ॥ ११
सहस्राक्षो विचर्षणिरग्नी वक्षांसि सेधति ।
होता गृणीत उक्थ्यः ॥ १२ । २८

हे सम्पूर्ण कर्मों में पूज्य अग्ने ! हमारे द्वारा स्तोत्र निवेदन करने पर तुम अपने रक्षा-साधनों से हमारी रक्षा करो ॥ ७ ॥ हे अग्ने ! हमारे निमित्त सदा जयशील, दूसरों के द्वारा न जीता जा सके, ऐसे गृहणीय धन को प्राप्त कराओ ॥ ८ ॥ हे अग्ने ! हमारे जीवन में सुख देने वाले तुम पूर्ण आयु के पोषक धन को स्थापित करो ॥ ९ ॥ हे गौतम ! सुख की इच्छा से तीक्ष्ण से तीक्ष्ण ज्वाला वाले अग्नि के निमित्त पवित्र वचनों वाली स्तुतियाँ उच्चारण करो ॥ १० ॥ हे अग्ने ! पास या दूर वाला जो भी हमको वश करना चाहे उसका पतन हो। तुम हमारी वृद्धि करने वाले होओ ॥ ११ ॥ हे सहस्राक्ष अग्ने ! तुम यशस्वी होता और विशेष दृष्टि वाले हो। तुम राक्षसों को दूर करने वाले हो, हम तुम्हारा पूजन करते हैं ॥ १२ ॥ [२८]

### ८० सूक्त

( ऋषि—गोतमो राहूगणः । देवता—इन्द्र । छन्द-पंक्ति । )

इत्था हि सोम इन्मदे ब्रह्मा चकार वर्धनम् ।
शविष्ठ वज्रिन्नोजसा पृथिव्या निः शशा अहिमर्चन्ननु स्वराज्यम् ॥ १

त्वामदद्वृषा मदः सोमः श्येनाभृतः सुतः ।
त्वा वृत्रं निरद्भ्यो जघन्थ वज्रिन्नोजसार्चन्ननु स्वराज्यम् ॥ २
ह्यभीहि धृष्णुहि न ते वज्रो नि यंसते ।
इन्द्र नृम्णं हि ते शवो हनो वृत्रं जया अपोऽर्चन्ननु स्वराज्यम् ॥ ३
निरिन्द्र भूम्या अधि वृत्रं जघन्थ निर्दिवः ।
सृजा मरुत्वतीरव जीवधन्या इमा-अपोऽर्चन्ननु स्वराज्यम् ॥ ४
इन्द्रो-वृत्रस्य दोधतः सानुं वज्रेण हीलितः ॥
अभिक्रम्याव जिघ्नतेऽपः सर्माय चोदयन्नर्चन्ननु स्वराज्यम् ॥ ५ । २६

हे महाबली इन्द्र ! हर्षदायक सोम के प्रभाव में स्तोता ने प्रशंसा की। तुम वज्रधारी ने अपने बल से वृत्र को दण्डित किया। तुम स्वराज्य में प्रकाशित हुए प्रतिष्ठित हो ॥ १ ॥ हे वज्रिन् ! श्येन से लाये हुए निष्पन्न बलयुक्त सोम ने तुमको हर्षयुक्त और बलवान् बनाया, उससे तुमने वृत्र को जलों से पृथक् कर पीड़ित किया। तुम स्वराज्य में प्रकाशित हो ॥ २ ॥ हे इन्द्र ! बढ़ो, शत्रु का सामना करो। तुम निर्भय हो। तुम्हारे वज्र का सामना कोई नहीं कर सकता। तुम्हारा वीर्य ही बल है। तुमने वृत्र को मारा और उससे जलों को जीतकर अपने राज्य में स्वयं प्रकाशित हुए ॥ ३ ॥ हे इन्द्र ! तुमने वृत्र को पृथिवी से खींचकर मारा और आकाश से खींचकर वध किया। तुम जीवन-रक्षक मरुतों से युक्त जलों की वर्षा करो। अपने में तुम स्वयं प्रकाशित हो ॥ ४ ॥ क्रोधित इन्द्र ने भय से काँपते हुए वृत्र पर प्रहार किया और जलों को प्रवाह में प्रेरित किया। वे इन्द्र स्वयं प्रकाशमान हैं ॥ ५ ॥

[ २६ ]

अधि सानौ नि जिघ्नते वज्रेण शतपर्वणा ।
मन्दान इन्द्रो अन्धसः सखिभ्यो गातुमिच्छत्यर्चन्ननु स्वराज्यम् ॥ ६
इंद्र तुभ्यमिदद्रिवोऽनुत्तं वज्रिन्वीर्यम् ।
यद्ध त्यं मायिनं मृगं तमु त्वं माययावधीरर्चन्ननु स्वराज्यम् ॥ ७
वि ते वज्रासो अस्थिरन्नवतिं नाव्या अनु ।

...इन्द्र वीर्यं बाह्वोस्ते बलं हितमर्चन्ननु स्वराज्यम् ॥ ८

... साकमर्चत परि ष्टोभत विंशतिः ।

...मन्वनोनवुरिन्द्राय ब्रह्मोद्यतमर्चन्ननु स्वराज्यम् ॥ ९

...द्रो वृत्रस्य तविषीं निरहन्त्सहसा सहः ।

...हत्तदस्य पौंस्यं वृत्रं जघन्वाँ असृजदर्चन्ननु स्वराज्यम् ॥ १० । २०

सोम से आनन्दित इन्द्र ने सौ गाँठों वाले वज्र से जबड़े पर प्रहार
...किया । वे मित्रों के लिए धन की कामना करते हुए स्वयं प्रकाशमान हैं ॥ ६
हे वज्रिन् ! शत्रुओं का तिरस्कार करने वाला पुरुषार्थ तुम्हारा ही है । तुम्हीं
ने उस पशु रूप मायावी वृत्र को मारा । तुम स्वयं प्रकाशमान हो ॥ ७ ॥
हे इन्द्र ! सब्से बड़ी नदियों के समान तुम्हारा वज्र विस्तृत है । तुम्हारा बल
महान् है । तुम्हारी दोनों भुजाएँ दृढ़ हैं । तुम स्वयं प्रकाशमान हो ॥ ८ ॥
हे मनुष्यो ! तुम हजारों की संख्या में एकत्रित होकर इन्द्र का स्तवन करो ।
बीस स्तोत्र गाओ । यह इन्द्र बहुतों द्वारा स्तुत्य हैं । ऋषियों ने इन्द्र के लिए
मन्त्र रूप स्तुतियों को उन्नत किया हैं । वे स्वयं प्रकाशमान हैं ॥ ९ ॥ इन्द्र
ने वृत्र का बल क्षीण किया । अपने साहस से उसे साहसहीन बनाया । वृत्र
को मारना इसका महान् बल है । अपने राज्य में यह स्वयं प्रकाशमान
हैं ॥ १० ॥



इमे चित्तव मन्यवे वेपेते भियसा मही ।

यदिन्द्र वज्रिन्नोजसा वृत्रं मरुत्वाँ अवधीरर्चन्ननु स्वराज्यम् ॥ ११

न वेपसा न तन्यतेन्द्रं वृत्रो वि बीभयत् ।

अभ्येनं वज्र आयसः सहस्रभृष्टिरायतार्चन्ननु स्वराज्यम् ॥ १२

यद्वृत्रं तव चाशनिं वज्रेण समयोधयः ।

अहिमिन्द्र जिघांसतो दिवि ते बद्बधे शवोऽर्चन्ननु स्वराज्यम्

अभिष्टने ते अद्रिवो यत्स्था जगच्च रेजते ।

त्वष्टा चित्तव मन्यव इन्द्र वेविज्यते भियार्चन्ननु स्वराज्यम्

नहि नु यादधीमसीन्द्रं को वीर्या परः ।

यजिष्ठेन मनसा यक्षि देवानस्रेधता मन्मना विप्रो अग्ने ॥ ५
त्वद्धि पुत्र सहसो वि पूर्वीर्देवस्य यन्त्यूतयो वि वाजाः ।
त्वं देहि सहस्रिणं रयिं नोऽद्रोघेण वचसा सत्यमग्ने ॥ ६
तुभ्यं दक्ष कविक्रतो यानीमा देव मर्तासो अध्वरे अकर्म ।
त्वं विश्वस्य सुरथस्य बोधि सर्वं तदग्ने अमृत स्वदेह ॥ ७ । १४

देवताओं का आह्वान करने वाले, स्तुति करने वालों का सुख बढ़ाने वाले, सत्य-निष्ठ, यज्ञ कर्म वाले, अत्यन्त बुद्धिमान्, संसार के स्वामी अग्निदेव हमारे यज्ञ में आते हैं। उनका रथ प्रकाशमान है। उनकी शिखा ही केश रूप हैं। वे बल के पुत्र पृथिवी पर अपना तेज उत्पन्न करते हैं ॥ १ ॥ हे यज्ञयुक्त अग्ने! मैं तुम्हें प्रणाम करता हूँ। तुम शक्तिशाली तथा कर्मों को प्रकट करने वाले हो। तुम्हारे प्रति जो नमस्कार किया गया है, उसे स्वीकार करो। हे यज्ञ योग्य अग्निदेव! तुम मेधावी हो। विद्वानों के साथ आकर हमको शरण देने के निमित्त कुश पर विराजमान होओ ॥ २ ॥ हे अग्ने! अन्नों को प्रेरणा देने वाले उषा और रात्रि तुम्हें प्राप्त होते हैं। तुम वायुमार्ग से उनको प्राप्त होओ। ऋत्विगण उस प्राचीन अग्नि को हवि द्वारा भले प्रकार सींचते हैं। दम्पति के समान उषा और रात्रि बारंबार आते हुए हमारे घरों में वास करें ॥ ३ ॥ हे बलवान् अग्नि देव! मित्र, वरुणादि समस्त देवगण तुम्हारे प्रति स्तोत्र उच्चारण करते हैं, क्योंकि तुम बल के पुत्र तथा साक्षात् सूर्य हो। तुम अपनी पथ-प्रदर्शन करने वाली रश्मियों को विस्तृत कर आलोक में स्थित रहते हो ॥ ४ ॥ हे अग्ने! हम अपने हाथों से आज तुम्हें उत्तम हवि देंगे। तुम मेधावी हमारे नमस्कार से प्रसन्न हुए यज्ञ की कामना करते हो। तुम्हारे स्तोत्रों द्वारा देवताओं का पूजन करो ॥ ५ ॥ हे बलोत्पन्न अग्ने! तुम्हारा रक्षण-सामर्थ्य यजमान को प्राप्त होता है। तुम्हीं से वह अन्न प्राप्त करता है। तुम हमारे प्रिय स्तोत्रों से प्रसन्न हुए सहस्र संख्या वाला धन प्रदान करो ॥ ६ ॥ हे अग्ने! तुम समर्थ, सर्वज्ञ, और प्रकाशमान हो। हम मनुष्य तुम्हारे लिए जो हवि यज्ञ में देते हैं, उस हवि को तुम सुस्वादु बनाओ और सब यजमानों की रक्षा के लिये चैतन्य होओ ॥७॥ [१४]

## १५ सूक्त

(ऋषि—उत्कीलः कात्यः । देवता—अग्नि । छन्द—त्रिष्टुप्, पंक्ति)

वि पाजसा पृथुना शोशुचानो बाधस्व द्विषो रक्षसो अमीवाः ।
सुशर्मणो बृहतः शर्मणि स्यामग्नेरहं सुहवस्य प्रणीतौ ॥ १
त्वं नो अस्या उषसो व्युष्टौ त्वं सूर उदिते बोधि गोपाः ।
जन्मेव नित्यं तनयं जुषस्व स्तोमं मे अग्ने तन्वा सुजात ॥ २
त्वं नृचक्षा वृषभानु पूर्वीः कृष्णास्वग्ने अरुषो वि भाहि ।
वसो नेषि च पर्षि चात्यंहः कृधी नो राय उशिजो यविष्ठ ॥ ३
अषाळ्हो अग्ने वृषभो दिदीहि पुरो विश्वाः सौभगा सञ्जिगीवान् ।
यज्ञस्य नेता प्रथमस्य पायोर्जातवेदो बृहतः सुप्रणीते ॥ ४
अच्छिद्रा शर्म जरितः पुरूणि देवाँ अच्छा दीद्यानः सुमेधाः ।
रथो न सस्निरभि वक्षि वाजमग्ने त्वं रोदसी नः सुमेके ॥ ५
प्र पीपय वृषभ जिन्व वाजानग्ने त्वं रोदसी नः सुदोघे ।
देवेभिर्देव सुरुचा रुचानो मा नो मर्तस्य दुर्मतिः परि ष्ठात् ॥ ६
इळामग्ने पुरुदंसं सनिं गोः शश्वत्तमं हवमानाय साध ।
स्यान्नः सूनुस्तनयो विजावाग्ने सा ते सुमतिर्भूत्वस्मे ॥ ७ । १५

हे अग्ने ! विस्तृत तेज वाले तुम अत्यन्त प्रकाशित हो । तुम वैरियों और दुष्ट राक्षसों का नाश करो । तुम सर्वश्रेष्ठ, महान, सुख देने वाले और श्रेष्ठ आह्वान से युक्त हो । मैं तुम्हारे आश्रय को प्राप्त करने का इच्छुक हूँ ॥ १ ॥ हे अग्ने ! तुम उषा के प्रकट होने के पश्चात् सूर्योदय काल में हमारी रक्षा के लिए प्रज्वलित होओ । तुम स्वयं प्रकट होने वाले हो । पिता के पुत्र को प्राप्त करने के समान, तुम भी हमारी स्तुति को प्राप्त करो ॥ २ ॥ हे अग्निदेव ! तुम इच्छितवर्षी हो । मनुष्यों को देखने वाले हो । तुम अन्धकारयुक्त रात्रि में अधिक प्रकाशित होते हो । तुम्हारी लपटें बहुत बढ़ती हैं । तुम पितृरूप से हमको कर्मों का फल दो । हमारे पाप दूर करते हुए

धन की इच्छा वाले बनाओ ॥ ३ ॥ हे अग्ने ! तुम्हें शत्रु हरा नहीं सकते । तुम अभीष्टों की वर्षा करने वाले हो । तुम शत्रुओं के नगरों को धन सहित जीतकर प्रकाशित होते हो । तुम जन्म से ही मेधावी, महान् और शरण देने वाले हो । हमारे यज्ञ के सम्पादन करने वाले बनो ॥ ४ ॥ हे अग्ने ! तुम संसार को नित्य पुराना बनाते हो । तुम उत्तम बुद्धि वाले और प्रकाशमान हो । देवताओं के निमित्त तुम हमारे सब कर्मों को निर्दोष बनाओ । तुम रथ के समान यहाँ रुक कर देवताओं के लिए हमारी हवियाँ पहुँचाओ । आकाश और पृथिवी को हमारे यज्ञ से व्याप्त करो ॥५॥ हे अग्ने ! तुम अभीष्टों की वर्षा करने वाले हो । हमको बढ़ाओ । हमको अन्न दो । उत्तम प्रकाश द्वारा शोभायमान हुए तुम देवताओं के साथ मिल कर आकाश पृथिवी को अन्न दोहन के उपयुक्त करो । कुबुद्धि कभी भी हमारे निकट न आवे,॥ ६ ॥ हे अग्ने ! तुम अनेक कर्मों की कारणभूत धन देने वाली पृथिवी स्तुति करने वाले को दो । वंश को बढ़ाने वाला, सन्तानोत्पादन में समर्थ पुत्र हमको मिले । तुम्हारी यह कृपा हम पर होनी चाहिए ॥ ७ ॥ [ १५ ]

## १६ सूक्त

( ऋषि–उत्कलिः कात्यः । देवता–अग्निः । छन्द–अनुष्टुप्, पंक्ति )

अयमग्निः सुवीर्यस्येशे महः सौभगस्य ।
राय ईशे स्वपत्यस्य गोमत ईशे वृत्रहथानाम् ॥१
इमं नरो मरुतः सश्चता वृधं यस्मिन्रायः शेवृधासः ।
अभि ये सन्ति पृतनासु दूढ्यो विश्वाहा शत्रुमादभुः ॥ २
स त्वं नो राय. शिशीहि मीढवो अग्ने सुवीर्यस्य ।
तुविद्युम्न वर्षिष्ठस्य प्रजावतोऽनमीवस्य शुष्मिणः ॥ ३
चक्रिर्यो विश्वा भुवनाभि सासहिश्चक्रिर्देवेष्वा दुवः ।
आ देवेषु यतत आ सुवीर्य आ शंस उत नृणाम् ॥ ४
मा नो अग्नेऽमतये मावीरतायै रीरधः ।
मागोतायै सहसस्पुत्र मा निदेऽप द्वेषांस्या कृधि ॥ ५

शग्धि वाजस्य सुभग प्रजावतोऽग्ने बृहतो अध्वरे ।
सं राया भूयसा सृज मयोभुना तुविद्युम्न यशस्वता ॥ ६ । १६

हे अग्ने ! तुम महान् सामर्थ्य से युक्त, श्रेष्ठ सौभाग्य के अधिपति
गवादि धनों से सम्पन्न, सन्तानयुक्त ऐश्वर्यों के स्वामी तथा वृत्र-वध करने वाले
के नायक हो ॥ १ ॥ हे मरुद्गण ! तुम नायक रूप से सौभाग्य को बढ़ा
वाले अग्निदेव से युक्त होओ । यह अग्नि सुख बढ़ाने वाले धन से युक्त हैं
जिस संग्राम में सेनायें युद्ध करती हैं, उसमें मरुद्गण शत्रुओं को हराते हैं
ये शत्रुओं के संहारक हैं ॥ २ ॥ हे अग्निदेव ! तुम अत्यन्त धन वाले सब
अभीष्टों की वर्षा करने वाले हो । हमको संतान वाला, आरोग्यतादायक
शक्ति और सामर्थ्य से युक्त धन देकर वृद्धि प्रदान करो ॥ ३ ॥ वे अग्निदे
संसार के सभी कर्मों को पूर्ण करते हुए उस में व्याप्त हैं । वे सभी भार क
सहते हुए देवताओं को हवि पहुँचाते हैं । वे अग्नि स्तुति करने वालों
साक्षात् करते हैं । वे यज्ञानुष्ठान करने वालों की स्तुतियों के प्रति आते
तथा युद्ध-काल में रणक्षेत्र में पधारते हैं ॥ ४ ॥ हे बलोत्पन्न अग्निदेव ! तु
हमको शत्रुओं से पीड़ित न होने देना, हम वीरों से शून्य न हों । पशुओं
रहित एवं निन्दा के योग्य भी न हों । तुम हमसे रुष्ट न होओ ॥ ५ ॥
अग्ने ! तुम यज्ञ में प्रकट हुए सन्तानवान ऐश्वर्यों के स्वामी हो । हे यशस्वी
अग्निदेव, तुम अत्यन्त वैभववान हो । हमको सुख देने वाला तथा यश
बढ़ाने वाला धन प्रदान करो ॥ ६ ॥ [ १६ ]

## १७ सूक्त

(ऋषि—उत्कीलः कात्यः । देवता—अग्निः । छन्द—त्रिष्टुप्, पंक्ति)

समिध्यमानः प्रथमानु धर्मा समक्तुभिरज्यते विश्ववारः ।
शोचिष्केशो घृतनिर्णिक्पावकः सुयज्ञो अग्निर्यजथाय देवान् ॥ १
यथायजो होत्रमग्ने पृथिव्या यथा दिवो जातवेदश्चिकित्वान् ।
एवानेन हविषा यक्षि देवान्मनुष्वद्यज्ञं प्र तिरेममद्य ॥ २
त्रीण्यायूंषि तव जातवेदस्तिस्र आजानीरुषसस्ते अग्ने ।

...नामवो यक्षि विद्वानथा भव यजमानाय शं योः ॥ ३
...दीतिं सुदृशं गृणन्तो नमस्यामस्त्वेड्यं जातवेदः ।
...मरतिं हव्यवाहं देवा अकृण्वन्नमृतस्य नाभिम् ॥ ४
...ोता पूर्वो अग्ने यजीयान्द्विता च सत्ता स्वधया च शम्भुः ।
...ु धर्म प्र यजा चिकित्वोऽथा नो धा अध्वरं देववीतौ ॥ ५ ।१७

वे अग्निदेव धर्म को धारण करने वाले, ज्वाला रूप केश वाले, परम ... पवित्र और सत्कर्मों के कर्त्ता हैं। वे यज्ञ के आरम्भ काल में प्रज्ज्वलित ...र बढ़ते हुए देव-यज्ञ को घृतादि युक्त हवियों से सींचते हैं ॥ १ ॥ हे ...! तुम जन्म से ही मेधावी और सर्वज्ञ हो। तुमने जैसे पृथिवी और ...काश को हवियाँ दी थीं, वैसे ही हमारी हवियों को देते हुए देवताओं का ...जन करो। हमारे यज्ञ को मनु के यज्ञ के समान ही सम्पन्न करो ॥ २ ॥ ... जन्म से ही बुद्धिमान अग्निदेव! तुम्हारा अन्न आज्य, औषधि और सोम रूप से तीन रूपों वाला है। एकाह, अहीन और समगत रूप तीन उषा देवताएं तुम्हारी मातृ रूप हैं। हे मेधावी! तुम उनके सहित देवताओं को हवियाँ देते हो। तुम यजमान को सुख और कल्याण प्राप्त कराने में समर्थ होओ ॥ ३ ॥ हे अग्ने! तुम स्वयं दीप्तिमान, मेधावी, उत्तम दर्शन वाले, स्तुत्य हो। हम तुमको नमस्कार करते हैं। देवताओं ने तुम्हें मोह रहित और हवि पहुँचाने वाले दौत्य कर्म में नियुक्त किया है। तुम अमृत के नाभि रूप हो ॥ ४ ॥ हे अग्ने! जो यज्ञकर्त्ता होता मध्यम और उत्तम स्थानों पर स्वधा युक्त बैठे हुए सुखी, तुम उनके कर्त्तव्य को देखते हुए यज्ञ करो। फि... देवताओं को प्रसन्न करने के लिए हमारे इस यज्ञ को धारण करो ॥ ५॥ [१७

## १८ सूक्त

(ऋषि—कतो वैश्वामित्रः। देवता—अग्नि। छन्द—त्रिष्टुप् )

भवा नो अग्ने सुमना उपेतौ सखेव सख्ये पितरेव साधुः ।
पुरुद्रुहो हि क्षितयो जनानां प्रति प्रतीचीर्दहतादरातीः ॥ १
तपो ष्वग्ने अन्तराँ अमित्रान् तपा शंसमररुषः परस्य ।

तपो वसो चिकितानो अचित्तान्वि ते तिष्ठन्तामजरा अयासः ॥ २
इध्मेनाग्न इच्छमानो घृतेन जुहोमि हव्यं तरसे बलाय ।
यावदीशे ब्रह्मणा वन्दमान इमां धियं शतसेयाय देवीम् ॥ ३
उच्छोचिषा सहसस्पुत्र स्तुतो बृहद्वयः शशमानेषु धेहि ।
रेवदग्ने विश्वामित्रेषु शं योर्मर्मृज्मा ते तन्वं भूरि कृत्वः ॥ ४
कृधि रत्नं सुसनितर्धनानां स घेदग्ने भवसि यत्समिद्धः ।
स्तोतुर्दुरोणे सुभगस्य रेवत्सृप्रा करस्ना दधिषे वपूंषि ॥ ५ । १८

हे अग्ने ! मित्र अथवा माता-पिता के समान हितैषी बनो । हमसे प्रसन्न होओ । जो हम मनुष्यों के शत्रु, अन्य विरुद्ध आचरण करने वाले मनुष्य हैं उनको भस्म कर डालो ॥ १ ॥ हे अग्ने ! शत्रुओं के मार्ग में बाधक बनो । जो दुष्ट हवि नहीं देते उनके अभीष्ट व्यर्थ हों । तुम उत्तम निवासस्थान देने वाले, एवं सर्वज्ञाता हो, जिनका मन चलायमान हो उन मनुष्यों को दुःख दो । उनके लिए तुम्हारी जरा रहित किरणें बाधक बनें ॥१॥ हे अग्ने ! मैं अन की इच्छा से, तुम वेगवान और शक्तिशाली को समिधा और घृत युक्त हवि देता हूँ । मैं तुम्हारी स्तुति करके जब तक प्राणवान रहूँ, तब तक मुझे धन देते रहो । धन देने के लिए मेरी स्तुति को प्रकाशमान बनाओ ॥ ३ ॥ हे बलोत्पन्न अग्निदेव ! तुम अपने तेज से प्रदीप्त होओ । तुम विश्वामित्र के वंशजों द्वारा स्तुति किए जाकर उन्हें धन सम्पन्न बनाओ । अन्न देते हुए आरोग्यता और निर्भयता भी दो । तुम कर्म करने वाले हो, हम साधक बारंबार तुम्हारी साधना करेंगे ॥ ४ ॥ हे अग्निदेव ! तुम सब धनों के दाता हो, हमको धनों में जो श्रेष्ठ धन है, वह प्रदान करो । जब तुम समिधाओं से युक्त होओ, तभी हमको प्रवृद्ध धन दो । तुम अपनी प्रकाशमान बाहुओं को स्तुति करने वाले के घर की ओर धन दान के निमित्त फैलाओ ॥ ५ ॥                                                    [ १८ ]

## १९ सूक्त

(ऋषि—कुशिकपुत्रो गाथी । देवता—अग्नि । छन्द—त्रिष्टुप्, पंक्ति )

ग्निं होतारं प्र वृणे मियेधे गृत्सं कविं विश्वविदममूरम् ।
नो यक्षद्देवताता यजीयान्राये वाजाय वनते मघानि ॥ १
ते अग्ने हविष्मतीमियर्म्यच्छा सुद्युम्नां रातिनीं घृताचीम् ।
प्रदक्षिणिद्देवतातिमुराणः सं रातिभिर्वसुभिर्यज्ञमश्रेत् ॥ २
स तेजीयसा मनसा त्वोत उत शिक्ष स्वपत्यस्य शिक्षोः ।
अग्ने रायो नृतमस्य प्रभूतौ भूयाम ते सुष्टुतयश्च वस्वः ॥ ३
भूरीणि हि त्वे दधिरे अनीकाग्ने देवस्य यज्यवो जनासः ।
स आ वह देवतातिं यविष्ठ शर्धो यदद्य दिव्यं यजासि ॥
यत्त्वा होतारमनजन्मियेधे निषादयन्तो यजथाय देवाः ।
स त्वं नो अग्नेऽवितेह बोध्यधि श्रवांसि धेहि नस्तनूषु ॥ ५ । १९

हे अग्निदेव ! तुम देवताओं के स्तोता, सर्वज्ञ, प्रज्ञावान् हो । ह
इस यज्ञ में तुम्हें होता रूप से ग्रहण करते हैं । वे अग्नि यज्ञ-कर्मों में व
कर देवताओं का यजन करें । वे धन और अन्न देने की इच्छा करते
हमारी हवियाँ स्वीकार करें ॥ १ ॥ हे अग्ने ! मैं हवियुक्त, हवि दे
साधन, घृत से पूर्ण जुहू को तुम्हारे सम्मुख करता हूँ । वे देवताओं के स
करने वाले अग्निदेव हमको देने योग्य धन के सहित यज्ञ में भाग लें ।
हे अग्ने ! तुम्हारी रक्षा प्राप्त कर साधक का हृदय अत्यन्त बल प्राप्
है । उसे संतानयुक्त धन दो । तुम फल देने की इच्छा वाले पु
धन प्रदान करते हो । हम तुम्हारी महती रक्षा से निर्भय होते हु
स्तुति करेंगे और धन के स्वामी बनेंगे ॥ ३ ॥ हे अग्ने ! तुम
हो । यज्ञ करने वाले ने तुम्हें प्रदीप्त किया है । तुम यज्ञ में दि
साधना करने वाले हो, अतः देवताओं को आहूत करो ॥ ४ ॥
यज्ञ में विराजमान मेधावी ऋत्विग्गण तुम्हें होता कहते हुए

तुम हमारी रक्षा के निमित्त चैतन्य होओ । हमारे पुत्रों को बलवान करो ॥ २ ॥ [ ११ ]

## २० सूक्त

( ऋषि–कौशिको गाथी । देवता–विश्वेदेवाः । छन्द–त्रिष्टुप् )

अग्निमुषसमश्विना दधिक्रां व्युष्टिषु हवते वह्निरुक्थैः ।
सुज्योतिषो नः शृण्वन्तु देवाः सजोषसो अध्वरं वावशानाः ॥ १
अग्ने त्री ते वाजिना त्री षधस्था तिस्रस्ते जिह्वा ऋतजात पूर्वीः ।
तिस्र उ ते तन्वो देववातास्ताभिर्नः पाहि गिरो अप्रयुच्छन् ॥ २
अग्ने भूरीणि तव जातवेदो देव स्वधावोऽमृतस्य नाम ।
याश्च माया मायिनां विश्वमिन्व त्वे पूर्वीः सन्दधुः पृष्टबन्धो ॥ ३
अग्निर्नेता भग इव क्षितीनां दैवीनां देव ऋतुपा ऋतावा ।
स वृत्रहा सनयो विश्ववेदाः पर्षद्विश्वाति दुरिता गृणन्तम् ॥ ४
दधिक्रामग्निमुषसं च देवीं बृहस्पतिं सवितारं च देवम् ।
अश्विना मित्रावरुणा भगं च वसून्रुद्राँ आदित्याँ इह हुवे ॥ ५ । २०

ये हवि वाहक अग्निदेव उषाकाल में, अंधकार को दूर करते हुए उषा अश्विद्वय और दधिका नामक देवों को ऋचाओं से आहूत करते हैं । देवगण हमारे यज्ञ में आने की कामना करते हुए उन ऋचाओं को श्रवण करें ॥ १ ॥ हे अग्ने ! तुम्हारा तीन प्रकार का अन्न तथा तीन प्रकार का ही वास स्थान है । तुम यज्ञ का सम्पादन करने वाले हो । देवताओं को तृप्त करने वाली तीन जिह्वाओं से युक्त हो । तुम्हारे शरीर के तीन रूप हैं, जिनकी देवता कामना किया करते हैं । तुम आलस्य से रहित हुए अपने तीनों रूपों से हमारे स्तोत्र के रक्षक बनो ॥ २ ॥ हे अग्ने ! तुम प्रकट होते ही ज्ञानी, प्रकाशमान, अमर और अन्नयुक्त हो । देवताओं ने तुमको तेज प्रदान किया है । तुम विश्व को तृप्त करने वाले, अभीष्ट फल देने वाले हो । देवताओं ने तुमको जिन शक्तियों से युक्त किया है, वे शक्तियाँ सदा तुममें विद्यमान रहती हैं ॥ ३ ॥ ऋतुओं को प्रकट करने वाले आदित्य के समान विश्व के

सत्य कर्मों में प्रवृत्त, वृत्र-संहारक, पुरातन, सर्वज्ञाता और प्रकाशमान् अग्निदेव, स्तुति करने वाले को सब पापों से पार करें ॥ ४ ॥ दधिका, अग्नि, उषा, बृहस्पति, तेजस्वी सूर्य दोनों अश्विनी कुमार, भग, वसु, रुद्र और सभी आदित्यों का इस यज्ञानुष्ठान में आह्वान करता हूँ ॥ ५ ॥ [ २० ]

## २१ सूक्त

( ऋषि–कौशिको गाथी । देवता–अग्निः । छन्द–त्रिष्टुप्, अनुष्टुप् बृहती )

इमं नो यज्ञममृतेषु धेहीमा हव्या जातवेदो जुषस्व ।
स्तोकानामग्ने मेदसो घृतस्य होतः प्राशान प्रथमो निषद्य ॥ १
घृतवन्तः पावक ते स्तोकाः श्चोतन्ति मेदसः ।
स्वधर्मन्देववीतये श्रेष्ठं नो धेहि वार्यम् ॥ २
तुभ्यं स्तोका घृतश्चुतोऽग्ने विप्राय सन्त्य ।
ऋषिः श्रेष्ठः समिध्यसे यज्ञस्य प्राविता भव ॥ ३
तुभ्यं श्चोतन्त्यध्रिगो शचीवः स्तोकासो अग्ने मेदसो घृतस्य ।
कविशस्तो बृहता भानुनागा हव्या जुषस्व मेधिर ॥ ४
ओजिष्ठं ते मध्यतो मेद उद्भृतं प्र ते वयं ददामहे ।
श्चोतन्ति ते वसो स्तोका अधि त्वचि प्रति तान्देवशो विहि ॥ ५ ॥ २१

हे अग्ने ! हमारे इस यज्ञ को देवों के प्रति पहुँचाओ । हमारी हवियों का भक्षण करो । तुम होता रूप हो । तुम हमारे यज्ञ में बैठ कर प्राणवान घृत का भक्षण करो ॥ १ ॥ हे अग्ने ! तुम पवित्र हो । इस यज्ञ में तुम्हारे तथा देवताओं के पान के निमित्त घृत की बूँदें टपक रही हैं । तुम हमको वरण करने योग्य उत्तम धन प्रदान करो ॥ २ ॥ हे अग्ने ! तुम मेधावी और यजन योग्य हो । घृत की टपकती हुई सभी बूँदें तुम्हारे लिए हैं । तुम ऋषियों में श्रेष्ठ हो । तुम स्वयं प्रदीप्त होते हो । हमारे यज्ञ की रक्षा करो ॥ ३ ॥ हे अग्निदेव ! तुम सदा गतिमान रहने वाले सर्वशक्ति सम्पन्न हो । स्नेह रूप हवि की बूँदें तुमको सींचती हैं । मेधावीजन तुम्हारा स्तवन करते हैं । तुम महान् तेजस्वी एवं प्रज्ञावान हो । हमारी हवियों को ग्रहण करो ॥ ४ ॥ हे

अग्ने ! हम अत्यन्त सार रूप स्नेह तुम्हें प्रदान करेंगे । हे निवासदाता अग्नि-देव, हवि को जो बूँदें तुम्हारे लिए गिरती हैं, उनमें से बाँट कर देवताओं को पहुँचाओ ॥ ४ ॥                                                    [ २१ ]

## २२ सूक्त

(ऋषि-कौशिको गाथी । देवता-पुरीष्या अग्नयः । छन्द-त्रिष्टुप् पंक्ति, अनुष्टुप्)

अयं सो अग्निर्यस्मिन्त्सोममिन्द्रः सुतं दधे जठरे वावशानः ।
सहस्रिणं वाजमत्यं न सप्तिं ससवान्त्सन्त्स्तूयसे जातवेदः ॥ १
अग्ने यत्ते दिवि वर्चः पृथिव्यां यदोषधीष्वप्स्वा यजत्र ।
येनान्तरिक्षमुर्वाततन्थ त्वेषः स भानुरर्णवो नृचक्षाः ॥ २
अग्ने दिवो अर्णमच्छा जिगास्यच्छा देवाँ ऊचिषे धिष्ण्या ये ।
या रोचने परस्तात्सूर्यस्य याश्चावस्तादुपतिष्ठन्त आपः ॥ ३
पुरीष्यासो अग्नयः प्रावणेभिः सजोषसः ।
जुषन्तां यज्ञमद्रुहोऽनमीवा इषो महीः ॥ ४
इळामग्ने पुरुदंसं सनिं गोः शश्वत्तमं हवमानाय साध ।
स्यान्नः सूनुस्तनयो विजावाग्ने सा ते सुमतिर्भूत्वस्मे ॥ ५ ॥ । २२

सोम की कामना करने वाले इन्द्र ने निचोड़े हुए सोम को जिस अग्नि रूप उदर में रखा था, वह यह अग्नि ही हैं । हे अग्निदेव ! तुम सर्वज्ञ हो । तुम उस अश्व के समान वेगवती हवि का सेवन करो । विश्व के सब प्राणी तुम्हारा स्तवन करते हैं ॥ १ ॥ हे अग्ने ! तुम यजन योग्य हो । तुम्हारा तेज आकाश, पृथिवी, औषधि और जल में व्याप्त है तथा तुम्हारे जिस तेज के द्वारा अन्तरिक्ष भी व्याप्त हुआ है, वह तेज समुद्र के समान गंभीर, सूर्य के समान प्रकाशित एवं मनुष्यों के लिए अद्भुत है ॥ २ ॥ हे अग्ने ! तुम आकाशीय जल के समान प्रवाहमान हो । प्राण-भूत देवगण को संगठित करने वाले हो । सूर्य के ऊपर के लोक में अथवा अन्तरिक्ष में जो जल है, उसे प्रेरित करने वाले हो ॥ ३ ॥ हे अग्ने ! पुरु देश में हवियारों की संगति... को प्राप्त होओ । हम ऐसा अन्न हमें दो जिससे घर

शत्रुओं को दवाने वाले बनें तथा निरोग रह सकें ॥ ४ ॥ हे अग्ने ! स्तुति करने वाले को कर्मों की प्रेरक और गवादि धन से युक्त भूमि तुम देते हो। हमारे वंश को बढ़ाने वाला, सन्तानोत्पादन में समर्थ पुत्र हमको दो। यह अनुग्रह हमारे प्रति होना चाहिये ॥ ५ ॥ [ २२ ]

## २३ सूक्त

( ऋषि-देवश्रवा देववातश्च भारतौ। देवता—अग्निः। छन्द-त्रिष्टुप् )

निर्मथितः सुधित आ सधस्थे युवा कविरध्वरस्य प्रणेता।
जूर्यत्स्वग्निरजरो वनेष्वत्रा दधे अमृतं जातवेदाः ॥ १
अमन्थिष्टां भारता रेवदग्निं देवश्रवा देववातः सुदक्षम्।
अग्ने वि पश्य बृहताभि रायेषां नो नेता भवतादनु द्यून् ॥ २
दश क्षिपः पूर्व्यं सीमजीजनन्त्सुजातं मातृषु प्रियम्।
अग्निं स्तुहि दैववातं देवश्रवो यो जनानामसद्वशी ॥ ३
नि त्वा दधे वर आ पृथिव्या इळायास्पदे सुदिनत्वे अह्नाम्।
दृषद्वत्यां मानुष आपयायां सरस्वत्यां रेवदग्ने दिदीहि ॥ ४
इळामग्ने पुरुदंसं सनिं गोः शश्वत्तमं हवमानाय साध।
स्यान्नः सूनुस्तनयो विजावाग्ने सा ते सुमतिर्भूत्वस्मे ॥ ५। २३

घर्षण से उत्पन्न, यजमान के गृह में स्थापित, सर्वज्ञाता, यज्ञ कर्म के सम्पन्न कर्त्ता, स्वयं प्रज्ञावान्, घोर वन का विनाश करने वाले अग्निदेव जरा रहित हैं। वे इस यज्ञ में अमृत धारण करने वाले हैं ॥ १ ॥ भरत के पुत्रों ने इन धन-सम्पन्न अग्निदेव को अरणि-मंथन द्वारा प्रकट किया। हे अग्ने ! बहुत से धन सहित तुम हमारी ओर देखो और हमको नित्यप्रति अन्न प्राप्त कराओ ॥ २ ॥ यह प्राचीन, रमणीय अग्निदेव दसों अंगुलियों द्वारा उत्पन्न होते हैं। हे देवश्रवा ! अरणि से उत्पन्न दिव्य वायु से प्रकट हुए अग्निदेव का स्तवन करो। वे अग्नि स्तुति करने वालों के ही वशीभूत होते हैं ॥ ३ ॥ हे अग्ने ! श्रेष्ठ दिन की प्राप्ति के निमित्त हम इस पृथिवी के पवित्र स्थान में तुम्हें प्रतिष्ठित करते हैं। तुम दृषद्वती, आपया और सरस्वती इन तीनों

नदियों के निकट वास करने वालों के घरों में धन सहित प्रदीप्त होओ ॥ ४ ॥
हे अग्ने ! तुम स्तुति करने वाले को कर्मयुक्त तथा गवादि युक्त पृथिवी दो।
हमारे वंश को बढ़ाने वाला, सन्तानोत्पादन में समर्थ पुत्र हमको दो। यह
अनुग्रह हम पर अवश्य करो ॥ ५ ॥ [ २१ ]

## २४ सूक्त

( ऋषि—विश्वामित्रः । देवता—अग्निः । छन्द—अनुष्टुप, गायत्री )

अग्ने सहस्व पृतना अभिमातीरपास्य ।

दुष्टरस्तरन्नरातीर्वर्चो धा यज्ञवाहसे ॥ १

अग्न इळा समिध्यसे वीतिहोत्रो अमर्त्यः । जुषस्व सू नो अध्वरम् ॥ २

अग्ने द्युम्नेन जागृवे सहसः सूनवाहुत । एदं बर्हिः सदो मम ॥ ३

अग्ने विश्वेभिरग्निभिर्देवेभिर्महया गिरः । यज्ञेषु य उ चायवः ॥ ४

अग्ने दा दाशुषे रयिं वीरवन्तं परीणसम् ।

शिशीहि नः सूनुमतः ॥ ५ । २४

हे अग्निदेव ! तुम शत्रु-सेना को हराओ । विघ्न करने वालों को भगा दो। तुम्हें कोई पराजित नहीं कर सकता। तुम शत्रुओं को हरा कर अपने यजमान को अन्न प्रदान करो ॥ १ ॥ हे अग्ने ! तुम यज्ञ में प्रीति रखते हो। तुम मरण-रहित हो। तुम उत्तर वेदी पर प्रज्वलित होते हो। तुम हमारे यज्ञ को भले प्रकार से सम्पादन करो ॥ २ ॥ हे अग्ने ! तुम अपने तेज से चैतन्य होते हो। तुम बल के पुत्र का मैं आह्वान करता हूँ। मेरे कुश पर विराजमान होओ ॥ ३ ॥ हे अग्ने ! तुम अपनी पूजा करने वालों के यज्ञ में सभी प्रदीप्त अग्नियों के सहित स्तुतियों की मर्यादा को सुरक्षित करो ॥ ४ ॥ हे अग्ने ! तुम हवि देने वाले को पौरुषयुक्त धन प्रदान करो। हम सन्तान युक्त हैं। हमारी वृद्धि करो ॥ ५ ॥ [ २२ ]

## २५ सूक्त

( ऋषि–विश्वामित्रः । देवता–अग्निः इन्द्राग्नी ! छन्द–अनुष्टुप्, त्रिष्टुप् )

अग्ने दिवः सूनुरसि प्रचेतास्तना पृथिव्या उत विश्ववेदाः ।

ऋधग्देवाँ इह यजा चिकित्वः ॥ १

अग्निः सनोति वीर्याणि विद्वान्त्सनोति वाजममृताय भूषन् ।

स नो देवाँ एह वहा पुरुक्षो ॥ २

अग्निर्द्यावापृथिवी विश्वजन्ये आ भाति देवी अमृते अमूरः ।

क्षयन्वाजैः पुरुश्चन्द्रो नमोभिः ॥ ३

अग्न इन्द्रश्च दाशुषो दुरोणे सुतावतो यज्ञमिहोप यातम् ।

अमर्धन्ता सोमपेयाय देवा ॥ ४

अग्ने अपां समिध्यसे दुरोणे नित्यः सूनो सहसो जातवेदः ।

सधस्थानि महयमान ऊती ॥ ५ । २५

हे अग्ने ! तुम अद्भुत, सर्वज्ञाता, आकाश-पृथिवी के पुत्र तथा चैतन्यता युक्त हो । तुम इस देव-यज्ञ में पृथक् पृथक् यजन कर्म करो ॥ १ ॥ अग्नि मेधावी हैं, सामर्थ्यदाता हैं और स्वयं सुसज्जित होकर देवताओं को हवि पहुँचाते हैं । उनका अन्न विविध प्रकार का है । हे अग्ने ! देवगण को हमारे इस यज्ञ में ले आओ ॥ २ ॥ सर्वज्ञानी, संसार के स्वामी, प्रदीप्तिवान् शक्ति और अन्न से सम्पन्न अग्निदेव, विश्व-माता तेजस्विनी मरण-रहित आकाश-पृथिवी को प्रकाशमान बनाते हैं ॥ ३ ॥ हे अग्ने ! तुम इन्द्र सहित यज्ञ की रक्षा करते हुए सोम छान कर अर्पण करने वाले के इस घर में सोम पीने के निमित्त पधारो ॥ ४ ॥ हे बलोत्पन्न अग्निदेव ! तुम सर्वज्ञानी और नित्य हो । तुम अपने आश्रय में प्राणियों को सुशोभित करते हुए जल के आश्रम स्थान अन्तरिक्ष में प्रतिष्ठित होते हो ॥ ५ ॥ [ २५ ]

## २६ सूक्त

( ऋषि—विश्वामित्रः आत्मा । देवता—वैश्वानरः मरुत आदि।
छन्द—जगती, त्रिष्टुप् )

वैश्वानरं मनसाग्नि निचाय्या हविष्मन्तो अनुषत्यं स्वर्विदम् ।
सुदानुं देवं रथिरं वसूयवो गीर्भी रण्वं कुशिकासो हवामहे ॥ १
तं शुभ्रमग्निमवसे हवामहे वैश्वानरं मातरिश्वानमुक्थ्यम् ।
बृहस्पतिं मनुषो देवतातये विप्रं श्रोतारमतिथिं रघुष्यदम् ॥ २
अश्वो न क्रन्दञ्जनिभिः समिध्यते वैश्वानरः कुशिकेभिर्युगेयुगे ।
स नो अग्निः सुवीर्यं स्वश्व्यं दधातु रत्नममृतेषु जागृविः ॥ ३
प्र यन्तु वाजास्तविषीभिरग्नयः शुभे सम्मिश्लाः पृषतीरयुक्षत ।
बृहदुक्षो मरुतो विश्ववेदसः प्र वेपयन्ति पर्वतां अदाभ्याः ॥ ४
अग्निश्रियो मरुतो विश्वकृष्टय आ त्वेषमुग्रमव ईमहे वयम् ।
ते स्वानिनो रुद्रिया वर्षनिर्णिजः सिंहा न हेषक्रतवः सुदानवः ॥ ५।२६

हम कौशिक जन धन की इच्छा से हवि एकत्रित करते हुए वैश्वानर अग्नि का आह्वान करते हैं। वे सत्यपथगामी स्वर्ग के सम्बन्ध में जानने वाले हैं। यज्ञ का फल देने वाले हैं। वे अपने रथ से यज्ञ-स्थान को प्राप्त होते हैं ॥ १ ॥ उन उज्ज्वल वर्ण वाले वैश्वानर, विद्युत रूप, यज्ञ के स्वामी, प्रज्ञावान्, अतिथि, शीघ्र कार्यकारी अग्निदेव को यजमान के यज्ञ में आश्रय प्राप्त करने के निमित्त आहूत करते हैं ॥ २ ॥ उच्च शब्द करने वाले अश्व का बच्चा जैसे अपनी माता के आश्रय में वृद्धि प्राप्त करता है, वैसे ही कौशिकों के द्वारा वैश्वानर अग्नि की वृद्धि की जाती है। हे अग्ने! तुम देवताओं में चैतन्य हो। हमको श्रेष्ठ अश्व, पौरुष और महान् धन दो ॥ ३ ॥ अग्नि रूप अश्व, बलवान् मरुद्गण से संयुक्त हुए पृषती वाहनों को मिलावें। सर्वज्ञाता, किसी के द्वारा भी हिंसित न होने वाले मरुद्गण जल राशि युक्त तथा पर्वत के समान मेघ को कम्पायमान करते हैं ॥ ४ ॥ अग्नि के आश्रित मरुत् संसार को आकर्षित करते हैं। हम उन्हीं मरुतों के उत्कृष्ट आश्रय की याचना

हैं। वे वर्षा रूप वाले, सिंह के समान गर्जनशील मरुद्गण जल दाता के रूप में प्रसिद्ध हैं ॥ ५ ॥ [ २६ ]

व्रातंव्रातं गणंगणं सुशस्तिभिरग्नेर्भामं मरुतामोज ईमहे ।
पृषदश्वासो अनवभ्रराधसो गन्तारो यज्ञं विदथेषु धीराः ॥ ६
अग्निरस्मि जन्मना जातवेदा घृतं मे चक्षुरमृतं म आसन् ।
अर्कस्त्रिधातू रजसो विमानोऽजस्रो घर्मो हविरस्मि नाम ॥ ७
त्रिभिः पवित्रैरपुपोद्ध्य कं हृदा मतिं ज्योतिरनु प्रजानन् ।
वर्षिष्ठं रत्नमकृत स्वधाभिरादिद् द्यावापृथिवी पर्यपश्यत् ॥ ८
शतधारमुत्समक्षीयमाणं विपश्चितं पितरं वक्त्वानाम् ।
मेळि मदन्तं पित्रोरुपस्थे तं रोदसी पिपृतं सत्यवाचम् ॥ ९ । २७

बहुत से स्तोत्रों द्वारा हम अग्नि के तेज और मरुद्गण के बल की कामना करते हैं। वे विन्दु चिन्ह वाले अश्व युक्त मरुद्गण, नष्ट न होने वाले धन के सहित हवि के निमित्त यज्ञ को प्राप्त होते हैं ॥ ६ ॥ मैं अग्नि जन्म से ही मेधावी हूँ। अपने रूप को स्वयं प्रकट करता हूँ। प्रकाश मेरा नेत्र है। मेरी जिह्वा में अमृत है। मैं त्रिविध प्राणयुक्त एवं अंतरिक्ष का मापक हूँ। मेरे ताप का कभी क्षय नहीं होता। मैं ही साक्षात् हवि हूँ ॥ ७ ॥ सुन्दर ज्योति को हृदय से जानने वाले अग्निदेव ने अग्नि, वायु और सूर्य रूप धारण कर अपने को समर्थ बनाया। अग्नि ने इन रूपों से प्रकट होकर आकाश-पृथिवी के दर्शन किये थे ॥ ८ ॥ हे आकाश-पृथिवी ! सौ धार वाले मेघ की तरह अक्षुण्ण प्रवाह युक्त मेधावी, पालनकर्त्ता, वाक्यों को मिलाकर बताने वाले माता-पिता की गोद में प्रसन्न सत्य स्वरूप अग्नि को पूर्ण करो ॥९॥ [ २७ ]

## २७ सूक्त

( ऋषि—विश्वामित्रः । देवता—ऋतवोऽग्निर्वा अग्नि । छन्द—गायत्री )

प्र वो वाजा अभिद्यवो हविष्मन्तो घृताच्या । देवाञ्जिगाति सुम्नयुः ॥१
ईळे अग्निं विपश्चितं गिरा यज्ञस्य साधनम् ।
श्रुष्टीवानं धितावानम् ॥ २

अग्ने शकेम ते वयं यमं देवस्य वाजिनः । अति द्वेषांसि तरेम ॥ ३
समिध्यमानो अध्वरेग्निः पावक ईड्यः । शोचिष्केशस्तमीमहे ॥ ४
पृथुपाजा अमर्त्यो घृतनिर्णिकस्वाहुतः । अग्निर्यज्ञस्य हव्यवाट् ॥ ५ । २

हे ऋत्विजो ! स्त्रुक युक्त हवि वाले देवता, मास, अर्द्धमास आदि यजमान के निमित्त सुखी करने के इच्छुक हैं। वह यजमान देवताओं की कृपा प्राप्त करता है ॥ १ ॥ यज्ञ सम्पन्नकर्त्ता, प्रज्ञावान्, ऐश्वर्यवान्, वेगशाली अग्निदेव को मैं स्तोत्रों सहित पूजता हूँ ॥ २ ॥ हे अग्ने ! तुम प्रकाशमान् हो। हव्य तैयार कर हम तुम्हारी सेवा करेंगे और पाप से बच सकेंगे ॥ ३ ॥ यज्ञ-काल में प्रकट होने वाले, ज्वालायुक्त केश वाले, पवित्रकर्त्ता पूज्य अग्निदेव के समीप उपस्थित होकर इच्छित फल माँगते हैं ॥ ४ ॥ उत्पन्न तेज से युक्त, अमर, घृत के शुद्ध करने वाले और समान रूप से पूजा किए गए अग्नि-देव यज्ञ के हवि को वहन करें ॥ ५ ॥                                                          [ २८ ]

तं सबाधो यतस्त्रुच इत्था धिया यज्ञवन्तः । आ चक्रुरग्निमूतये ॥ ६
होता देवो अमर्त्यः पुरस्तादेति मायया । विदथानि प्रचोदयन् ॥ ७
वाजी वाजेषु धीयतेऽध्वरेषु प्र णीयते । विप्रो यज्ञस्य साधनः ॥ ८
धिया चक्रे वरेण्यो भूतानां गर्भमा दधे । दक्षस्य पितरं तना ॥९
नि त्वा दधे वरेण्यं दक्षस्येळा सहस्कृत ।
                                        अग्ने सुदीतिमुशिजम् ॥ १० । २९

यज्ञ में उपस्थित विघ्नों को नष्ट करने वाले, हवियुक्त ऋत्विजों ने स्त्रुक को उठा कर आश्रय के निमित्त स्तोत्रों द्वारा अग्निदेव की पूजा करते हुए बढ़ाया ॥ ६ ॥ यज्ञ-सम्पादक, मरण-रहित, प्रकाशयुक्त अग्निदेव यज्ञानुष्ठान में सब को प्रेरणा देते हुए, महयोग पूर्वक यज्ञ में अग्रणि बनते हैं ॥७॥ अग्नि शक्तिशाली हैं। वे युद्ध में सब से आगे स्थान ग्रहण करते हैं। यज्ञ के समय अपने स्थान पर प्रतिष्ठित होते हैं। वे यज्ञ-कार्यों के सम्पादनकर्त्ता और प्रज्ञावान् हैं ॥ ८ ॥ कर्मों के द्वारा वरण करने योग्य, भूतों के कारण रूप, पिता तुल्य अग्निदेव को दक्ष-पुत्री (पृथिवी) धारण [illegible] ॥

हे बलोत्पन्न अग्निदेव ! तुम श्रेष्ठ प्रकाश वाले, हवियों की कामना वाले और वरण करने योग्य हो। तुम्हें दक्ष-पुत्री इला धारण करती है ॥१०॥ [२९]

अग्निं यन्तुरमप्तुरमृतस्य योगे वनुषः। विप्रा वाजैः समिन्धते। ११
ऊर्जो नपातमध्वरे दीदिवांसमुप द्यवि। अग्निमीळे कविक्रतुम् ॥ १२
ईळेन्यो नमस्यस्तिरस्तमांसि दर्शतः। समग्निरिध्यते वृषा ॥ १३
वृषो अग्निः समिध्यतेऽश्वो न देववाहनः। तं हविष्मन्त ईळते ॥ १४
वृषणं त्वा वयं वृषन्वृषणः समिधीमहि।
अग्ने दीद्यतं बृहत् ॥ १५। ३०

विश्व के नियामक और जल को प्रेरित करने वाले अग्नि को यज्ञ कार्य सम्पन्न करने के निमित्त ज्ञानी जन हवि द्वारा भले प्रकार प्रदीप्त करते हैं ॥ ११ ॥ मनुष्यों को यज्ञ से विहीन न होने देने वाले, अन्तरिक्ष के निकट प्रकाशमान अग्निदेव का मैं स्तवन करता हूँ ॥ १२ ॥ वे अग्नि नमस्कार करने योग्य, पूज्य, दर्शनीय तथा कामनाओं की वर्षा करने वाले हैं। प्रज्ज्वलित होते ही अंधेरे को नष्ट करते हैं ॥ १३ ॥ घोड़े के समान हवि वहन करने वाले, कामनाओं के वर्षक अग्निदेव प्रज्ज्वलित होते हैं। मैं उन अग्नि का पूजन करता हूँ ॥ १४ ॥ हे अग्ने ! तुम कामनाओं की वर्षा करने वाले हो। हम घृतादि सींचते हैं, तुम जल सींचते हो। हम तुम्हें प्रदीप्त करते हैं। तुम प्रकाशमान और महान् हो ॥ १५ ॥ [ ३० ]

## २८ सूक्त

( ऋषि-विश्वामित्रः। देवता—अग्निः। छन्द—गायत्री, त्रिष्टुप्, उष्णिक् जगती )

अग्ने जुषस्व नो हविः पुरोळाशं जातवेदः। प्रातःसावे धियावसो ॥१
पुरोळा अग्ने पचतस्तुभ्यं वा घा परिष्कृतः। तं जुषस्व यविष्ठ्य ॥ २
अग्ने वीहि पुरोळाशमाहुतं तिरोअह्न्यम्।
सहसः सूनुरस्यध्वरे हितः ॥ ३

माध्यन्दिने सवने जातवेदः पुरोळाशमिह कवे जुषस्व ।
अग्ने यह्वस्य तव भागधेयं न प्र मिनन्ति विदथेषु धीराः ॥ ४
अग्ने तृतीये सवने हि कानिषः पुरोळाशं सहसः सूनवाहुतम् ।
अथा देवेष्वध्वरं विपन्यया धा रत्नवन्तममृतेषु जागृविम् ॥ ५
अग्ने वृधान आहुतिं पुरोळाशं जातवेदः ।
जुषस्व तिरोअह्न्यम् ॥ ६ । ३१

हे अग्ने ! तुम जन्म से ही दीप्तियुक्त हो । तुम्हारे स्तोत्र से धन
मिलता है । तुम हमारे पुरोडाश और हव्य का प्रातः सवन में सेवन
करो ॥ १ ॥ हे अग्ने ! तुम अत्यन्त युवा हो । तुम्हारे निमित्त ही पुरोडाश
...स्तव किया और सिद्ध किया गया है । उसका सेवन करो ॥ २ ॥ हे अग्ने !
...त्तम प्रकार से दिन के अन्त में दिए गए पुरोडाश का सेवन करो । तुम बल
...पुत्र हो । यज्ञ कार्य में लगो ॥ ३ ॥ हे अग्ने ! तुम विज्ञानी हो । मध्य
...न में पुरोडाश ग्रहण करो । अध्वर्युगण तुम्हारे यज्ञ भाग को नष्ट नहीं
...ते ॥ ४ ॥ हे बलोत्पन्न अग्निदेव ! तुम तीसरे सवन में दिए जाने वाले
...डाश की कामना करो । फिर इस ऐश्वर्यवान्, अमर, चैतन्य सोम को
...ण के निकट स्तुतिपूर्वक प्रतिष्ठित करो ॥ ५ ॥ हे विज्ञानी अग्निदेव !
...रोडाश रूप आहुति को दिवस के अन्त में ग्रहण करो ॥ ६ ॥ [३१]

## २९ सूक्त

( ऋषि-विश्वामित्रः । देवता-अग्निः । छन्द-अनुष्टुप्, पंक्ति,
त्रिष्टुप्, जगती )

...धिमन्थनमस्ति प्रजननं कृतम् ।
एतां विश्पत्नीमा भराग्निं मन्थाम पूर्वथा ॥ १
...हितो जातवेदा गर्भ इव सुधितो गर्भिणीषु ।
दिवेदिवे ईड्यो जागृवद्भिर्हविष्मद्भिर्मनुष्येभिरग्निः ॥ २

ामव भरा चिकित्वान्त्सद्यः प्रवीता वृषणं जजान ।
ुपो रुशदस्य पाज इळायास्पुत्रो वयुनेऽजनिष्ट ॥ ३
ास्त्वा पदे वयं नाभा पृथिव्या अधि ।
ेदो नि धीमह्यग्ने हव्याय वोळ्हवे ॥ ४
ता नरः कविमद्वयन्तं प्रचेतसममृतं सुप्रतीकम् ।
ास्य केतुं प्रथमं पुरस्तादग्निं नरो जनयता सुशेवम् ॥ ५ । ३२

अरणि संसार की रक्षा में समर्थ है, उसे लाओ। इसी के मं ारा अग्नि की उत्पत्ति होती है। पूर्वकाल के समान हम अग्नि को म- द्वारा प्रकट करेंगे ॥ १ ॥ अरणियों में अग्निदेव गर्भवती स्त्री के गर्भ के समान स्थापित हैं। वे अपने कर्म में सदा तत्पर रहते हैं। उन हवि युक्त अग्नि को मनुष्य नित्य-प्रति पूजते हैं ॥ २ ॥ हे ज्ञानवान् अध्वर्युओ! ऊर्ध्व मुख वाली अरणि पर नीचे मुख वाली अरणि रखो। तत्काल गर्भ वाली अरणि ने कामनाओं की वर्षा करने वाले अग्नि को प्रकट किया। उस अग्नि में दाहक गुण था। उत्तम प्रकाश वाले इला-पुत्र अग्नि अरणि द्वारा उत्पन्न हुए ॥ ३ ॥ हे विज्ञानी अग्निदेव! हम तुम्हें पृथिवी की नाभि रूप उत्तर वेदी में हवि-वहन करने के निमित्त प्रतिष्ठित करते हैं ॥ ४ ॥ हे अध्वर्युओ! श्रेष्ठ ज्ञानी, अविनाशी, कवि, प्रदीप्तियुक्त देह वाले अग्नि को अरणि मंथ से प्रकट करो। तुम यज्ञ कर्म में मनुष्य का नेतृत्व करने वाले हो। जो अ यज्ञ-सूचक, सुख देने वाले, प्रथम पूज्य हैं, उन्हें प्रारंभ में ही प्र करो ॥ ५ ॥ [ ३

यदी मन्थन्ति बाहुभिर्वि रोचतेऽश्वो न वाज्यरुषो वनेष्वा ।
चित्रो न यामन्नश्विनोरनिवृतः परि वृणक्त्यश्मनस्तृणा दहन् ॥
जातो अग्नी रोचते चेकितानो वाजी विप्रः कविशस्तः सुदानुः ।
यं देवास ईड्यं विश्वविदं हव्यवाहमदधुरध्वरेषु ॥ ७
सीद होतः स्व उ लोके चिकित्वान्सादया यज्ञं सुकृतस्य योन
देवावीर्देवान्हविषा यजास्यग्ने बृहद्यजमाने वयो धाः ॥ ८

दश स्वसारो अग्र ुवः समीचीः पुमांसं जातमभि सं रभन्ते ॥ १३
प्र सप्तहोता सनकादरोचत मातुरुपस्थे यदशोचदूधनि ।
न नि मिषति सुरणो दिवेदिवे यदसुरस्य जठरादजायत ॥ १४
अमित्रायुधो मरुतामिव प्रयाः प्रथमजा ब्रह्मणो विश्वमिद्विदुः ।
द्युम्नवद्ब्रह्म कुशिकास एरिर एकएको दमे अग्निं समीधिरे ॥ १५
यदद्य त्वा प्रयति यज्ञे अस्मिन्होतश्चिकित्वोऽवृणीमहीह ।
ध्रुवमया ध्रुवमुताशमिष्ठाः प्रजानन्विद्वाँ उप याहि सोमम् ॥ १६।३४

जिस अग्नि का व्यापक रूप कभी नष्ट नहीं होता, उसे तनूनपात् कहते हैं। जब वह साक्षात् होते हैं तब आसुर और नराशंस कहलाते हैं और जब अन्तरिक्ष में अपने तेज को फैलाते हैं, तब मातरिश्वा होते हैं। जब वह प्रकट होते हैं, तब वायु के समान होते हैं ॥ ११ ॥ हे अग्ने ! तुम ज्ञानी तथा मंथन से उत्पन्न हो। तुम श्रेष्ठ स्थान में प्रतिष्ठित हो। हमारे यज्ञ को निर्विघ्न पूर्ण करो। हम, देवताओं की कामना करने वालों के निमित्त देवताओं का पूजन करो ॥ १२ ॥ मरणधर्मा ऋत्विजों ने अक्षय, अविनाशी, दृढ़ दाँतों वाले और पाप से उद्धार करने वाले अग्नि को प्रकट किया। सन्तान के समान उत्पन्न हुए उस अग्नि के प्रति, भगिनीरूपिणी दसों अँगुलियाँ हर्ष-सूचक ध्वनि करती हैं ॥ १३ ॥ अग्नि प्राचीन हैं। सप्त होताओं द्वारा किये जाने वाले यज्ञ में अत्यन्त सुशोभित होते हैं। जब वे वेदी में क्रीड़ा करते हैं तब अत्यन्त कांतियुक्त लगते हैं। वे सदा चैतन्य रहते हैं। वे असुर के मध्य से उत्पन्न हुए हैं ॥ १४ ॥ शत्रुओं से मरुद्गण के समान युद्ध करने वाले, ब्रह्मा द्वारा प्रथम उत्पन्न कौशिक ऋषियों ने सम्पूर्ण विश्व को जाना। वे अपने गृह में अग्नि को प्रदीप्त करते और उनके प्रति हवि देते हुए स्तुतियाँ करते हैं ॥ १५ ॥ यज्ञ-कार्य सम्पन्न करने वाले, मेधावी, सर्वज्ञाता अग्नि को हम इस यज्ञ में स्थापित करते हैं। हे अग्ने ! इस यज्ञ में देवताओं को हवि दो। उनकी नित्य प्रति स्तुति करो। सोम को सिद्ध हुआ जान कर उसको प्राप्त होओ ॥ १६ ॥ [ ३४ ]

## ३० सूक्त ( तृतीय अनुवाक )

( ऋषि—विश्वामित्रः । देवता—इन्द्रः । छन्द—त्रिष्टुप्, पंक्ति )

इच्छन्ति त्वा सोम्यासः सखायः सुन्वन्ति सोमं दधति प्रयांसि ।
तितिक्षन्ते अभिशस्तिं जनानामिन्द्र त्वदा कश्चन हि प्रकेतः ॥१
न ते दूरे परमा चिद्रजांस्या तु प्र याहि हरिवो हरिभ्याम् ।
स्थिराय वृष्णे सवना कृतेमा युक्ता ग्रावाणः समिधाने अग्नौ ॥ २
इन्द्रः सुशिप्रो मघवा तरुत्रो महाव्रातस्तुविकूर्मिऋघावान् ।
यदुग्रो धा बाधितो मर्त्येषु क्व त्या ते वृषभ वीर्याणि ॥ ३
त्वं हि ष्मा च्यावयन्नच्युतान्येको वृत्रा चरसि जिघ्नमानः ।
तव द्यावापृथिवी पर्वतासोऽनु व्रताय निमितेव तस्थुः ॥ ४
उताभये पुरुहूत श्रवोभिरेको दृळ्हमवदो वृत्रहा सन् ।
इमे चिदिन्द्र रोदसी अपारे यत्संगृभ्णा मघवन्काशिरित्ते ॥ ५ । १

हे इन्द्र ! सोम वाले ऋत्विग्गण तुम्हारी स्तुति-कामना करते हैं। मित्रगण तुम्हारे निमित्त सोम छानते हैं। उनमें से कुछ शत्रुओं के विघ्नों को सहन करते हुए हवि धारण करते हैं। तुम्हारे सिवाय विश्व में अधिक ख्याति प्राप्त अन्य कौन है ? ॥ १ ॥ हे हरित् वर्ण वाले अश्व युक्त इन्द्र ! सुदूर स्थान भी तुम्हारे लिये दूर नहीं है। तुम अपने अश्व सहित शीघ्र पधारो। तुम दृढ़ विचार वाले तथा कामनाओं की वर्षा करने वाले हो। यह सवन तुम्हारे निमित्त ही किया गया है। अग्नि के प्रदीप्त होने पर सोम कूटने के लिए पाषाण कार्य में लिए जाते हैं ॥ २ ॥ हे कामनाओं की वर्षा करने वाले इन्द्र ! तुम महान् ऐश्वर्यवान् हो। तुम्हारा शिरस्त्राण देखने योग्य है। तुम विजयशील, धनयुक्त, मरुतों से युक्त, युद्ध में विविध कर्म वाले, शत्रुओं का संहार करने वाले तथा विकराल हो। तुमने मनुष्यों के लिए जो कर्म युद्धों में किए, वह पराक्रम युक्त कर्म कहाँ हैं ? ॥ ३ ॥ हे इन्द्र ! तुमने अकेले ही अत्यन्त दृढ़ असुरों को धराशायी किया। वृत्रादि का संहार किया। आकाश-पृथिवी और पर्वत तुम्हारे कर्म से ही अचल हुए हैं ॥ ४ ॥ हे  ! तुम

बहुतों द्वारा आह्वान किए गए हो। तुम अत्यन्त पराक्रमी हो। तुमने अकेले ही वृत्र का संहार कर देवताओं को निर्भय बनाया। तुम्हीं आकाश-पृथिवी को कर्मों में लगाते हो। हे मघवन्! तुम्हारी यह महिमा प्रसिद्ध है ॥५॥ [ १ ]

प्र सू त इन्द्र प्रवता हरिभ्यां प्र ते वज्रः प्रमृणन्नेतु शत्रून्।
जहि प्रतीचो अनूचः पराचो विश्वं सत्यं कृणुहि विष्टमस्तु ॥ ६
यस्मै धायुरदधा मर्त्यायाभक्तं चिद्भजते गेह्यं सः।
भद्रा त इन्द्र सुमतिर्घृताची सहस्रदाना पुरुहूत रातिः ॥ ७
सहदानुं पुरुहूत क्षियन्तमहस्तमिन्द्र सं पिणक्कुणारुम्।
अभि वृत्रं वर्धमानं पियारुमपादमिन्द्र तवसा जघन्थ ॥ ८
नि सामनामिषिरामिन्द्र भूमिं महीमपारां सदने ससत्थ।
अस्तभ्नाद् द्यां वृषभो अन्तरिक्षमर्षन्त्वापस्त्वयेह प्रसूताः ॥ ९
अलातृणो वल इन्द्र व्रजो गोः पुरा हन्तोर्भयमानो व्यार।
सुगान्पथो अकृणोन्निरजे गाः प्रावन्वाणीः पुरुहूतं धमन्तीः १०। २

हे इन्द्र! तुम्हारा अश्व युक्त रथ शत्रु के विरुद्ध शीघ्र आवे। शत्रु को मारने वाला तुम्हारा वज्र कार्य करे। अपने सम्मुख आए शत्रुओं का संहार करो। भागने वाले शत्रुओं को भी मारो। संसार को यज्ञ-कर्म करने वाला बनाओ। तुम में ही ऐसी सामर्थ्य है ॥ ६ ॥ हे इन्द्र! तुम सदा ऐश्वर्यवान् रहते हो। तुम जिसे देते हो, वह उसे पहले कभी प्राप्त नहीं था। वह गृहोपयोगी पशु, सुवर्ण आदि धनों को पाता है। तुम बहुतों द्वारा स्तुत्य तथा घृत युक्त हवियों से युक्त हो। तुम्हारे अनुग्रह में ही मंगल है। धनदान करने की तुम में असीमित सामर्थ्य है ॥ ७ ॥ हे इन्द्र! तुम अनेकों द्वारा स्तुति किये गए हो। तुम दान से युक्त हो। तुम बाधा देने वाले गर्जनकारी वृत्र को हस्त विहीन तथा छिन्न भिन्न करते हो। उस बढ़े हुए वृत्र को पंगु बना कर अपनी शक्ति से तुमने नष्ट कर दिया ॥८॥ हे इन्द्र! तुमने अनन्त, विशाल और गतिमान पृथिवी को स्थापित किया था। तुमने आकाश और अंतरिक्ष को ऐसे धारण किया, जिससे वह गिर न सके। हे इन्द्र!

तुम्हारे प्रेरणा से जल पृथिवी को प्राप्त हो ॥ ६ ॥ हे इन्द्र ! जलों का गोष्ठभूत मेघ वज्र प्रहार से पूर्व ही खण्ड-खण्ड होगया। जल रूप गौ के निकलने का मार्ग तुमने सरल किया। शब्द करता हुआ रमणीय जल अनेकों द्वारा पूजित होकर इन्द्र के समक्ष उपस्थित हुआ ॥ १० ॥ [ २ ]

एको द्वे वसुमती समीची इन्द्र आ पप्रौ पृथिवीमुत द्याम् ।
उतान्तरिक्षादभि नः समीक इषो रथीः सयुजः शूर वाजान् ॥ ११
दिशः सूर्यो न मिनाति प्रदिष्टा दिवेदिवे हर्यश्वप्रसूताः ।
सं यदानळध्वन आदिदश्वैर्विमोचनं कृणुते तत्त्वस्य ॥ १२
दिदृक्षन्त उषसो यामन्नक्तोर्विवस्वत्या महि चित्रमनीकम् ।
विश्वे जानन्ति महिना यदागादिन्द्रस्य कर्म सुकृता पुरूणि ॥ १३
महि ज्योतिर्निहितं वक्षणास्वामा पक्वं चरति बिभ्रती गौः ।
विश्वं स्वाद्म सम्भृतमुस्रियायां यत्सीमिन्द्रो अदधाद्भोजनाय ॥ १४
इन्द्र दृह्य यामकोशा अभूवन्यज्ञाय शिक्ष गृणते सखिभ्यः ।
दुर्मायवो दुरेवा मर्त्यासो निषङ्गिणो रिपवो हन्त्वासः ॥ १५ । ३

इन्द्र ने अपने ही कर्म द्वारा आकाश-पृथिवी को सुसंगत कर अन्न, धन से पूर्ण किया। हे वीर इन्द्र ! तुम रथी हो। हमारे साथ रहने की इच्छा से रथ में जुते अश्वों को हमारे सामने करो ॥ ११ ॥ इन्द्र से ही सूर्य प्रेरणा पाते हैं। वे प्रकाशमान् दिशाओं पर नित्यप्रति गमन करते हैं। जब वे अपने अश्व सहित अपना गमन-मार्ग पूर्ण कर लेते हैं, तब हम से अलग होते हैं। यह सब भी इन्द्र की प्रेरणा से ही होता है ॥ १२ ॥ गतिमान रात्रि के पश्चात् उषा के भी चले जाने पर उस अद्भुत, महान् और तेजस्वी सूर्य के दर्शन करने को सभी उत्सुक होते हैं। जब उषा काल समाप्त होजाता है तब मनुष्य यज्ञादि कर्म में लग जाते हैं। इस प्रकार अनेक उत्तम कार्य इन्द्र के ही हैं ॥ १३ ॥ इन्द्र ने महान् गुण वाले जल को नदियों में प्रयुक्त किया। इन्द्र ने अत्यन्त स्वादिष्ट दही, घृत, क्षीर आदि भोजन को जल रूप से गौ में धारण किया। यह नवप्रसूता गौ दुग्धवती हुई घूमती है ॥ १४ ॥ हे इन्द्र !

दृढ़ होओ। शत्रुओं ने विघ्न उपस्थित किया है। तुम यज्ञकर्त्ता स्तोता
ा मित्रों को उनका अभीष्ट फल दो। शत्रुगण मन्द गति से चलते हुए
ास्त्र चलाते हैं। वे धनुष बाण से युक्त हिंसक हैं। उनका संहार करना
चेत है ॥ १५ ॥ [ ३ ]

घोषः शृण्वेऽवमैरमित्रैर्जही न्येष्वशनिं तपिष्ठाम् ।
श्चेमधस्ताद्वि रुजा सहस्व जहि रक्षो मघवन् रन्धयस्व ॥ १६
वृह रक्षः सहमूलमिन्द्र वृश्चा मध्यं प्रत्यग्रं शृणीहि ।
ा कीवतः सललूकं चकर्थ ब्रह्मद्विषे तपुषिं हेतिमस्य ॥ १७
वस्तये वाजिभिश्च प्रणेतः सं यन्महीरिष आसत्सि पूर्वीः ।
ायो वन्तारो बृहतः स्यामास्मे अस्तु भग इन्द्र प्रजावान् ॥ १८
आ नो भर भगमिन्द्र द्युमन्तं नि ते देष्णस्य धीमहि प्ररेके ।
ऊर्वइव पप्रथे कामो अस्मे तमा पृण वसुपते वसूनाम् ॥ १९
इमं कामं मन्दया गोभिरश्वैश्चन्द्रवता राधसा पप्रथश्च ।
स्वर्यवो मतिभिस्तुभ्यं विप्रा इन्द्राय वाहः कुशिकासो अक्रन् ॥ २०
आ नो गोत्रा दर्दृहि गोपते गाः समस्मभ्यं सनयो यन्तु वाजाः ।
दिवक्षा असि वृषभ सत्यशुष्मोऽस्मभ्यं सु मघवन्बोधि गोदाः ॥ २१
शुनं हुवेम मघवानमिन्द्रमस्मिन्भरे नृतमं वाजसातौ ।
शृण्वन्तमुग्रमूतये समत्सु घ्नन्तं वृत्राणि सञ्जितं धनानाम् ॥ २२ । ४

हे इन्द्र ! शत्रुओं द्वारा फेंके गए वज्र का शब्द हमको सुनाई पड़ता है। घोर दुःख देने वाली अशनियों ( तोप आदि ) को शत्रुओं के सामने ही नष्ट कर डालो। शत्रुओं के कार्य में बाधा देते हुए उन्हें छेद डालो। हे इन्द्र ! राक्षसों का संहार करके यज्ञ-कर्म में लगो ॥ १६ ॥ हे इन्द्र ! दैत्यों का वंश को जड़ से नष्ट करो। उनके मध्य भाग में प्रहार करो। अगले भाग को नष्ट करते हुए उन्हें दूर कर दो। यज्ञ से द्वेष करने वाले पर दुःखदायक हथियार चलाओ ॥ १७ ॥ हे इन्द्र ! तुम विश्व के पोषक हो। हमको अश्व-युक्त बनाओ। हमको अमरत्व प्रदान करो। तुम्हारी निकटता प्राप्त कर हम

महान धन और प्राप्त धन के उपभोग द्वारा वृद्धि को प्राप्त होंगे। हमको पुत्र-पौत्रादि सहित धन प्राप्त कराओ ॥ १८ ॥ हे इन्द्र ! हमारे निमित्त उज्ज्वल धन लेकर आओ। तुम दान करने वाले हो। हम तुम्हारे दान को पाने के योग्य हैं। हमारी कामना अत्यन्त बढ़ी हुई है। तुम धन के स्वामी हो। हमारी कामना की पूर्ति करो ॥ १९ ॥ हे इन्द्र ! हमारी गौ, अश्व तथा रमणीय धन वाली कामना को अपने दान द्वारा पूर्ण करो। उससे हमको ख्याति प्राप्त हो। स्वर्ग की कामना वाले तथा सुख प्राप्ति की इच्छा वाले कर्मवान् कौशिकों ने श्रेष्ठ मन्त्रों से तुम्हारी स्तुति की है ॥ २० ॥ हे स्वर्ग के स्वामी इन्द्र ! मेघ को छिन्न भिन्न कर हमको जल प्रदान करो। उपभोग्य अन्न हमको प्राप्त हो। तुम अभीष्टों के वर्षक हो। आकाश को व्याप्त करते हुए रहते हो। तुम सत्य के बल से युक्त हो। हमको गौ प्रदान करो ॥ २१ ॥ हे इन्द्र ! तुम अन्नवान् हो। युद्ध में उत्साह पूर्वक बढ़े हुए तुम आपन्न धन वाले, ऐश्वर्यशाली, नायकों में श्रेष्ठ, स्तुतियों को सुनने वाले, विकराल, शत्रुओं का संहार करने वाले और धनों को जीतने वाले हो। हम तुम्हारे आश्रय के निमित्त तुम्हारा आह्वान करते हैं ॥ २२ ॥ [ ५ ]

## ३१ सूक्त

(ऋषि-विश्वामित्रः कुशिको वा। देवता-इन्द्रः। छन्द-पंक्ति, त्रिष्टुप्)

शासद्वह्निर्दुहितुर्नप्त्यं गाद्विद्वाँ ऋतस्य दीधितिं सपर्यन्।
पिता यत्र दुहितुः सेकमृञ्जन्त्सं शग्म्येन मनसा दधन्वे ॥ १
न जामये तान्वो रिक्थमारैक्चकार गर्भं सनितुर्निधानम्।
यदी मातरो जनयन्त वह्निमन्यः कर्ता सुकृतोरन्य ऋन्धन् ॥ २
अग्निर्जज्ञे जुह्वा रेजमानो महस्पुत्राँ अरुषस्य प्रयक्षे।
महान्गर्भो मह्या जातमेषां मही प्रवृद्धर्यश्वस्य यज्ञैः ॥ ३
अभि जैत्रीरसचन्त स्पृधानं महि ज्योतिस्तमसो निरजानन्।
तं जानतीः प्रत्युदायन्नुषासः पतिर्गवामभवदेक इन्द्रः ॥ ४
वीळौ सतीरभि धीरा अतृन्दन्प्राचाहिन्वन्मनसा सप्त विप्राः।

विश्वामविन्दन्पथ्यामृतस्य प्रजानन्नित्ता नमसा विवेश ॥ ५ । ५

जिसके पुत्र न हो ऐसा व्यक्ति अपनी पुत्री का योग्य पुरुष से विवाह करता हुआ दौहित्र को प्राप्त करता है। वह पुत्रहीन व्यक्ति, पुत्री के गर्भ-धारण-विश्वास पर जीवित रहता है ॥१॥ औरस पुत्र से पुत्री को धन नहीं मिलता। वह पुत्री को उसके पति के सेचन-कार्य द्वारा माता बनाता है। यदि माता-पिता के पुत्र और पुत्री दोनों ही उत्पन्न हों, तो उनमें से पुत्र क्रिया-कर्म करने का अधिकारी है तथा पुत्री सम्मान की अधिकारिणी है ॥२॥ हे इन्द्र! तुम तेजस्वी हो। तुम्हारे यज्ञ के निमित्त कम्पित अग्नि ने पुत्र रूप किरणों को प्रकट किया है। इन किरणों का गर्भ जल-रूप हैं। इनका महान् जन्म ओषधि-रूप हैं। हे हरे अश्व वाले इन्द्र! सोम द्वारा प्रेरित तुम्हारी इन किरणों के कर्म महत्तावान् होते हैं ॥ ३ ॥ वृत्र से संग्राम-रत इन्द्र से मरुद्गण मिले थे। सूर्य रूप महान् तेज अन्धकार रूप वृत्र के आवरण में भी मार्ग-दर्शक हैं, इसे मरुद्गण जान गए। उषाओं ने इन्द्र को सूर्य समझा और उनके समक्ष पहुँची। तब एक मात्र इन्द्र ही समस्त किरणों के स्वामी हुए ॥ ४ ॥ प्रज्ञावान् सप्त अङ्गिराओं ने सुदृढ़ पर्वत पर रोकी हुई गौओं को ढूंढा। 'पर्वत पर गौएं हैं' यह विश्वास कर वे जिस मार्ग से वहाँ गए, उसी से लौटे। उन्होंने यज्ञ-मार्ग द्वारा सभी गौओं को प्राप्त किया। अङ्गिराओं की नमस्कार युक्त पूजा से प्रभावित इन्द्र इस बात को जान कर पर्वत पर पहुँचे ॥ ५ ॥ [ ५ ]

विदद्यदी सरमा रुग्णमद्रेर्महि पाथः पूर्व्यं सध्र्यक्कः ।
अग्रं नयत्सुपद्यक्षराणामच्छा रवं प्रथमा जानती गात् ॥ ६
अगच्छदु विप्रतमः सखीयन्नसूदयत्सुकृते गर्भमद्रिः ।
ससान मर्यो युवभिर्मखस्यन्नथाभवदङ्गिराः सद्यो अर्चन् ॥ ७
सतः सतः प्रतिमानं पुरोभूर्विश्वा वेद जनिमा हन्ति शुष्णम् ।
प्र णो दिवः पदवीर्गव्युरर्चन्त्सखा सखीँरमुञ्चन्निरवद्यात् ॥ ८
नि गव्यता मनसा सेदुरर्कैः कृण्वानासो अमृतत्वाय गातुम् ।

इदं चिन्नु सदनं भूर्येषां येन मासाँ असिषासन्नृतेन ॥ ९
सम्पश्यमाना अमदन्नभि स्वं पयः प्रत्नस्य रेतसो दुघानाः ।
वि रोदसी अतपद्घोष एषां जाते निःष्ठामदधुर्गोषु वीरान् ॥ १० ॥ ६

पर्वत के टूटे हुए द्वार पर जब सरमा गई, तब इन्द्र ने अपने प्रणनानुसार उसे उसका चाहा हुआ प्रचुर अन्न तथा अन्य धन प्रदान किया। वह उत्तम पाँव वाली सरमा गौओं के शब्द को पहचानती हुई उनके समीप प्राप्त हुई ॥ ६ ॥ अत्यन्त प्रज्ञासम्पन्न इन्द्र अङ्गिराओं के प्रति मैत्री-पूर्ण इच्छा से वहाँ पहुँचे। पर्वत ने अपने में छिपे हुए गोधन को उन महान् योद्धा के निमित्त प्रकट किया, शत्रु का संहार करने वाले इन्द्र ने युवा मरुतों की सहायता से उन्हें पाया। तब अङ्गिराओं ने उनका पूजन किया ॥ ७ ॥ जो समस्त ऐश्वर्यवानों में अग्रगण्य हैं, जो रण-क्षेत्र में सब से आगे चलते हैं, जो सभी उत्पन्न पदार्थों के ज्ञाता हैं, जिन्होंने शुष्ण को मारा था, वे इन्द्र गोधन की इच्छा वाले तथा अत्यन्त दूरदर्शी हैं। वे हमको आदर प्रदान करते हुए पाप से रक्षा करते हैं ॥ ८ ॥ मेधावीजन अन्तःकरण में गोधन-प्राप्ति की इच्छा से स्तोत्र द्वारा अमरत्व प्राप्ति का यत्न करते हुए यज्ञ कर्म में लगे। इनका यज्ञ ही महान् औषध रूप है। इन्होंने इस सत्य के कारण भूतयज्ञ के बल से महीनों को विभक्त किया ॥ ९ ॥ अङ्गिरावंशियों ने प्रथम उत्पन्न पुत्रों की रक्षा के निमित्त गोधन प्राप्त कर उनका दोहन किया और शरीर को पुष्ट बनाया। उनकी हर्ष ध्वनि आकाश पृथिवी में व्याप्त होगई। वे पूर्वकाल के समान ही संसार में रहे और गौओं की रक्षा के लिए उन्होंने वीरों को नियुक्त किया ॥ १० ॥ [१]

स जातेभिर्वृत्रहा सेदु हव्यैरुदुस्रिया असृजदिन्द्रो अर्कैः ।
उरूच्यस्मै घृतवद्भरन्ती मधु स्वाद्म दुदुहे जेन्या गौः ॥ ११
पित्रे चिच्चक्रुः सदनं समस्मै महि त्विषीमत्सुकृतो वि हि ख्यन् ।
विष्कभ्नन्तः स्कम्भनेना जनित्री आसीना ऊर्ध्वं रभसं वि मिन्वन् ॥ १२
मही यदि धिषणा शिश्नथे धात्सद्योवृधं विभ्वं रोदस्योः ।

गिरो यस्मिन्ननवद्याः समीचीर्विश्वा इन्द्राय तविषीरनुत्ताः ॥ १३
मह्या ते सख्यं वश्मि शक्तीरा वृत्रघ्ने नियुतो यन्ति पूर्वीः ।
महि स्तोत्रमव आगन्म सूरेरस्माकं सु मघवन्बोधि गोपाः ॥ १४
महि क्षेत्रं पुरु श्चन्द्रं विविद्वानादित्सखिभ्यश्चरथं समैरत् ।
इन्द्रो नृभिरजनद्दीद्यानः साकं सूर्यमुषसं गातुमग्निम् ॥ १५ । ७

इन्द्र ने मरुद्गण को साथ लेकर वृत्र का संहार किया । वे ही पूज्य हैं तथा यजन करने योग्य हैं । उन्होंने मरुद्गण के साथ यज्ञ के निमित्त गौओं का दान किया । घृतयुक्त हवि वाली तथा उत्तम हवि देने वाली गो, ने इनके निमित्त सुस्वादु क्षीर प्रदान किया ॥ ११ ॥ उन पालनकर्त्ता इन्द्र के लिए अङ्गिराओं ने अत्यन्त स्वच्छ एवं उज्ज्वल श्रेष्ठ स्थान का संस्कार किया । उत्तम कर्म वाले अङ्गिराओं ने इन्द्र के योग्य इस सुन्दर स्थान को दिखाया । उन्होंने यज्ञ में बैठ कर आकाश पृथिवी के मध्य अन्तरिक्ष रूप स्तम्भ का आरोपण कर इन्द्र को स्वर्ग में प्रतिष्ठित किया था ॥१२॥ आकाश-पृथिवी के विश्लेषण में प्रयुक्त वाणी, उसके वर्णन में समर्थ न हो तो भी इन्द्र की स्तुति द्वारा वृद्धि को प्राप्त होती हुई सुसंगत होती है । उन इन्द्र की सभी शक्तियाँ स्वयं सामर्थ्य वाली हैं ॥ १३ ॥ हे इन्द्र ! मैं तुम्हारे महान् मित्र-भाव की याचना करता हूँ । तुम्हारी शक्ति के निमित्त याचना करता हूँ । तुम वृत्र का संहार करने वाले हो । तुम्हारे पास अनेक अश्व हैं । तुम अत्यन्त मेधावी हो । हम तुम्हें अपना हार्दिक मित्र-भाव, स्तोत्र और हवियाँ अर्पित करेंगे । हे इन्द्र ! तुम हमारे रक्षक हो हमको बुद्धिमान बनाओ ॥ १४ ॥ इन्द्र ने भले प्रकार विचार कर मित्रों को भूमि और सुवर्ण रूप धन प्रदान किया । फिर उन्होंने गवादि धन भी दिया । वे अत्यन्त तेजस्वी हैं । उन्होंने ही मरुद्गण, सूर्य, उषा, पृथिवी और अग्नि को प्रकट किया ॥१५॥ [ ७ ]

अपश्चिदेष विभ्वो दमूनाः प्र सध्रीचीरसृजद्विश्वश्चन्द्राः ।
मध्वः पुनानाः कविभिः पवित्रैर्द्युभिर्हिन्वन्त्यक्तुभिर्धनुत्रीः ॥ १६
अनु कृष्णे वसुधिती जिहाते उभे सूर्यस्य मंहना यजत्रे ।
परि यत्ते महिमानं वृजध्यै सखाय इन्द्र काम्या ऋजिप्याः ॥ १७

पतिर्भव वृत्रहन्त्सूनृतानां गिरां विश्वायुर्वृषभो वयोधाः ।
आ नो गहि सख्येभिः शिवेभिर्महान्महीभिरूतिभिः सरण्यन् ॥ १८
तमङ्गिरस्वन्नमसा सपर्यन्नव्यं कृणोमि सन्यसे पुराजाम् ।
द्रुहो वि याहि बहुला अदेवीः स्वश्च नो मघवन्त्सातये धाः ॥ १९
मिहः पावकाः प्रतता अभूवन्त्स्वस्ति नः पिपृहि पारमासाम् ।
इन्द्र त्वं रथिरः पाहि नो रिषो मक्षूमक्षू कृणुहि गोजितो नः ॥ २०
अदेदिष्ट वृत्रहा गोपतिर्गा अन्तः कृष्णाँ अरुषैर्धामभिर्गात् ।
प्र सूनृता दिशमान ऋतेन दुरश्च विश्वा अवृणोदप स्वाः ॥ २१
शुनं हुवेम मघवानमिन्द्रमस्मिन्भरे नृतमं वाजसातौ ।
शृण्वन्तमुग्रमूतये समत्सु घ्नन्तं वृत्राणि सञ्जितं धनानाम् ॥ २२ ।

वे इन्द्र शांत स्वभाव से युक्त हैं। इन्होंने अत्यन्त वेगवाले सुसंगत और विश्व को परम आनन्द देने वाले जल को प्रकट किया। यह मधुर सोमों को पवित्र करते तथा अग्नि, सूर्य और वायु के द्वारा शुद्ध करते हैं। ये ही सम्पूर्ण जगत को आनन्द प्रदान करते हुए इस विश्व को दिन और रात्रि में भी अपने कर्मों में लगाते हैं ॥ १६ ॥ सूर्य की महिमा से समस्त पदार्थों के धारण करने वाले तथा यज्ञ निर्वाहक दिन-रात्रि क्रम पूर्वक भ्रमण करते हैं। ऋजु रूप, मित्र-भाव वाले मरुद्गण शत्रु पर विजय प्राप्त करने के लिए तुम्हारी शक्ति का आश्रय प्राप्त करते हैं ॥ १७ ॥ हे इन्द्र ! तुम वृत्र-संहारक हो। तुम कामनाओं की वर्षा करने वाले, अमर तथा अन्न प्रदान करने वाले हो। तुम हमारी प्रिय स्तुतियों के अधिपति होओ। तुम यज्ञ में जाने की इच्छा वाले एवं महान् हो। तुम अपनी कल्याण वहन करने वाली मित्रता सहित तथा महान् आश्रय से युक्त हुए हमको प्राप्त होओ ॥ १८ ॥ हे इन्द्र ! तुम प्राचीन हो। अङ्गिराओं के समान मैं भी तुम्हारा पूजन करता हूँ। मैं तुम्हारे स्तवन के निमित्त नवीन स्तुतियाँ प्रस्तुत करता हूँ। तुम देवताओं के वैरियों का संहार करने वाले हो। हे इन्द्र ! हमारे लिए उपभोग करने योग्य धन प्रदान करो ॥ १९ ॥ हे इन्द्र ! यह पवित्र जल सब ओर फैल गया। हमारे इस श्रेष्ठ तट को जल में पूर्ण करो। तुम रथ युक्त हो। शत्रुओं से

ारी रक्षा करो। हमको गौओं के जीतने योग्य बल दो॥ २०॥ वृत्र का
हार करने वाले वे गौओं के स्वामी इन्द्र हमको गौऐं दें। यज्ञ में विघ्न
रने वाले राक्षसों को अपने प्रकाशमान तेज से मार डालें। उन्होंने सत्य के
ारा अङ्गिराओं को रमणीय गौऐं दान कीं और असत्य के सभी मार्गों को
रोक दिया॥ २१॥ हे इन्द्र! तुम अन्न का लाभ कराने वाले, युद्ध में
उत्साह द्वारा वृद्धि को प्राप्त हुए, धन से युक्त, ऐश्वर्यवानों में श्रेष्ठ, स्तुतियों
के सुनने वाले, विकराल, रणस्थल में शत्रुओं का संहार करने वाले तथा धनों
के जीतने वाले हो। मैं आश्रय प्राप्त करने के लिए तुम्हारा आह्वान करता
हूँ॥ २२॥ [ ८ ]

## ३२ सूक्त

( ऋषि—विश्वामित्रः। देवता—इन्द्रः। छन्द—त्रिष्टुप्, पंक्ति )

इन्द्र सोमं सोमपते पिबेमं माध्यन्दिनं सवनं चारु यत्ते।
प्रप्रुथ्या शिप्रे मघवन्नृजीषिन्विमुच्या हरी इह मादयस्व ॥ १
गवाशिरं मन्थिनमिन्द्र शुक्रं पिबा सोमं ररिमा ते मदाय।
ब्रह्मकृता मारुतेना गणेन सजोषा रुद्रैस्तृपदा वृषस्व ॥ २
ये ते शुष्मं ये तविषीमवर्धन्नर्चन्त इन्द्र मरुतस्त ओजः।
माध्यन्दिने सवने वज्रहस्त पिबा रुद्रेभिः सगणः सुशिप्र ॥ ३
त इन्न्वस्य मधुमद्विविप्र इन्द्रस्य शर्धो मरुतो य आसन्।
येभिर्वृत्रस्येषितो विवेदामर्मणो मन्यमानस्य मर्म ॥ ४
मनुष्वदिन्द्र सवनं जुषाणः पिबा सोमं शश्वते वीर्याय।
स आ ववृत्स्व हर्यश्व यज्ञैः सरण्युभिरपो अर्णा सिसर्षि ॥ ५ ॥

हे इन्द्र! तुम सोम के स्वामी हो। इस मध्य सवन में सो
करो। यह सोम तुमको अत्यन्त प्रिय है। तुम धन से युक्त तथा
युक्त हो। अपने अश्वों को रथ से पृथक् कर उनके मुख को श्रेष्ठ
पूर्ण करते हुए उन्हें इस यज्ञ में आनन्दित करो॥ १॥ हे इन्द्र

से युक्त, संस्कारित नवीन सोम को पीओ। तुम्हारी प्रसन्नता के निमित्त हम उसे भेंट करते हैं। तुम मरुद्गण और रुद्रों के साथ तृप्त होने तक सोम-पान करो॥ २॥ हे इन्द्र! जो मरुद्गण, शत्रु को सुलाने वाले तुम्हारे तेज की वृद्धि करते हैं, वे मरुद्गण ही तुम्हारे बल को बढ़ाने वाले भी हैं। वे मरुत ही स्तुति से तुम्हारी युद्ध सामर्थ्य को बढ़ाते हैं। तुम वज्रधारण कर, सुशोभित शिरस्त्राण युक्त हुए मध्य सवन में रुद्रों सहित सोम पान करो॥ ३॥ वृत्र को विश्वास था कि मेरा भेद कोई नहीं जानता। परन्तु मरुतों की सहायता और प्रेरणा द्वारा इन्द्र ने वृत्र का भेद जान लिया। उन्हीं मरुद्गण ने उत्साह-वर्द्धक मधुर वाणी से तुम्हें उत्साहित किया था॥ ४॥ हे इन्द्र! मनु के यज्ञ के समान तुम मेरे यज्ञ को ग्रहण करते हुए स्थायी बल के निमित्त सोम पीओ। तुम हरे अश्व वाले हो। यज्ञ के पात्र मरुद्गण के सहित धाराएँ और अन्तरिक्ष से जल को छोड़ो॥ ५॥ [ १ ]

त्वमपो यद्ध वृत्रं जघन्वाँ अत्याँइव प्रासृजः सर्तवाजौ।
शयानमिन्द्र चरता वधेन वव्रिवांसं परि देवीरदेवम्॥ ६
यजाम इन्नमसा वृद्धमिन्द्रं बृहन्तमृष्वमजरं युवानम्।
यस्य प्रिये ममतुर्यज्ञियस्य न रोदसी महिमानं ममाते॥ ७
इन्द्रस्य कर्म सुकृता पुरूणि व्रतानि देवा न मिनन्ति विश्वे।
दाधार यः पृथिवीं द्यामुतेमां जजान सूर्यमुषसं सुदंसाः॥ ८
अद्रोघ सत्यं तव तन्महित्वं सद्यो यज्जातो अपिबो ह सोमम्।
न द्याव इन्द्र तवसस्त ओजो नाहा न मासाः शरदो वरन्त॥ ९
त्वं सद्यो अपिबो जात इन्द्र मदाय सोमं परमे व्योमन्।
यद्ध द्यावापृथिवी आविवेशीरथाभवः पूर्व्यः कारुधायाः॥ १०। १०

हे इन्द्र! तुम उज्ज्वल जल को ढकते हो। तुमने उस सोते हुए वृत्र को युद्ध में गिराया है। तुमने युद्ध में अश्व के समान जल को छोड़ दिया॥६॥ हवि द्वारा वृद्धि को प्राप्त, अविनाशी, महान्, सतत युवा, स्तुति के पात्र इन्द्र का हम पूजन करते हैं। महती आकाश और पृथिवी भी इन्द्र

जो धन प्रदान करते हो, हमको भी वही इच्छित धन प्रदान करो ॥ २ ॥ हे अग्ने ! हवियों का वहन करना और देवताओं के आगमन सम्बन्धी कार्य तुम्हारे द्वारा ही प्रकट हुए हैं। स्तुति रूपी वाणी तुम्हारे द्वारा ही उत्पन्न हुई है और आराधना के योग्य मन्त्र भी तुमसे ही प्रकट हुए हैं। सत्य कर्म वाले एवं-हवि-दाता यजमान के निमित्त पुष्टिदायक धन एवं अन्न भी तुम्हारे द्वारा ही उत्पन्न हुए हैं ॥ ३ ॥ हे अग्ने ! शक्तिशाली, हव्य वहन करने वाले, यज्ञ कर्मों के साधक, महान् और सत्य बल से युक्त पुत्र तुम्हारे द्वारा ही प्रकट हुए हैं। देवताओं द्वारा प्रेरित कल्याणकारी ऐश्वर्य तुम्हारे द्वारा प्रकट होता है। विशेष गति वाला, वेगवान्, शीघ्रगामी अश्व भी तुम्हारे द्वारा ही उत्पन्न हुआ ॥ ४ ॥ हे अग्ने ! तुम अविनाशी हो। देवताओं की कामना करने वाले मनुष्य स्तुतियों द्वारा तुम्हारी सेवा करते हैं। तुम देवताओं में आदि देवता हो। तुम दीप्तिमान हो। तुम्हारी जिह्वा देवताओं को बलवान् बनाने वाली है। तुम पापों को दूर करते हो तथा दैत्यों का संहार करने की कामना करते रहते हो ॥ ५ ॥ हे बलोत्पन्न अग्निदेव ! तुम रात्रि के समय मंगलकारी एवं प्रकाशमान होकर हमारे कल्याण के निमित्त जागरूक रहते हो। जिस कारण वश तुम यजमानों को पुष्ट करते हो, उसी से हमारे समीप उत्पन्न हुई मति-हीनता को हटाओ। हमारे पास से पाप को हटा दो। हमारे पास से कुबुद्धि को दूर करो ॥ ६ ॥ [ ११ ]

## १२ सूक्त

( ऋषि—वामदेवः। देवता—अग्निः। छन्द—त्रिष्टुप्, पंक्तिः। )

यस्त्वामग्न इनधते यतस्रुक् त्रिस्ते अन्नं कृणवत्सस्मिन्नहन् ।
स सु द्युम्नैरभ्यस्तु प्रसक्षत्तव क्रत्वा जातवेदश्चिकित्वान् ॥१
इध्मं यस्ते जभरच्छश्रमाणो महो अग्ने अनीकमा सपर्यन् ।
स इधानः प्रति दोषामुषासं पुष्यन्रयिं सचते घ्नन्नमित्रान् । २
अग्निरीशे बृहतः क्षत्रियस्याग्निर्वाजस्य परमस्य रायः ।
दधाति रत्नं विधते यविष्ठो व्यानुषङ्मर्त्याय स्वधावान् ।३

यच्चिद्धि ते पुरुषत्रा यविष्ठाचित्तिभिश्चकृमा कच्चिदागः ।
कृधी ष्व स्माँ अदितेरनागान्व्येनांसि शिश्रथो विष्वगग्ने ।४
महश्चिदग्न एनसो अभीक ऊर्वाद्देवानामुत मर्त्यानाम् ।
मा ते सखायः सदमिद्रिषाम यच्छा तोकाय तनयाय शं योः । ५
यथा ह त्यद्वसवो गौर्यं चित्पदि षिताममुञ्चता यजत्राः ।
एवो ष्व स्मन्मुञ्चता व्यंहः प्र तार्यग्ने प्रतरं न आयुः ।६  ।१२

हे अग्ने! स्रुक को स्थिर कर जो यजमान तुम्हें प्रदीप्त करता है ए जो तुम्हें नित्य प्रति तीनों सवनों में हवि रूप अन्नदान करताहै, वह तुम्हें तृ करने वाले कर्म द्वारा तुम्हारे तेज का ज्ञान प्राप्त कर धन से शत्रुओं जीतत है ॥ १ ॥ हे अग्ने! जो व्यक्ति तुम्हारे लिए यज्ञ-साधक काष्ठ को लाता तथा जो व्यक्ति काष्ठ की खोज में थककर तुम्हारे तेज की पूजा करता है ए रात और दिन में तुम्हें प्रज्ज्वलित करता है, वह यजमान संतान अ पशुओं से सम्पन्न होकर शत्रुओं का नाश करता और धन प्राप्त करत है ॥ २ ॥ वे अग्नि महान् शक्ति के स्वामी तथा श्रेष्ठ अन्न और पशु-रू धन के अधिपति हैं। अत्यन्त युवा एवं अन्नवान् अग्नि सेवा करने वाले यज मान को सुन्दर धन से सम्पन्न करें ॥ ३ ॥ हे सद्यः युवा अग्निदेव! तुम्हा सेवकों के मध्य हम अज्ञान के वश में पड़े हुए तुम्हारा अपराध करते हैं, तु पृथिवी के निकट हमको उन अपराधों और पापों से बचा दो। हे अग्ने! तु सर्वत्र प्राप्त हो। हमारे पापों को हटाओ ॥ ४ ॥ अग्ने! तुम हमारे मित्र हो हमने इन्द्रादि देवताओं अथवा सद् मनुष्यों का जो अपराध या पाप किया है उस घोर पाप से हम कभी भी विघ्नों को प्राप्त न हों। तुम हमारी संतान क भी पाप-रूप उपद्रवों से बचाते हुए सुख प्रदान करो ॥ ५ ॥ हे अग्ने! तु पूज्य एवं निवास से युक्त हो। तुमने जिस प्रकार पाँवों से बँधी हुई गौ क बचाया था, उसी प्रकार हमको पाप से बचाओ, हे अग्ने! हमारी आयु तुम्हा द्वारा बढ़ायी गई है, तुम इसे और भी बढ़ाओ ॥ ६ ॥  [१२

## १३ सूक्त

( ऋषि—वामदेवः। देवता—अग्निः। छन्दः—त्रिष्टुप्।)

प्रत्यग्निरुषसामग्रमख्यद्विभातीनां सुमना रत्नधेयम् ।

...मश्विना सुकृतो दुरोणमुत्सूर्यो ज्योतिषा देव एति ॥ १
...वं भानुं सविता देवो अश्रेद्द्रप्सं दविध्वद्गविषो न सत्वा ।
...नु व्रतं वरुणो यन्ति मित्रो यत्सूर्यं दिव्यारोहयन्ति ॥ २
सोमकृण्वन्तमसे विपृचे ध्रुवक्षेमा अनवस्यन्तो अर्थम् ।
... सूर्यं हरितः सप्त यह्वीः स्पशं विश्वस्य जगतो वहन्ति ॥ ३
...वहिष्ठेभिर्विहरन्यासि तन्तुमवव्ययन्नसितं देव वस्म ।
...दविध्वतो रश्मयः सूर्यस्य चर्मेवावाधुस्तमो अप्स्वन्तः ॥ ४
...अनायतो अनिबद्धः कथायं न्यङ्ङुत्तानोऽव पद्यते न ।
कया याति स्वधया को ददर्श दिवः स्कम्भः समृतः पाति नाकम् ।५।१२

हे श्रेष्ठ मन वाले अग्निदेव ! अन्धकार का नाश करने वाली उषा के प्रकाश के पहले ही तुम प्रवृद्ध होते हो । हे अश्विनीकुमारो ! तुम यजमान के घर में गमन करो । ऋत्विक् आदि को प्रेरणा देने वाले सूर्य अपने तेज सहित उषा काल में उदित होते हैं ॥ १ ॥ सूर्यदेव किरणों को विकसित करते हैं । जब किरणें सूर्य को आकाश में चढ़ाती हैं, तब वरुण, मित्र और अन्य सभी देवता अपने कर्मों के पीछे चलते हैं, उसी प्रकार, जिस प्रकार बलिष्ठ बैल गौओं की इच्छा कर धूल उड़ाता हुआ गौओं के पीछे चलता है ॥ २ ॥ सृष्टि रचयिता देवताओं ने संसार के कार्य को न त्याग कर अन्धेरे को नष्ट करने के निमित्त जिस सूर्य की रचना की, वह सूर्य समस्त प्राणियों को जानने वाले हैं । उन्हें सात घोड़े धारण करते हैं ॥ ३ ॥ हे प्रकाशमान् सूर्य ! तुम संसार का पालन करने वाले अन्न के निमित्त रश्मियों को बढ़ाते हो । तुम ही उस काले रङ्ग की रात्रि को भगाते हो और अत्यंत बोझ को भी ढो लेने वाले घोड़ों द्वारा गमन करते हो । सूर्य की गतिमान् रश्मियाँ अन्तरिक्ष में स्थिति अन्धकार को दूर करने वाली हों ॥ ४ ॥ प्रत्यक्ष प्राप्त सूर्य को कोई बांध नहीं सकता । नीचे रहने वाले सूर्य की कोई हिंसा नहीं कर सकता । वे किस बल ... ऊँचे उठते हुए चलते हैं ? आकाश में खंभे के समान हुए सूर्य स्वर्ग ... आश्रय देते हैं । इसे कौन देखता है ? ॥ ५ ॥

[१...